आइने को झांको। यह वचन सुन नारद मुनि ने अपना मुंह पानी में देखा तो बानर सा देख परम क्रोधित हुए उन्हों ने पहले तो शिव जी के गण दोनों गणों को शाप दिया कि रे दुष्टो तुमने यह बात मुझे पहले न बताई, सभा में मेरी हंसी कराई, इस लिये तुम दोनों जा कर दुखदाई राक्षस कुल में जन्म लो भाई हो, और जब तक रघुराई के हाथ न मरो तब तक तुम्हारी गति न हो, इस प्रकार नारद जी उन दोनों को शाप दे आप वैकुण्ठ को ताक लगा चले, प्रभु उस राजकन्या को लिये जाते बाट ही में मिले, उन को देखते ही नारद मुनि का क्रोध और जगा, मानों बलती आग में घी पड़ा आपा से बाहर हो गये, आंखें लाल हो आईं, शरीर कांपने और ओठ फड़कने लगा; उन की यह दशा देख, प्रभु ने मन ही मन अवरेख मुसकुरा कर पूछा, हे नारदजी कहां चले, क्यों घबराये से हो। इतना वचन सुन नारद मुनि प्रभु की ओर हाथ उठा क्रुद्ध और डांट कर बोले, कि तेरा मुंह जारने चले, अभी तू राह में मिला, अब अपनी करनी ले, मुझे दोष न दे, तू बड़ा कपटी अप-स्वार्थी है, समुद्र मथ कर देवताओं ने रतन निकाले, तब तू ने छल कर असुरों को मद और महादेव को विष दे आप लक्ष्मी को भी ठगहारी करने चल गया है, अच्छा आज तू ने भले घर बायन दिया है, अब अपना किया हाथों हाथ ऐसा पाता है, कि फिर किसी को ठगने न आयगा, आज ही से सदा ही के लिये मैं तेरी बान छोड़ाये देता हूं, सम्हरना, बस चुप खड़ा रह, तू ने मेरा जीवन अब भारी किया, मुझे तो विरह की आग में जब तक जीना है जलना है, अब तू भी ले, तू ने मुझे मानुषीकन्या के लिये ठगा, इस कारण तुझे भी मानुष जन्म ग्रहण करना पड़ेगा, तू ने मेरा मुख बानर का कर दिया, सो बानरों से ही तेरा काज सरेगा, और तू ने छल कर मुझे वियोगी का विरह सहाया, इस कारण तू भी वियोगी के विरह की आग में पड़ेगा और जंगल पहाड़ों में भटकता फिरेगा। नारद मुनि के इस शाप को भगवान ने आप सिर माथों पर लिया और नरतन धर देवताओं का काज किया। जब प्रभु ने नारद मुनि पर से अपनी माया खींच ली, तब उन को ज्ञान हुआ आपे में आते ही आंखें नीची कर लीं, मारे डर और लाज के सन्न हो गये, काटिये तो लोहू नहीं. "त्राहि त्राहि प्रभु कृपा निधाना। मम अपराध छमो भगवाना।" कह कटे वृक्ष से प्रभु के चरनों पर गिर पड़े। और गिड़गिड़ा बिलखा २ कर कहने लगे, हे प्रभु मेरा शाप झूठा हो, श्री भगवान ने नारद जी का वचन सुन कहा।

चौपाई—नरतन ग्रहन हेतु मुनि भारी, अतिशय इच्छा रही हमारी।
सो तब श्राप सुनो मुनिराया, श्राप न है बड़ मो पर दाया॥
नरतन ग्रहन करब हम जाई, धरती भार हरब हरखाई।
मोहि समान शंकर जिय जानो, भजहु तिनहि तुम सहित भवानी॥
शोधित हो दीनेउ जो श्रापा, सो तब पाप छुटि शिव जापा।

कृपानिधान श्री भगवान। नारद मुनि को इस प्रकार समझाय बुझाय अन्तर ध्यान हुए। तब नारद मुनि भी अति लज्जित हो अपने स्थान को गये।

इसी बीच स्वयंभुमनु और उस को स्त्री सतरूपा जिन से इस जगत के सब मनुष उत्पन्न हुए हैं, बहुत काल तक राज, और भोगकर विरक्त हो, अपने अनुज पुत्र को राज दे नैमिषारमिश्रिक नाम स्थान में गये, और वहां दोनों स्त्री पुरुष परम अनुरक्ति के साथ जगदीश्वर को भक्ति करने लगे, तीर्थों में स्नान किया, ब्राह्मणों को सब कुछ दान दिया और दिन रात भगवान का गुनगान किया। इतने में मनु जी महाराज के मन में एक बार यह बात समाई, कि जो परब्रह्म अपने अंश से शिव ब्रह्मा और विष्णु को बनाता है, जो सब को देखता है पर किसी को देख नहीं पड़ता, उस का दर्शन हो तो जन्म सफल मनोरथ पूरा हो, नहीं तो सब कुछ अधूरा रहा। ऐसा विचार मनु जी और उन की स्त्री सतरूपा तप करने लगे, खान पान तज ब्रह्म के ध्यान में तन मन से लवलीन हुए और ऐसा तप किया, कि शिव और ब्रह्मा अनेक बार उन के पास आए, वर मांगने को बहुत लुभाया, पर मनु जी के मन में एक भी न समाया, उन्हों ने यही लव लगायो, कि जब वही प्रभु दया करेगा, कि जिस को माया ने सब को लुभाया है, तभी काज सरेगा और सोचा कि यद्यपि बेद ने उसे अलख अगोचर गाया है, तो भी भक्तों के बस बताया है, सो जो मेरो भक्ति पूरी होगी तो वह अवश्य मेरा मनोरथ पूरा करेगा, प्रान रहते रहे जाते जाय, हाय कब मेरे सहाय आय दर्शन देंगे और मनोरथ पूरा करेंगे। कभी २ ध्यान छुटता तो कहते कि "हेरी करुणा नैन ते कारुनीक गोविन्द। प्रभु पावन मैं पतित हो, हमें अवश्य हन्द। हमें अवश्य हन्द स्वामी सेवक के नाते, यह सम्बन्ध विचार देव मैं चाहत बातें। तो दीन अनाथ सबै विधि हौं तब चेरो। पकरो नाथ पद में पास दास अपना कर हेरो।"

"दाया घन सी गगन है, गुन गन तब न गनाहि, मति अनुमान मुनिन के,

निमग्न माहिं अनाहिं । निमग्न मांहं अनाहि अगत ज्यौं जलनिधि जल कन । बनि बनि बहरि बिलाय जाय जहं नहिं बानीमन । दुर्गम दीन दयाल देव दाहनि तव माया, मोहे सब सुर सिद्ध तउ सेवक सन दाया ।"

इस प्रकार मनु जी के मन का लगन और तप का यतन देख प्रभु मगन हुए, आकाश बानी हुई कि वाह वाह मनु तुमने मेरे पर सच्ची लव लगाई और पूरी भक्ति देखाई, मेरी दया तुम पर हुई, मांगो क्या मांगते हो, इस बचन के सुनते ही मारे आनन्द के मनु जी का गला भर आया, गद गद हो हाथ जोड़ बोले, हे भक्ति हितकारी दुखहारी मुरारी यदि तुम्हारी दया मुझ-पर हुई तो आप का जो रूप सदा शिव सदा ध्यावते और वेद पुरुष जिसे सगुन स्वरूप कह गावते, उस अपने रूप का दर्शन मुझे दीजिये और कृतार्थ कीजिये ।

चौपाई—सुनत बचन भक्तन हितकारी, प्रगटे रामरूप प्रभु धारी ।
श्याम बरन चमकत सुठि देहा, जस बहु नीर भरा नवमेहा ॥
भ्राजत शरद चन्दमुख देखी, बरनि सकौं नहि रूप बिशेखी ।
कंबुग्रीव भुज दण्ड विशाला ॥ उर कौस्तुभ मनि सुन्दर माला ॥
पीत बसन विद्युत सम छाजे, मुकुट तेज लखि सूरज लाजे ।
बाम भाग सोहैं जगरानी, आदि शक्ति सीता महरानी ॥
प्रभु इच्छा सिर जे जग जोई, वर्णन तासु करे किमि कोई ॥

हे पार्वती प्रभु ने जो रूप धर मनु सत्यरूपा को दर्शन दिया उस झांकी के वर्णन करने की सामर्थ्य मुझे नहीं, वह मन्द हास करती प्रभु की मूरति जब सूरत आती है तब सुध बुध सब जाती रहती है, जी में यही आता है, कि बस चुप मार सोचा ही करिये ।

उस मूरति के वर्णन करने की सामर्थ्य किस को है, उस समय ब्रह्मा आदि सब देवता लोग वहां आ रहे थे, सब दर्शन रस चाखने में गुड़ चिंउटे से लगे थे, किसी का तन मन की कुछ सुध बुध न थी, उस समय मनु सतरूपा जी की तो ऐसी दशा हो रही थी कि जैसे कोई रंक बड़ा धन पा बावला हो जाय, दोनों को इक बकी लग गयी थी । नयनों में प्रेम का आंसू डबडबा रहा था, गला भर गया था शरीर पर का वस्त्र कुछ कंप रहा था चाहते थे कि कुछ बोलें पर कहां बोला जाता था, दोनों दंडवत करने को प्रभु के चरनों के आगे गिर पड़े । तब भक्त वत्सल प्रभु ने अपने निज कर कमल से मनु जी को उठाया, आदि शक्ति भवानी सीता महरानी ने सत्यरूपा को

बढ़ाया, और प्रभु ने कहा कि हे मनु जी तुम्हारी लगन देख हम तन मन से मगन हुए हैं, अब अपने मन की चाह कहो, ऐसी कोई बात नहीं जो मांगने पर तुम्हें हम न दे सकें, प्रभु का यह वचन सुन मनु जी मगन हो बोले हे नाथ आपने इस अनाथ के माथ पर हाथ दिया सब तौर सनाथ किया। मेरी सब कामना पूरी हुई, अब क्या बच रही कि मांगूं पर हां एक बात मन में है, मुंह से कहती नहीं सकुच आती है छोटे मुंह से बड़ी बात कैसे कहूं सो दया निधान आप घट घट व्यापी आप अन्तर्यामी स्वामी हैं, मेरे मन की चाह आप से छीपी नहीं रह सकती, यदि पूरी करने योग हो तो पूरी करिये इत-ना वचन सुन प्रभु मुसकुरा के सतरूपाजी की ओर देख बोले, हे सत्यरूपाजी मनु जी तो यह चाहते हैं कि मेरे समान गुन रूप का निधान सन्तान उन को हो अब आप कहिये क्या चाहती हैं, यह बात सुन सत्यरूपाजी बोलीं, कि हे प्रभु इस दासी की भी यही कांक्षा है, हे भक्त हितकारी मुरारी तुम्हारी सनिक्क सोचने से मुझे यह बात तनिक भी कठिन नहीं मालूम होती। सत्यरूपा जी से यह वचन सुन प्रभु ने मन में छन एक कुछ गुन मुसकुरा कर के कहा कि हे मनु जी, अपने समान प्रभाववान आन सन्तान कहां खोजूं, और कहां पाऊं, सो मैं आप सतरूपा के कोख में जन्म ले आप का पुत्र होऊंगा और नर लीला करूंगा।

इतनी कथा कह श्री याज्ञवल्क्य मुनि भरद्वाज जी से कहने लगे, कि हे भरद्वाज अब शिव जी के उन दोनों गनों का वृत्तान्त सुनिये जिन्हें नारदजी ने यह श्राप दिया था, कि तुम दोनों राक्षस होओगे। वे दोनों पुलस्त्य ऋषि के वंश में अवतार लें राक्षस हुये, ये पुलस्त्य साक्षात ब्रह्मा जी के बेटे थे, इन के वंश चलने का हाल यह है, कि ये महान नगर के समीप एक स्थान में आसन बांध तपस्या करने बैठे थे, वहां नगर की लड़कियां खेलने आती थीं, और इन को बहुत सताती थीं य कितनाहूं झिड़कियां और घुड़कियां देते थे कुछ भी न डेराती थीं, पर अंगुलियां नचाय मुंह बिराय उन्हें चिढ़ाती थीं, कभी प्रसादी मांगन के मिस उन के पास जाय मुंह बिराय आती थीं, और कभी ढोल मजीरा ले उन के पास गाय बजाय धूम मचाती थी, कभी चार चार गुइयां मिल उन के पास जा हाथ दिखाने के बहाने बैठ मन बहलातीं थीं, और खिल खिल हंसती थीं आंख मिचौवल खेल में कोई उन के पीठ पीछे बैठ गोइयों की दीठ बचाती थीं, और तब उन के कान में टू

कर के हंसती खुठवा कूने भाग जाती थी। जब पुलस्त्य जी की बहीं ने इस प्रकार बहुत ही सताया तब तो मुनि जी को क्रोध आया, हाथ में जल लिया और सब कन्याओं को सुनाय शाप दिया, कि ऐ रांडों ! खबरदार रहियो, आज से कोई यहां खिलने न आइयो, जो कोई अब यहां आवेगी उसे पेट रह जावेगा, फिर मेरा दोष न देना। यह शाप सुन सब कन्या सुन हो गईं और फिर कौन वहां ठहरती है धीरे २ सब के सब एक २ कर खिसकन्त हुईं, और फिर कभी वहां न गईं परन्तु तृणविन्दु राजा की कन्या इस शाप का हाल न जानती थी, वह एक दिन बाप से पूछ आप से आप पुलस्त्य मुनि के तपो बन में सखियों के खोज में गई, पुलस्त्य ऋषि के सन्मुख हुई, उन के सामने होते ही उस का रंग और का और हो गया, देह भारी हो गई, मुंह पीला हो गया कलेजा धकधकाने लगा, आंखों में कुछ पीड़ा सी मालूम होने लगी, यह हाल देख वह बारी भोरी राजदुलारी घबराई, उसी काल उलटे पांव फिर बाप के पास आई, सब बात कह सुनाई, यह बात सुन तृणविंदु राजा मन में कुछ गुन उस कन्या को साथ ले पुलस्त्य मुनि के पास आये, हाथ जोड़ सिर नाय मुनिराय को उस कन्या का हाथ पकड़ा गये, कुछ दिनों के बीतने पर उस कन्या को एक पुत्र हुआ, मुनि जी ने उस का नाम विश्रवा रक्खा, यह बड़ा प्रतापी तेजस्वी ऋषि हुए इसी विश्रवा मुनि जी के पुत्र वैश्रवा हुए जिन को कुबेर भी कहते हैं जिन्हों ने तप कर धनराज की पदवी पाय पुष्प विमान पाया और लंका में राज करने लगे।

अब एक दिन धनराज जी कानों में कुण्डल हाथों में कंगन पहने माथ पर मणि जड़ित ऐसे मुकुट दिये कि जिस की जोत के आगे सूर्य देव की जोत कम पड़ गई थी, पुष्पक विमान में बैठे आकाश मार्ग से पिता का दर्शन करने जाते थे, और दूर से उन के भूषणों की झलक ऐसी मालूम पड़ती थी कि जैसे हूबहू सूर्य देव हों। उसी समय सुमाली नाम राक्षस जिस की पहली राजधानी लंका थी और वहां से जब भगवान ने मार निकाला तो पाताल में जा बसा था, अपनी बेटी कैकसी को रथ पर बिठाये बर के खोज में चला जाता था, उसकी बेटी का रूप ऐसा था कि रति हार मानती थी, मानो साक्षात लक्ष्मी ही थी। सुमाली ने धनराज जी को उस ठाठ से जाते संयोगवश देखा, देखते ही उस के जी में यह बात समाई कि किसी चतुराई से इस कन्या की सगाई ऐसी जगह करनी चाहिये जिस में इस के जो सुमति नाती हो

वह भी ऐसो सम्पत पावे जैसी कि धनराज ने पाई है। ऐसा सोच घर लौट गया और संकोच छोड़ अपनी कन्या से यों कहा—कि हे बेटी तेरी अवस्था अब विवाह योग हुई, आज तक राह देखता रहा पर किसी योग वर का वियाव न पड़ा कि आकर मुझ से तुझे मांगे। अब मैंने तेरे ब्याह के लिये एक यतन बनाया है, हे बेटा तू आप जा धनराज के बाप विश्रवा मुनि को वर, मन में कुछ न डर, मैं भी तेरे साथ साथ चलता हूं पर मैं इधर ही रहूंगा, तू मुनि जी के पास जाना और अपना रूपदिखा उन्हें लुभाना। ऐसा कह कैकसी को रथ पर, बिठाय विश्रवा मुनि के आश्रम के पास जा; उतार दिया। तब तो वह मुनि के तपोवन को चली उसी समय विश्रवा जी यज्ञ कर रहे थे, वह कन्या अपने पिता का वचन मान उसी स्थान विश्रवा के सनमुख जाय पैर के नखों से भूमि को खोदती नीचे को ताकती खड़ी हुई। यज्ञशाला में पैठतेही उस के रूप की जोत की चांदनी छिटक गई, अगरजा आदि सुगन्ध का सब मोद छा गया, सब अचम्भे में आ गये और उस कन्याओं की कन्या को देखने लगे। तब विश्रवा जी ने पूछा भाई तुम कौन हो, देव-कन्या वा अप्सरा हो, यहां किस लिये आई हो, यह बात सुन कैकसी कुछ मुसकराई और चुप खड़ी रही।

दोहा—कहि न सकत कछु लाज ते, अकथ आपनी बात।
ज्यों ज्यों मुनि बतियात हैं, त्यों त्यों तिय सकुचात॥

कवित्त—हाव सजि मुनि [illegible] पै चली यों मुखचन्द वाकी चन्द चान्दनी को सुख मन्द सो करत जात। कहै गुन सागर त्यों सहज सुगन्ध हो के पुंजन कंजन कुंज से भरत जात॥ धरत जहांई जहां पग है पियारी तहां मंजुल मजीठ ही के माठ से ढरत जात। बारन तैं हीरा सेत सारी की किनारन ते हारन तैं मुकता हजारन झरत जात॥

यह कह जब मनु जी ने बहुत पूछा तो बोली कि हे महाराज आप आप ही सर्वज्ञ हैं, मेरे आने का कारण मुझ से क्यों पूछते हैं। तब तो मुनि जी ने नाम धाम और आने का काम सब अपने ध्यान से जान लिया, और कहा हे प्यारी मैं वन फलखानेहारा मुनि हूं और तू दैत्य राजदुलारी मेरा तेरा जोड़ कैसे पटेगा पर तूं मेरे पास आस लगाकर आई है इस कारण मैं तुझ से मुंह नहीं मोड़ सकता, तुझ से दो पुत्र तुमें होंगे, वे होने को तो बड़े नामी धामी और जगत विजयी होंगे, पर इस के साथ ही बड़े पापी उत्पाती राक्षस

होगी। यह बात सुन मन में कुछ गुन कैकसी ने हाथ जोड़ कर कहा, महा-
राज आप ऐसे मुनि पति से मैं ऐसे पुत्र नहीं चाहती तब मुनि ने कहा
चिन्ता मत कर तेरा तीसरा पुत्र जो होगा वह परम गुणी योग्य और रघु-
नाथ जी का भक्त होगा, वह दोनों कुल तारेगा और अमर होगा। यह सुन
कैकसी मगन हुई और मुनि जी की सेवा में रहने लगी। कुछ काल बीतने
पर उन को गर्भ रहा दस महीने पर उसे एक पहिलौठा पुत्र हुआ, वह उन
शिव जी के गणों में से एक था जिन को नारद जी ने शाप दिया था और
जिन की कथा पहले कह चुके हैं।

जनमतेही इस को दश मुंह बीस भुज थे, यही परम डेरावन जग में
प्रसिद्ध रावन नाम त्रिभुवन विजयी राक्षस राजा हुआ, इस के जनम के
समय आकाश में काले मेघ घिर आये थे, बहुत भयानक गरजने और रुधिर
बरसाने लगे थे, सब पृथ्वी डगमगाने लगी थी, और साधु सन्तों का जी आप
से आप डराने और घबराने लगा था, जिस घर में उसका जन्म हुआ था उस
के चारो ओर सियारिनियां बहुत फेकरने लगी थीं, बड़े जोर से आंधी आई
थी, बवंडर उठने लगे थे, देवतालोग कांपने लगे थे, और दुष्ट राक्षसों के मन
में आनन्द उमग आया था। इस के थोड़े ही दिनों के अन्तर कैकसी को
दूसरा पुत्र कुम्भकर्ण नाम हुआ, इस के जन्म काल में भी सियारिनियों का
फेकरना और हवा का चलना सब रावन के जन्म समय सा घनघोर और
डेरावन हुआ था।

उस के अन्तर सुपनखा नाम कन्या हुई, रूप गुन और शील में यह भी
भाइयों से बढ़ कर ही हुई तब तीसरे पुत्र बिभीषण उत्पन्न हुये इन के जन्म
काल में देवताओं ने दुन्दुभी बजा कर फूल बरसाया जगत में आनन्द छा
गया, पृथ्वी में कुछ जान सी आ गई और सज्जन साधुओं के जी में आनन्द
उमड़ आया।

अब तीनों भाई दिन दूने और रात चौगुने बढ़ने लगे, रावन कुम्भकरण
ज्यों २ बढ़े त्यों २ इन का उतपात भी बढ़ा। ऋषियों के बालकों को कौन
चलावे बड़े २ तपसियों को भी डेराने और सताने लगे, तपोबन के मृग
पक्षियों का गला मुरेर मरोर कर ढेर लगा दें और दोनों भाई बैठ मिठाई
सा ढेर का ढेर सफाचट कर जावें जो दाव पावें तो मुनि लोग का भी गला
दबावें, कभी खेलते २ यज्ञवेदी गिरावें कभी मुनियों की कुटियां बहेरि

खींच ले कभी तपोवन के वृक्षों पर चढ़ ऐसा डुलावें कि उन के फल फूल सब गिर पड़ें कभी चक्के और ढेले ऐसा चलावें कि कितने मुनि आंख कान खो बैठे, केवल बिभीषन इन दोनों से दूर रहें "जैसे एक संग जल माहीं। जलज जोंक जिमि गुन बिलगाहीं" के समान इन को रावन और गहन भाइयों से बिलग थी।

एक दिन ये तीनों भाई कैकसी के पास गये, वह इन्हें देख ऐसी प्रफुल्लित हुई कि जैसे बछड़े को धेनु देख पेन्हा जाती है, उन तीनों को पास बिठा लिया, मुख चूंब लाड़ प्यार किया और सीख दी कि हे बेटे अब तुम सयाने हो चले, ऐसी चाल चलो जिन में अपने भाई धनेश्वर के समान बड़ाई पाओ माई की यह सुखदाई सीख तीनों भाइयों ने कान दे सुनी उन के मन में ऐसी एक बात आई कि उन तीनों ने उसी स्थान प्रतिज्ञा की कि हम लोग धनराज से भी बढ़ के होंगे और उसी छन बनमें जा तप में मन दिया। फिर तो ऐसा तप किया कि कुछ कहा नहीं जाता कई हजार बरस निराहार ग्रीष्म के सामने पैर के एक अंगूठे के बल खड़े रहे, ठण्ड काल में बराबर पानी में पड़े रहे, और गरमी में पञ्चाग्नि ताया किये। इन का ऐसा तप देख देवता सब दंग हो गये। रावन अपने एक २ हजार बरस का तप पूरा होने पर होम करता और पूर्णाहुति के समय अपने हाथ अपना एक माथ काट अग्निकुण्ड में आहुति देता। ऐसे जब अपने नव माथ अपने हाथ आग में आहुति किये केवल एक माथ रह गया, अन्त को उनको भी काटने को हाथ लगाया, तो ब्रह्मा जी उस स्थान चौन प्रगट हुए और रावन के पास आकर बोले कि वाह बच्चा, अब तुम्हारा तपपूर्ण हुआ, और अब शमत करो तुम ने जो मस्तक आग में आहुति किये वे सब तुम्हारे फिर हो जावें, इतना ब्रह्मा जी के बोलते ही उस के काटे सब माथ फिर झट निकल आए, तब ब्रह्मा जी ने कहा कि बर मांगो क्या चाहते हो, उस ने कहा बाबा जी मुझे अमर कीजिये तब ब्रह्मा जी ने कहा ऐ बेटा यह क्या बरदान मांगा, अमर होना क्या बड़ी बात है और अच्छे २ बर मांगो तब उसने कहा कि अच्छा जो अमर होनेका बरदान नहीं देते तो ऐसा आशीर्वाद दीजिए कि मुझे देव दानव राक्षस गंधर्व नाग कोई न मार सके और मनुष्य बानर आदि दूसरे जीवों के लिये तो मैं आप ही बहुत हूं। तब श्री ब्रह्मा जी यह मुंह मांगा बरदान उसे दे उस के भाई कुम्भकर्ण के पास गये और उस से भी बर मांगने को कहा।

ब्रह्मा जी के उस को ओर फिरते ही देवताओं के पेट में और भी हरिन कूदने लगा घबरा गये उन लोगों ने सोचा कि इस के मारे यों ही जगत उजाड़ होगा तिसपर जो बरदान पाया तो सांझ ही बिहान हुआ कैसे बनेगी ऐसा सोच सरस्वती जी को उस पोच के जीभ पर बिठाया तब तो वह सरस्वती का बौराया ब्रह्मा जी से बोला हे बाबा जी मैं तप और ब्रह्मचर्य करने में बहुत दिन सोया नहीं अब दया कर यही बरदान दीजिये की जब तक सोऊं छः महीना सोऊं और एक दिन जागूं ब्रह्मा जी ने यह सुन जी में कहा कि "भद्र सहाय सरस्वति हम जाना" और प्रसन्न हो मुंह मांगा बर दिया, और उस के पास से दबे पांव खिसक गये। ब्रह्मा जी के जाते ही सरस्वती जी उस के जीभ पर से खिसकीं तब तो वह अपनी सुध बुध में आया, बहुत पछताया और हाय मारा कि हाय मैंने यह क्या किया मुझे क्या होगया जो आप अपने पांव में कुल्हाड़ा मारा ब्रह्मा जी का बर तो अब झूठ होने को नहीं, अब क्या करूं अपना हारा किस से कहूं यह देवताओं का काम जान पड़ता है उन्हीं दुष्टों ने मेरी मति फेर मुझ में यह बर मंगवाया, सो अच्छा जो मैं एक का हूंगा, तो उसे बदला लूंगा। इसी बीच श्रीब्रह्मा जी बिभीषन के पास जा पहुंचे और बर मांगने को कहा बिभीषन जी ने श्री ब्रह्मा जी को धन मान और कहा हे प्रभु कृपा कर इस दीन को यह बरदान दीजिये कि मेरी अटल भक्ति श्री रामचंद्र में हो बस "जिहि योनि जन्मों कर्म बस तहँ राम पद अनुरागऊं" यह सुन श्री ब्रह्मा जी गदगद हो गये, धन धन कहते बोले एवमस्तु, उसी क्षण आकाश से देवताओं ने धन्य २ कह श्री बिभीषन जी पर फूल बरसाया और दुन्दुभी बजाई ॥

## रामचरित मानस ।

चौपाई

बंदौं रामनाम रघुबर को । हेतु कृसानु भानु हिम कर को ॥ १ ॥
बिधिहरिहरमय बेदप्रान सो । अगुन अनूपम गुन निधान सो ॥ २ ॥
महामंत्र जोइ जपत महेसू । कासीं मुकुति हेतु उपदेसू ॥ ३ ॥
महिमा जासु जान गनराऊ । प्रथम पूजिअत नाम प्रभाऊ ॥ ४ ॥

जान आदिकवि नाम प्रतापू . भयउ सुद्ध करि उलटा जापू ॥ ५ ॥
सहसनाम सम सुनि सिवबानी . जपि जेई पिय संग भवानी ॥ ६ ॥
हरषे हेतु हेरि हर ही को . किये भूषनु तिय भूषन ती को ॥ ७ ॥
नामप्रभाउ जान सिव नीको . कालकूट फल दीन्ह अमी को ॥ ८ ॥
दोहा—बरषा रितु रघुपतिभगति, तुलसी सालि सुदास ।
रामनाम बर बरनयुग, सावन भादव मास ॥ १९ ॥
आखर मधुर मनोहर दोऊ . बरन बिलोचन जन जियं जोऊ ॥ १ ॥
सुमिरत सुलभ सुखद सब काहू . लोकलाहु परलोक निबाहू ॥ २ ॥
कहत सुनत सुमिरत सुठि नीके . राम लखन सम प्रिय तुलसी के ॥ ३ ॥
बरनत बरन प्रीति बिलगाती . ब्रह्म जीव सम सहज संघाती ॥ ४ ॥
नर नारायन सरिस सुभ्राता . जगपालक बिसेषि जनत्राता ॥ ५ ॥
भगतिसुतिअ कल करनाबिभूषन . जगहितहेतु बिमल बिधु पूषन ॥ ६ ॥
स्वाद तोप सम सुगति सुधा के . कमठ सेष सम धर बसुधा के ॥ ७ ॥
जनमन मंजु कंज मधुकर से . जीह जसोमति हरि हलधर से ॥ ८ ॥
दोहा—एकु छत्र एकु मुकुटमनि, सब बरननि पर जोउ ।
तुलसी रघुबरनाम के, बरन बिराजित दोऊ ॥ २० ॥
समुझत सरिस नाम अरु नामी . प्रीति परसपर प्रभु अनुगामी ॥ १ ॥
नाम रूप दुइ ईस उपाधी . अकथ अनादि सुसामुझि साधी ॥ २ ॥
को बड़ छोट कहत अपराधू . सुनि गुनभेद समुझिहहिं साधू ॥ ३ ॥
देखिअहिं रूप नामआधीना . रूपज्ञान नहिं नाम बिहीना ॥ ४ ॥
रूप बिसेष नामु बिनु जाने . करतलगत न परहिं पहिचाने ॥ ५ ॥
सुमिरिअ नामु रूप बिनु देखें . आवत हृदयं सनेह बिसेषें ॥ ६ ॥
नामरूपगति अकथ कहानी . समुझत सुखद न परति बखानी ॥ ७ ॥
अगुन सगुन बिच नाम सुसाखी . उभयप्रबोधक चतुर दुभाखी ॥ ८ ॥
दोहा—रामनाम मनिदीप धरु, जीह देहरीं द्वार ।
तुलसी भीतर बाहर हु, जौं चाहसि उजियार ॥ २१ ॥
नाम जीहं जपि जागहिं जोगी . बिरति बिरंचि प्रपंच बियोगी ॥ १ ॥
ब्रह्मसुखहिं अनुभवहिं अनूपा . अकथ अनामय नाम न रूपा ॥ २ ॥

ग्यानी चाहहिं गूढ गति जेऊ . नाम जीह जपि जानहु तेऊ ॥ ३ ॥
साधक नाम जपहिं लय लाएं . होहि सिद्ध अनिमादिक पाएं ॥ ४ ॥
जपहिं नामु जन आरत भारी . मिटहिं कुसंकट होहिं सुखारी ॥ ५ ॥
रामभगत जग चारि प्रकारा . सुकृति चारिउ अनघ उदारा ॥ ६ ॥
चहू चतुर कहुं नाम अधारा . ग्यानी प्रभुहि बिसेषि पिआरा ॥ ७ ॥
चहुं युग चहुं श्रुति नामप्रभाऊ . कलि बिसेषि नहिं आन उपाऊ ॥ ८ ॥
दोहा—सकल कामनाहीन जे, रामभगतिरसलीन ।
नाम पेमपीयूषहृद, तिन्हहुं किये मन मीन ॥ २२ ॥
अगुन सगुन दुइ ब्रह्मसरूपा . अकथ अगाध अनादि अनूपा ॥१॥
मोरें मत बड नामु दुहूं तें . किय जेहि युग निजबस निजबूते ॥२॥
प्रौढि सुजन जनि जानहिं जन की . कहउं प्रतीति प्रीति रुचि मन की ॥३॥
एकु दारुगत देखिअ एकू . पावक सम जुग ब्रह्मबिबेकू ॥४॥
उभय अगम युग सुगम नाम तें . कहेउ नामु बड ब्रह्म राम तें ॥५॥
ब्यापकु एकु ब्रह्म अबिनासी . सत चेतन घन आनंदरासी ॥६॥
अस प्रभु हृदयं अछत अबिकारी . सकल जीव जग दीन दुखारी ॥७॥
नाम निरूपन नाम जतन तें . सोउ प्रगटत जिमि मोल रतन तें ॥८॥
दोहा—निरगुन तें इहि भांति बड, नामप्रभाउ अपार ।
कहउं नामु बड राम तें, निजबिचारअनुसार ॥ २३ ॥
राम भगत हित नर तनुधारी , सहि संकट किय साधु सुखारी ॥१॥
नामु सप्रेम जपत अनयासा . भगत होहिं मुदमंगलबासा ॥ २ ॥
राम एक तापस तिय तारी , नाम कोटि खल कुमति सुधारी ॥३॥
रिषि हित राम सुकेतुसुताकी . सहित सेन सुत कीन्हि बिबाकी ॥४॥
सहित दोष दुख दास दुरासा . दलइ नाम जिमि रबि निसि नासा ॥५॥
भंजेउ राम आपु भवचापू . भवसयभंजन नामप्रतापू ॥६॥
दंडक बन प्रभु कीन्ह सुहावन . जनमन अमित नाम किये पावन ॥७॥
निसिचरनिकर दले रघुनंदन . नामु सकलकलिकलुषनिकंदन ॥८॥
दोहा—सबरी गीध सुसेवकनि , सुगति दीन्हि रघुनाथ ।
नाम उधारे अमित खल , बेदबिदित गुनगाथ ॥ २४ ॥

राम सुकंठ बिभीषन दोऊ . राषे सरन जान सब कोऊ ॥ १ ॥
नाम गरीब अनेक नेवाजे . लोक बेद बर बिरद बिराजे ॥ २ ॥
राम भालुकपिकटकु बटोरा . सेतु हेतु श्रम कीन्ह न थोरा ॥ ३ ॥
नाम लेत भवसिंधु सुषाहीं . करहु बिचार सुजन मन माहीं ॥ ४ ॥
राम सकुल रन राबनु मारा . सीय सहित निज पुर पगु धारा ॥५॥
राजा रामु अवध रजधानी . गावत गुन सुर मुनि बर बानी ॥६॥
सेवक सुमिरत नामु सप्रीती . बिनु श्रमु प्रबल मोह दलु जीती ॥७॥
फिरत सनेहंमगन सुष अपने . नाम प्रसाद सोच नहिं सपनें ॥८॥

दोहा—ब्रह्म राम तें नामु बड, बरदायक बरदानी ।
रामचरित सत कोटि महँ, लिये महेस जिय जानि ॥ २५ ॥

नामप्रसाद संभु अबिनासी . साजु अमंगल मंगलरासी ॥ १ ॥
सुक सनकादि सिद्ध मुनि जोगी . नाम प्रसाद ब्रह्मसुष भोगी ॥ २ ॥
नारद जानेउ नामप्रतापू . जगप्रिय हरि हरिहरप्रिय आपू ॥ ३ ॥
नाम जपत प्रभु कीन्ह प्रसादू . भगत सिरोमनि भे प्रहलादू ॥ ४ ॥
ध्रुव सगलानि जपेउ हरिनाऊँ . पायेउ अचल अनूपम ठाऊँ ॥ ५ ॥
सुमिरि पवनसुत पावन नामू . अपने बस करि राषे रामू ॥ ६ ॥
अपरु अजामिलु गजु गनिकाऊ . भये मुकुत हरिनामप्रभाउ ॥ ७ ॥
कहउं कहां लगि नामबडाई . रामु न सकहिं नामगुन गाई ॥ ८ ॥

दोहा—नाम राम को कलपतरु, कलि कल्याननिवासु ।
जो सुमिरत भयो भांग तें, तुलसी तुलसीदासु ॥ २६ ॥

चहु युग तीनि काल तिहुं लोका . भये नाम जपि जीव बिसोका ॥१॥
बेद पुरान संत मत एहू . सकलसुकृतफल रामसनेहू ॥ २ ॥
ध्यानु प्रथम युग मष बिधि दूजे . द्वापर परितोषत प्रभु पूजे ॥ ३ ॥
कलि केवल मलमूल मलीना . पापपयोनिधि जनमन मीना ॥ ४ ॥
नाम कामतरु काल कराला . सुमिरत समन सकल जगजाला ॥५॥
रामनाम कलि अभिमतदाता . हित परलोक लोक पितु माता ॥६॥
नहि कलि करम न भगतिबिबेकू . रामनामअवलंबन एकू ॥ ७॥
कालनेमि कलि कपटनिधानू . नाम सुमति समरथ हनुमानू ॥८॥

दोहा—राम नाम नरकेसरी, कनककसिपु कलिकाल ।
जापक जन प्रह्लाद जिमि, पालहि दलि सुरसाल ॥ २७ ॥

भाय कुभाय अनष आलस हूं . नाम जपत मंगल दिसि दस हूं ॥ १ ॥
सुमिरि सो नाम रामगुनगाथा . करौं नाइ रघुनाथहिं माथा ॥ २ ॥
मोरि सुधारहि सो सब भांती . जासु कृपा नहि कृपां अघांती ॥ ३ ॥
राम सुस्वामि कुसेवकु मोसो . निज दिसि देषि दयानिधि पोसो ॥ ४ ॥
लोकहुं बेद सुसाहिब रीती . बिनय सुनत पहिचानत प्रीती ॥ ५ ॥
गनी गरीब ग्राम नर नागर . पंडित मूढ मलीन उजागर ॥ ६ ॥
सुकबि कुकबि निजमतिअनुहारी . नृपहि सराहत सब नर नारी ॥ ७ ॥
साधु सुजान सुसील नृपाला . ईसअंसभव परम कृपाला ॥ ८ ॥
सुनि सनमानहिं सबहि सुबानी . भनिति भगति मति गति पहिचानी ॥ ९ ॥
यह प्राकृतमहिपालसुभाऊ . जानि सिरोमनि कोसल राऊ ॥ १० ॥
रीझत रामसनेह निसोतें . को जग मंद मलिन मति मो तें ॥ ११ ॥

दोहा—सठ सेवक की प्रीति रुचि, रषिहहि राम कृपालु ।
उपल किये जलजान जेहिं, सचिव सुमति कपि भालु ॥
होंहु कहावत सबु कहत, राम सहत उपहास ।
साहिब सीतानाथ सो, सेवक तुलसीदास ॥ २८ ॥

अतिबडि मोरि ढिठाई षोरी . सुनि अघ नरकहुँ नाक संकोरी ॥ १ ॥
समुझि सहम मोहि अपडर अपने . सो सुधि राम कीन्हि नहि सपने ॥ २ ॥
सुनि अवलोकि सुचित चष चाही . भगति मोरिमति स्वामि सराही ॥ ३ ॥
कहत नसाइ होइहि अतिनीकी . रीझत राम जानि जन जी की ॥ ४ ॥
रहति न प्रभुचित चूक किये की . करत सुरति सय बार हिए की ॥ ५ ॥
जेहि अघ बधेउ ब्याध जिमि बाली . फिरि सुकंठ सोइ कीन्हि कुचाली ॥ ६ ॥
सोइ करतूति बिभीषन केरी . सपनेहु सो न राम हियं हेरी ॥ ७ ॥
ते भरतहि भेंटत सनमानें . राम सभा रघुबीर बषानें ॥ ८ ॥

दोहा—प्रभु तरुतर कपि डार पर, ते किये आपु समान ।
तुलसी कहूं न राम से, साहिब सीलनिधान ॥
राम निकाई रावरी, है सबही को नीक ।

जौं यह साँची है सदा, तौ नीको तुलसीक ॥
एहि बिधि निज गुन दोष कहि, सबहि बहुरि सिरु नाइ ।
बरनउं रघुबर बिसद जसु, सुनि कलिकलुष नसाइ ॥ २९ ॥

जागबलिक जो कथा सुहाई . भरद्वाज मुनिबरहि सुनाई ॥ १ ॥
कहिहौं सोइ संबाद बखानी . सुनहु सकल सज्जन सुखु मानी ॥ २ ॥
संभु कीन्ह यह चरित सुहावा . बहुरि कृपा करि उमहि सुनावा ॥ ३ ॥
सोइ सिव कागभुसुंडिहि दीन्हा . रामभगत अधिकारी चीन्हा ॥ ४ ॥
तेहि सन जागबलिक पुनि पावा . तिन्ह पुनि भरद्वाज प्रति गावा ॥ ५ ॥
ते श्रोता बकता समसीला . सबदरसी जानहिं हरिलीला ॥ ६ ॥
जानहिं तीनि काल निज ज्ञाना . करतलगत आमलक समाना ॥ ७ ॥
औरौ जे हरि भगत सुजाना . कहहिं सुनहिं समझहिं बिधि नाना ॥ ८ ॥

दोहा—मैं पुनि निज गुरु सन सुनी, कथा सो सूकरखेत ।
समझी नहि तसि बालपन, तब अति रहेउं अचेत ॥
स्रोता बकता ज्ञाननिधि, कथा राम की गूढ ।
किमि समुझौं यह जीव जड, कलिमलग्रसित बिमूढ ॥ ३० ॥

तदपि कही गुर बारहिं बारा . समुझि परी कछु मति अनुसारा ॥ १ ॥
भाषाबद्ध करबि मैं सोई . मोरे मन प्रबोध जेहि होई ॥ २ ॥
जस कछु बुधिबिबेकबल मेरे . तस कहिहौं हियं हरि के प्रेरे ॥ ३ ॥
निजसंदेहमोहभ्रमहरनी . करौं कथा भवसरितातरनी ॥ ४ ॥
बुधबिश्राम सकलजनरंजनि . रामकथा कलि कलुष बिभंजनि ॥ ५ ॥
रामकथा कलि पन्नग भरनी . पुनि बिबेकपावक कहुँ अरनी ॥ ६ ॥
रामकथा कलि कामद गाई . सुजन सजीवनमूरि सुहाई ॥ ७ ॥
सोइ बसुधातल सुधातरंगिनी . भयभंजनि भ्रमभेक भुअंगिनि ॥ ८ ॥
असुरसेन सम नरकनिकंदिनि . साधुबिबुधकुलहित गिरिनंदिनि ॥ ९ ॥
संतसमाजपयोधि रमासी . बिस्वभार भर अचल छमासी ॥ १० ॥
जमगन मुहं मसि जग जमुनासी . जीवन मुकुति हेतु जनु कासी ॥ ११ ॥
रामहि प्रिय पावनि तुलसी सी . तुलसिदास हित हिय हुलसी सी ॥ १२ ॥
सिवप्रिय मेकलसैलसुता सी . सकलसिद्धिसुखसंपतिरासी ॥ १३ ॥

सदगुन सुरगन अंब अदिति सी . रघुबर भगति प्रेम परमिति सी ॥१४॥

दोहा—रामकथा मंदाकिनि, चित्रकूट चित चारु ।
तुलसी सुभग सनेह बन, सिय रघुबीर बिहारु ॥ ३१ ॥

रामचरित चिंतामनि चारू . संतसुमतितिअ सुभग सिंगारू ॥ १ ॥
जगमंगल गुनग्राम राम के . दानि मुकुति धन धरम धाम के ॥ २ ॥
सदगुर ज्ञान बिराग जोग के . बिबुध बैद भव भीम रोग के ॥ ३ ॥
जननि जनक सिअरामपेम के . बीज सकल ब्रत धरम नेम के ॥ ४ ॥
समन पाप संताप सोक के . प्रिय पालक परलोक लोक के ॥ ५ ॥
सचिव सुभट भूपतिबिचार के . कुंभज लोभ उदधि अपार के ॥ ६ ॥
कामकोह कलिमल करिगन के . केहरिसावक जनमनबन के ॥ ७ ॥
अतिथि पूज्य प्रियतम पुरारि के . कामद धन दारिद दवारि के ॥ ८ ॥
मंत्रमहामनि बिषयब्याल के . मेटत कठिन कुअंक भाल के ॥ ९ ॥
हरन मोहतम दिनकरकर से . सेवक सालि पाल जलधर से ॥१०॥
अभिमतदानि देवतरुवर से . सेवत सुलभ सुखद हरि हर से ॥ ११ ॥
सुकबि सरदनभ मन उडगन से . रामभगत जन जीवनधन से ॥ १२ ॥
सकलसुकृतफल भूरि भोग से . जग हित निरुपाधि साधु लोग से ॥ १३ ॥
सेवकमनमानस मराल से . पावन गंग तरंगमाल से ॥ १४ ॥

दोहा—कुपथ कुतरक कुचालि कलि, कपट दंभ पाषंड ।
दहन रामगुनग्राम जिमि, इंधन अनल प्रचंड ॥
रामचरित राकेसकर, सरिस सुखद सब काहु ।
सज्जन कुमुद चकोर चित, हित बिसेषि बड लाहु ॥३२॥

कीन्हि प्रश्न जेहि भाँति भवानी . जेहि बिधि संकर कहा बखानी ॥ १ ॥
सो सब हेतु कहब मैं गाई . कथा प्रबंध बिचित्र बनाई ॥ २ ॥
जेहि यह कथा सुनी नहि होई . जानि आचरज करै सुनि सोई ॥ ३ ॥
कथा अलौकिक सुनहि जे ज्ञानी . नहिं आचरज करहिं अस जानी ॥ ४ ॥
रामकथा कै मिति जग नाही . असि प्रतीति तिन्ह के मन माही ॥ ५ ॥
नाना भाँति रामअवतारा . रामायन सत कोटि अपारा ॥ ६ ॥
कलपभेद हरिचरित सुहाए . भाँति अनेक मुनीसन्ह गाए ॥ ७ ॥

करिअ न संसय अस उर आनी . सुनिअ कथा सादर रति मानी ॥ ८ ॥
दोहा—राम अनंत अनंत गुन . अमित कथा बिस्तार ।
सुनि आचरजु न मानिहहिं . जिन के बिमल बिचार ॥३३॥
येहि बिधि सब संसय करि दूरी . सिर धरि गुरपदपंकज धूरी ॥१॥
पुनि सबही बिनवौं कर जोरी . करत कथा जेहि लाग न खोरी ॥२॥
सादर सिवहि नाइ अब माथा . बरनौं बिसद रामगुनगाथा ॥३॥
संबत सोरह सै इकतीसा . करौं कथा हरिपद धरि सीसा ॥४॥
नौमी भौमबार मधुमासा . अवध पुरी यह चरित प्रकासा ॥५॥
जेहि दिन रामजन्म श्रुतिगावहिं . तीरथ सकल तहां चलि आवहिं ॥६॥
असुर नाग खग नर मुनि देवा . आइ करहिं रघुनायकसेवा ॥७॥
जन्म महोत्सव रचहिं सुजाना . करहिंराम कल कीरतिगाना ॥८॥
दोहा—मज्जहिं सज्जन बृन्दबहु . पावन सरजू नीर ।
जपहिं रामधरि ध्यानउर . सुंदर स्याम सरीर ॥ ३४ ॥
दरस परस मज्जन अरुपाना . हरै पाप कह बेद पुराना ॥ १ ॥
नदी पुनीत अमित महिमाअति . कहि न सकै सारदा बिमलमति ॥ २ ॥
राम धामदा पुरी सुहावनि . लोकसमस्त बिदित जग पावनि ॥ ३ ॥
चारि खानि जग जीव अपारा . अवध तजेतनु नहिं संसारा ॥ ४ ॥
सब बिधि पुरी मनोहर जानी . सकल सिद्धिप्रद मंगलखानी ॥ ५ ॥
बिमल कथा करकीन्ह अरंभा . सुनतनसाहिं काम मद दंभा ॥
रामचरित मानस एहि नामा . सुनत श्रवन पाइय बिश्रामा ॥
मनकरि बिषय अनलबन जरई . होइ सुखी जौं यहिं सर परई ॥
रामचरित मानस मुनिभावन . बिरचेउ संभु सुहावन पावन ॥
त्रिबिध दोष दुखदारिद दावन . कलिकुचालिकालिकलुषनसावन ॥
रचि महेस निज मानस राखा . पाइसुसमउ सिवासन भाखा ॥ १२ ॥
तातें राम रचित मानस बर . धरेउनाम हिअंहेरि हरषिहर ॥ १३ ॥
कहौं कथा सोइ सुखद सुहाई . सादर सुनहु सुजन मनलाई ॥ १४ ॥
दोहा—जस मीन जेहि बिधि भयेउ, जग प्रचार जेहि हेतु ।
अब सोइ कहौं प्रसंग सब, सुमिरि उमा बृषकेतु ॥३५॥

संभुप्रसाद सुमति हिअं हुलसी . रामचरित मानस कबितुलसी ॥ १ ॥
करइ मनोहर मति अनुहारी . सुजन सुचित सुनि लेहु सुधारी ॥ २ ॥
सुमति भूमि थल हृदय अगाधू . बेद पुरान उदधि घन साधू ॥ ३ ॥
बरषहिं राम सुजस बर बारी . मधुर मनोहर मंगल कारी ॥ ४ ॥
लीलासगुन जो कहहिं बखानी . सोइ स्वच्छता करै मल हानी ॥ ५ ॥
प्रेम भगति जो बरनि न जाई . सोइ मधुरता सुसीतलताई ॥ ६ ॥
सो जल सुकृत सालि हित होई . रामभगत जन जीवन सोई ॥ ७ ॥
मेधा महिगत सो जल पावन . सकिलि श्रवन मग चलेउ सुहावन ॥८॥
भरेउ सुमानस सुथल थिराना . सुखद सीत रुचि चारु चिराना ॥ ९ ॥

दोहा—सुठि सुंदर संबाद बर, बिरचे बुद्धि बिचारि ।
तेइ एहि पावन सुभग सर, घाट मनोहर चारि ॥ ३६ ॥

सप्त प्रबंध सुभग सोपाना . ज्ञान नयन निरखत मन माना ॥ १ ॥
रघुपति महिमा अगुन अबाधा . बरनब सोइ बर बारि अगाधा ॥ २ ॥
रामसीअ जस सलिल सुधासम . उपमा बीचि बिलास मनोरम ॥ ३ ॥
पुरइनि सघन चारु चौपाई . जुगुति मंजु मनि सीप सुहाई ॥ ४ ॥
छंद सोरठा सुंदर दोहा . सोइ बहुरंग कमल कुल सोहा ॥ ५ ॥
अरथ अनूप सुभाव सुभासा . सोइ पराग मकरंद सुबासा ॥ ६ ॥
सुकृत पुंज मंजुल अलिमाला . ज्ञान बिराग बिचार मराला ॥ ७ ॥
धुनि अवरेब कबित गुन जाती . मीन मनोहर ते बहु भांती ॥ ८ ॥
अरथ धरम कामादिक चारी . कहब ज्ञान बिज्ञान बिचारी ॥ ९ ॥
नव रस जप तप जोग बिरागा . ते सब जलचर चारु तडागा ॥१०॥
सुकृती साधु नाम गुन गाना . ते बिचित्र जल बिहग समाना ॥११॥
संत सभा चहु दिसि अंबराई . स्रद्धा रितु बसंत सम गाई ॥१२॥
भगति निरूपन बिबिध बिधाना . छमा दया दम लता बिताना ॥१३
समजम नियम फूल फल ज्ञाना . हरिपद रस बर बेद बखाना ॥१४॥
औरौ कथा अनेक प्रसंगा . तेइ सुकपिक बहुबरन बिहंगा ॥१५॥

दोहा—पुलक बाटिका बाग बन, सुख सुबिहंग बिहारु ।
माली सुमन सनेह जल, सींचत लोचन चारु ॥३७॥

जे गावहिं यह चरित सँभारे . तेइ येहि ताल चतुर रखवारे ॥ १ ॥
सदा सुनहिं सादर नर नारी . तेइ सुरवर मानस अधिकारी ॥ २ ॥
अति खल जे बिषई बग कागा . एहि सर निकट न जाहिं अभागा ॥ ३ ॥
संबुक भेक सेवार समाना . इहां न बिषय कथा रस नाना ॥ ४ ॥
तेहि कारन आवत हिअं हारे . कामी काक बलाक बिचारे ॥ ५ ॥
आवत एहि सर अति कठिनाई . रामकृपा बिनु आइ न जाई ॥ ६ ॥
कठिन कुसंग कुपंथ कराला . तिन्हके बचन बाघ हरि ब्याला ॥ ७ ॥
गृहकारज नाना जंजाला . तेइ अतिदुर्गम सैल बिसाला ॥ ८ ॥
बन बहु बिषम मोह मद माना . नदी कुतर्क भयंकर नाना ॥ ९ ॥

दोहा—जे श्रद्धा संबल रहित, नहिं संतन्ह कर साथ ।
तिन कहुं मानस अगम अति, जिनहिं न प्रिय रघुनाथ ॥ ३८ ॥

जौं करि कष्ट जाइ पुनि कोई . जातहिं नींद जुड़ाई होई ॥ १ ॥
जड़ता जाड़ बिषम उर लागा . गएहुं न मज्जन पाव अभागा ॥ २ ॥
करि न जाई सर मज्जन पाना . फिरि आवै समेत अभिमाना ॥ ३ ॥
जौं बहोरि कोउ पूछन आवा . सरनिंदा करि ताहि बुझावा ॥ ४ ॥
सकल बिघ्न ब्यापहि नहिं तेही . राम सुकृपा बिलोकहिं जेही ॥ ५ ॥
सोइ सादर सर मज्जनु करई . महाघोर त्रयताप न जरई ॥ ६ ॥
ते नर यह सर तजहिं न काऊ . जिन्ह के रामचरन भल भाऊ ॥ ७ ॥
जो नहाइ चह एहि सर भाई . सो सतसंग करौ मन लाई ॥ ८ ॥
अस मानस मानस चख चाही . भइ कबि बुद्धि बिमल अवगाही ॥ ९ ॥
भयेउ हृदयं आनंद उछाहू . उमगेउ प्रेम प्रमोद प्रबाहू ॥ १० ॥
चली सुभग कबिता सरिता सो . राम बिमल जस जल भरिता सो ॥ ११ ॥
सरजू नाम सुमंगलमूला . लोकबेदमत मंजुल कूला ॥ १२ ॥
नदी पुनीत सुमानस नंदिनि . कलिमलत्रिनतरुमूलनिकंदिनि ॥ १३ ॥

दोहा—श्रोता त्रिबिध समाज पुर, ग्राम नगर दुहु कूल ।
संतसभा अनुपम अवध, सकलसुमंगलमूल ॥ ३९ ॥

रामभगति सुरसरितहि जाई . मिली सुकीरति सरजु सुहाई ॥ १ ॥
सानुजरामसमरजसु पावन . मिलेउ महानदु सोन सुहावन ॥ २ ॥

जुग बिच भगति देवधुनिधारा . सोहति सहित सुबिरति बिचारा ॥ ३ ॥
त्रिबिधतापत्रासक तिमुहानी . रामसरूप सिंधु समुहानी ॥ ४ ॥
मानस मूल मिली सुरसरिही . सुनत सुजनमन पावन करिही ॥ ५ ॥
बिच बिच कथा बिचित्र बिभागा . जनु सरितीर तीरबनु बागा ॥ ६ ॥
उमामहेसबिबाह बराती . ते जलचर अगनित बहु भांती ॥ ७ ॥
रघुबरजनम अनंद बधाई . भवर तरंग मनोहरताई ॥ ८ ॥

दोहा—बालचरित चहु बंधु के, बनज बिपुल बहुरंग ।
नृप रानी परिजन सुकृत, मधुकर बारिबिहंग ॥ ४० ॥

सियस्वयंबर कथा सुहाई . सरित सुहावनि सो छबि छाई ॥ १ ॥
नदी नाव पटु प्रश्न अनेका . केवट कुसल उतर सबिबेका ॥ २ ॥
सुनि अनुकथन परस्पर होई . पथिकसमाज सोह सरि सोई ॥ ३ ॥
घोर धार भृगुनाथ रिसानी . घाट सुबद्ध राम बर बानी ॥ ४ ॥
सानुजरामबिबाहउछाहू . सो सुभ उमग सुखद सब काहू ॥ ५ ॥
कहत सुनत हरषहिं पुलकाहीं . ते सुकृती मन मुदित नहाहीं ॥ ६ ॥
रामतिलक हित मंगलसाजा . परब जोग जनु जुरे समाजा ॥ ७ ॥
काई कुमति केकई केरी . परी जासु फल बिपति घनेरी ॥ ८ ॥

दोहा—समन अमित उतपात सब, भरतचरित जपजाग ।
कलिअघ खलअवगुन कथन, ते जलमल बग काग ॥ ४१ ॥

कीरति सरित छहूं रितु रूरी . समय सुहावनि पावनि भूरी ॥ १ ॥
हिम हिमसैलसुता सिवब्याहू . सिसिर सुखद प्रभुजनमउछाहू ॥ २ ॥
बरनब रामबिबाहसमाजू . सो मुदमंगलमय रितुराजू ॥ ३ ॥
ग्रीषम दुसह रामबनगमनू . पंथ कथा पर आतप पवनू ॥ ४ ॥
बरषा घोर निसाचररारी . सुरकुल सालि सुमंगलकारी ॥ ५ ॥
राम राजसुख बिनय बड़ाई . बिसद सुखद सोइ सरद सुहाई ॥ ६ ॥
सतीसिरोमनि सियगुनगाथा . सोइ गुनअमल अनूपम पाथा ॥ ७ ॥
भरतसुभाउ सुसीतलताई . सदा एकरस बरनि न जाई ॥ ८ ॥

दोहा—अवलोकनि बोलनि मिलनि, प्रीति परसपरहास ।
भायप भलि चहुं बंधु की, जल माधुरी सुबास ॥ ४२ ॥

आरति बिनय दीनता मोरी . लघुता ललित सुबारि न खोरी ॥ १ ॥
अदभुत सलिल सुनत गुनकारी . आस पिआस मनोमलहारी ॥ २ ॥
राम सुप्रेमहि पोषत पानी . हरत सकल कलिकलुष गलानी ॥ ३ ॥
भौ स्रम सोषक तोषक तोषा . समन दुरित दुख दारिद दोषा ॥ ४ ॥
काम कोध मद मोह नसावन . बिमल बिबेक बिराग बढ़ावन ॥ ५ ॥
सादर मज्जन पान किये ते . मिटहि पाप परिताप हिए ते ॥ ६ ॥
जिन्ह येहि बारि न मानस धोए . ते कायर कलिकाल बिगोए ॥ ७ ॥
त्रिषित निरखि रबिकर भव बारी . फिरिहहिं मृग जिमि जीव दुखारी ॥ ८ ॥

दोहा—मति अनुहारि सुबारि गुन, गन गनि मन अन्हवाइ ।
सुमिरि भवानी संकरहि, कह कबि कथा सुहाइ ॥ ४३ ॥

## श्रीयुत ग्वाल कबि कृत कबिता।

बिधि की बनावट को देखिये तमासो यह फेरते कृया के अन्न निखरा औ सखरा ।
ऐसेई जगत बीच रचना रची है देखो मुखकर पग अंग अंगन के बखरा ॥
ग्वाल कबि सुन्दर सभी हैं अरु हैं न कोउ रीतिही बिसेष यह सांचे कहे अखरा ।
एक नूर आदमी हजार नूर कपड़ा है लाख नूर गहना करोड़ नूर नखरा ॥१॥

एक चित ह्वैकर कबित्त करैं कबितिन्है केतक सुनैया कहैं याहि कौन लीखे हैं ।
आगे के सुनैया रिझवैया औ दिवैया दान रहेना धरा पै याते मौन मति सीखे हैं ।
ग्वाल कबि गुन ध्वनि व्यंग्य रस लच्छना जे सज्जन को ईषै औ असज्जन को बीखैंहै ॥
दावादार दोगले दुसह दुरजन जिन्हैं दूषनहीं दीखे ज्यों उलूकै रैन दिखैहैं ॥२॥

चाहिये जरूर इनसानियत मानुष को नौबत बजे पै फेर भेर बजनो कहा ।
जात औ अजात कहा हिंदू औ मुसलमान जातेकियोनेह फेरताते भजनोकहा ॥
ग्वाल कबि जाके लिए सीस पै बुराई लई लाजहू गंवाई कहो फेर लजनो कहा ।
या तो रंग काहूके न रंगिये सुजान प्यारे रंगोसो रंगेई रहे फेर तजनो कहा ॥३॥

जाकी खूब खूबी खूब खूबन के खूबी यहां ताकी खूब खूबी खूब खूबी नभ गाहना ।
जाकी बदनामी बदजाती यहां पांचन में ताकी बदजाती- बदजाती ह्वांउराहना ॥
ग्वाल कबि येई परसिद्ध सिद्ध रैहै परसिद्ध वही ताकी है यहां वहां सराहना ।
जाकी यहांचाहनाहै ताकी वहांचाहनाहै जाकी यहांचाहनाहै ताकी वहांचाहना ॥४॥

## सुंदरीतिलक ।

सवैया ।

छहरैं सिर पैं छवि मोरपखा उन की नथ के मुकता थहरैं । फहरैं पियरो पट बेनी इतै उनकी चुनरी के झवा झहरैं ॥ रसरंग भिरे अभिरे हैं तमाल दोऊ रस ख्याल चहैं लहरैं । नित ऐसे सनेह सों राधिका स्याम हमारे हिये में सदां ठहरैं ॥ १ ॥

सराहें सुरासुर सिद्ध समाज जिन्हे लखि लाजत हैं रति मार । महा मुद मंगल संग लसैं बिलसैं भव भार निवारन वार ॥ बिराजैं त्रिलोक निकाई के ओक सुदेव मनो भव रूप अपार । सदां दुलही वृषभानुसुता दिन दूलह श्रीब्रजराज-कुमार ॥ २ ॥

वाल कुटी कर कामरिया हित राज तिहूंपुर को तजि डारों । आठहूं सिद्धि नवौ निधि के सुख नंद की गाय चराय बिसारों ॥ रसखान कबैं इन नैनन तें ब्रज के बन बाग तडाग निहारों । कोटिन हूं कलधौत के धाम करील के कुंज न ऊपर वारों ॥ ३ ॥

बिहसै दुति दामिनि सी दरसै तन जोती जुन्हाई उईसी परै। लखि पायन की अरुनाई अनूप ललाई जपा की जुईसी परै । निखरै सी निकाई निहारें नई रति रूप लुभाई तुई सी परै। सुकुमारता मंजु मनोहरता मुख चारुता चारु चुईसी परै ॥ ४ ॥

बिद्रुम और बँधूक जपा गुललाला गुलाब की आभा लजावति। देव जू कंज खिले टटके हटके भटके खटके गिरा गावतिं ॥ पावँ धरै अलि ठौर जहाँ तेहिं ओरतें रंग की धारसी धावति। मानो मजीठ की माठ ढुरी एक ओरतें चादनी बोरति आवती ॥ ५ ॥

राधिका कान्ह बिरंचि रची सब लोकन की सुखमा सब लै लै ॥ अंग के रंगन के ढिग जात है जात हैं संभु सबै रंग मैले ॥ लालन सों पर-बालन सों बँधी लालन जानिपरै वह्हि गैलै। पायँधरै जितहीं वह बाल तँही रँग लाल गुलाल सो फैलै ॥ ६ ॥

कौहर कौंल जपा दल बिद्रुम का इतनी जो बँधूक मे कोति है। रोचन रोरी रची मेहदी नृपसंभु कहैं मकुता सम पोति हैं ॥ पाय धरैं

ढरे ईगुर सो तिन मे मनि पायल की घनी जोति है। हाथ द्वै तीन लों चारिहू ओरतें चाँदनी चूनरी के रंग होति है ॥ ७ ॥

पांइ तिहारेन कों गिरिधारी लगाय के ध्यान करें बहु जापन । तापर जीव कलावति की छबि तावती हो नहीं मानो सिखापन ॥ आंगन मे चलती जब राधे भने नृप संभु हरे तन तापन । द्वै घरी द्वैक लों आभा रहे मनो छींट रंगी है मजीठ के छापन ॥ ८ ॥

सवैया ।

जाहिरे जागति सी जमुना जब बूडे बहे उमहे वह बेनी । त्यौं पदमाकर हीर के हारन गंग तरंगन की सुख देनी ॥ पायन के रंग सों रंगजाति सी भाँति हीं भाँति सरस्वती सेनी । पैरे जहाँई जहां वह बाल तहाँ तहाँ ताल मे होत त्रिबेनी ॥ ९ ॥

मानुष हों तो वँहीं रसखान बसों मिलि गोकुल गांव के ग्वारन । जौ पसु हों तौ कहा बस मेरो चरों नित नंद की धेनु मझारन ॥ पाहन हों तो वही गिरि को जौ कियो ब्रज छत्र पुरंदर धारनें।

जो खग हों तौ बसेरो करौं वहि कालिंदी कूल कदंब की डारन ॥ १० ॥

चालि सो आई नई दुलही लखिबे कों सबै कोऊ चाव बढावति । सूही सजी सिर सारी जबै तन नाइन आपने हाथ ओढावति ॥ भीतर भौन तें बाहिर लौं द्विजदेव जुन्हाई की धार सी धावति । साँझ समै ससि की सी कला उदयाचल तें मनो घेरति आवति ॥ ११ ॥

लखि सासुहि हास छपाये रहै ननदी लखि ज्यों उपजावत भीत हि । सौतिन सों सतरोत चितौति जेठानिन सों निज ठानति प्रीतहि ॥ दासिनहूँ सों उदास न देव बढावति प्यारे सों प्रीति प्रतीतहि । धाय सों पूछति बातें बिनै की सखीन सों सीखै सुहाग की रीतहि ॥ १२ ॥

निज चाल सों और जे बाल तिन्है कुल की कुलकानि सिखावति हैं। ननदी औ जेठानी हसाँवें तऊ हँसी ओठनहीं लौं बितावती हैं ॥ हनुमान न नेकौ [निहारैं कहूँ दग नीचे किये सुख पावती हैं । बडभागिनी पीके सुहाग भरीं कबों आंगन हूँ लौं न आवती हैं ॥ १३ ॥

जानै न बोल कुबोल भटू चित ठानै सदा पति प्रीति सुहाई। केतो करै उपचार सखी सत-राय न नाह पै भौंह चढाई॥ क्यों नहि होय सुमेर हरी हरि कें हिय आनद की अधिकाई। जाहि बिलोकतहीं पुर की तिय सीख गईं पिय की सिवकाई॥ १४॥

रसिक बिनोद।

नित सासु के सासन ही में रहै ननदीन सों प्रीति बढ़ावती हैं। सदा मूंदि झरोखे किवा-रन दै निसिबासर बैठि बितावती हैं॥ कहूं आरसी लै जौं सिंगार करैं प्रतिबिम्ब तें दीठ दुरावती हैं॥ बड़भाग सुहागभरी मुखचन्द चकोरनहूं सों चुरावती हैं॥ १॥

विष्णुपद जुवराज विनय।

प्रभु मैं सब पतितन को राजा। सभ पति-तन की नीति रीति लखि करत राज को साजा॥ मंत्री लोभ काम किङ्कर मन सभ बिपरीति समाजा। सेनापति मति मन्द द्वन्दरत कोह अछोह

बिराजा ॥ उजरत जात बिबेक नगर अबिबेक बसावत खेरो । तब हौं धाइ पुकारत आरत सरन गह्यो प्रभु तेरो ॥ राजराज कुल तिलक मुकुट मनि राम राज महाराजा । अबिनैब्यसन बिचारि जानि जिय करहु प्रेम जुबराजा ॥ १ ॥

प्रभु मैं सब पतितन में नामी । अबिवेकी आलसी मन्द मति कुटिल कुगति खल कामी ॥ क्रोध बिबस बिषया रस लंपट करन बिषै अनुगामी । कहं लौं कहौं कुचालि कृपानिधि तुम सभ अन्तर जामी ॥ दीनबंधु सुनि अधम उधारन कीरति ललित ललामी । अब आयो मैं सरन जानि जिय कीजे किङ्कर धामी ॥ देह गेह को नेह छाड़िकै चाहत करन गुलामी । यह बिनती जुबराज निलज की सुनिए श्रीपति स्वामी ॥ २ ॥

प्रभु मैं सब पतितन को नायक । लायक कर्म सकल जग के तजि करत अकर्म अलायक ॥ अबलौं करि अबिवेक बनिज बहु जहं तहं मूर गंवायो । समुझि बिचारि हारि हिय लज्जित भजि सरनागत आयो ॥ लादन चहत रामरस टांडो जो प्रभु सासन पाऊं । और सकल ब्यापार

बनिज तजि ले जहँ तहँ पहुँचाऊं ॥ तुम प्रभु सभ लायक अपने कर कृपापत्र लिखी दीजै। जाते सुबस लदंयै ठांडो मूर ब्याज नहिं छीजै ॥ सौदा सुलभ नफे को नीको गुन दायक सबही को। तब लायो जुबराज रामरस जाहि बिना सभ फीको ॥ ३ ॥

प्रभु मै सभ पतितन को चोर। सभ पातक की रासि चोरायो तबलों ह्वै गयो भोर ॥ दसन नयन कर चरन श्रवन मिलि रसना जुत सभ साथी ॥ पल्लव त्वचा झारि कर भागे पहिले परम प्रमाथी। निज बासना बरारिन दृढ़ करि टाँगि दियो करि नागो ॥ उलटो नाथ रुधिर करदम मैं रह्यौ मास दस टांगो। तब प्रभु कृपा पवन प्रेरित इत नीति निपुन सुनि धायो ॥ आरत प्रभु हि पुकारत सभ तजि सरन सरन ताकि आयो। नर तन रतन जतन को बागो मोहि नांगो लखि दीनों। कृपासिंधु जुबराज पतित को दास आपनो कीनो ॥४॥

बुद्धि बिहंगिनि मन बिहंग सों बार बार समुझावे। सुनि पिय चरन कमल मानस तजि विषय झोळ नहिं भावे ॥ कर्म कीचे ते पंख मलिन

मैं नित प्रति क्षुधा सतावै । कृसित बदन रसना रस सूखी अब मुख बचन न आवै ॥ उडिचलु अजहु चरन मानस ढिग सुखमवास श्रुति गावै । चलि चखु नाम बिमल मुकुताफल प्रेम अमल जल न्हावै ॥ उडत सचान काल सिर ऊपर जनि कहु तोहि गहि खावै । ऐसिहु दसा बिचारि हारि हिय अजहुं बिराग न आवै ॥ यहि सर बहु हरि बिमुख भेक बक नित प्रति सोर मचावै । जन जुबराज दयाल दया बिनु को ह्वां लगि पहुंचावै ॥ ५ ।

दोहा—आनन्दित श्रीयुत रहो, निसि दिन जोति अमन्द ।
हरिश्चन्द्र जुत चन्द्रिका, निज कुल कैरव चन्द ॥१॥

## कवितावली ।

घनाक्षरी ।

जननी समान जिन्ह जानि है पराई नारि पर अपवाद पर वित्त सो न रति है । सत्य प्रिय भाषी साधु संग अभिलाषी सदा बिप्र पद प्रीति नीच संगति बिरति है ॥ संपति बिपति मध्य एकरस रहै सुखी सबही सुखद हरिहर की भगति है । बदति गुलामराम भरत प्रबोधे राम लोक मो सुजस परलोक हू सुगति है ॥ १ ॥

दीन पर दया औ समान सन मैत्री करैं गुरजन देखि कै बिसेषि सुखपावहीं। खलतें उदास भाव वर्त्तमान बर्तें सदा भावी भूतभव्य को न सोच उर ल्यावहीं ॥ देव द्विज भक्ति वेद विद्या को बिबेक जिन्हे मानमद हीन कै गोबिन्द गुन गावहीं। बदति गुलामराम भरत प्रबोधे राम ऐसे साधु सज्जन सुजान मोहि भावहीं ॥ २ ॥

## उर्दू की कविता।

देखा उस रोज दिल सोज़ गोश पेच बांधे सुरुख लपेटा सिर फेंटा खुला ख़ूब था। पेन्हे कोर दार आहू चश्म खुमारी भरे तोषनिधि प्यारा कज अबरू अजूब था ॥ गरे बनमाला हंस मुख पैं दुशाला पड़ा गड़ा जी ज़रद दुपट्टा रंग डूब था। जज़ब हुआ दिल अजब ग़ज़ब से लखा कुंजन में सांवरा सलोना महबूब था ॥ १ ॥

तअसुफ तअजुब तग़ाफुल करनहारा देख के ज़माना पशेमाना मजज़ूब था। संदली शहानी सजे पोशिश सुमेर सिंह आशिक़ क़तल करने का मतलूब था ॥ कोई मरा मरैगा मरन लागा कोई

ऐसा देखा मैं तमाशा आफताब मग़रूब था।
अजब अंदाज़ नाज़ ग़मज़ से भरा वही शाहज़ादा
नंद का गोविन्द महबूब था ॥ २ ॥

## भाषा का लाभ।

( गोल्डस्मिथ की लेखों से )

प्राय: लोग जो भाषा के लाभ पर कोई विषय लिखना चाहते हैं पहले यों प्रारम्भ करते हैं, " भाषा मनुष्य को इस लिये दी गई है कि वह अपना प्रयोजन और आवश्यकता को प्रगट करे जिस में उस की श्रेणी के लोग उसे पूरा कर सकें। जो कुछ हम चाहते हैं या जिस वस्तु की इच्छा करते हैं उस के बताने या प्राप्त करने के लिये हम अपनी इच्छा को शब्द का वस्त्र पहनाते हैं तो इस से सिद्ध है कि मुख्य काम भाषा का यह है कि हमारी इच्छाओं को प्रकट करे जिस में वह तुरंत पूरी हो जायं । मेरी जान ऐसी युक्ति मेरे पंडितों और मौलवियों के सन्तोष के लिये पूरी हो तो हो परन्तु जिन लोगों ने काल को देखा है उन का विचार दूसरा ही है। उन का कथन है और मेरी राय में यह थोड़ी बहुत बुद्धि के अनुसार भी है कि जो मनुष्य अपनी आवश्यकता और इच्छाओं को उत्तम प्रकार से छिपाना जानता है उसी की आवश्यकता बहुत शीघ्र दूर हो जाती है और बोली का मुख्य काम इतना हमारी आवश्यकता को प्रकट करना नहीं है जितना कि उस को छिपाना।

जब हम इस बात पर विचार करते हैं कि प्राय: मनुष्य किस प्रकार से मनुष्य के साथ वर्त्तता है तो यही देखने में आता है कि जिन लोगों को देखने में किसी वस्तु की कुछ भी आवश्यकता नहीं होती उन्हीं के पक्ष में वह अधिकतर पड़ती है। सच तो यों है कि धन में कुछ ऐसी शक्ति है कि बड़ा ढेर छोटे ढेर से बढ़ता है और दरिद्र मनुष्य को उस के बढ़ाने में वैसे ही प्रसन्नता होती है जैसी कि उस के कंजूस स्वामी को अपना धन की उन्नति देख कर। परन्तु इस में कोई बात नियम के विरुद्ध भी नहीं प्रतीत होती क्योंकि हकीम सेनेका ने स्वयं इस बात को नियत रक्खा है सौगात सदा उस मनुष्य को

अवस्थानुसार होनी चाहिये जिस को दियी जाये। अत: धनवान को बड़ी बड़ी भेंट दी जाती हैं और स्वीकार करने पर उन का धन्यवाद दिया जाता है, मध्यम श्रेणी के लोगों को उस से कुछ घट कर मिलता है, पर भिखमंगी को जिस के याचक होने में किसी को सन्देह नहीं यदि सहस्रों बार घिघियाने और मांगने पर एक पैसा मिला तो मानों बहुत कुछ मिला।

जिस किसी ने संसार की स्थिति देखी होगी और जीवन के शीतोष्ण का अनुभव किया होगा उसे प्राय: इस सिद्धान्त की सचाई का अनुभव हुआ होगा और वह भली भांति जानकार होगा कि अधिक धन प्राप्त करने के दो ही उपाय हैं अर्थात् या तो मनुष्य सचमुच धन रखता हो या लोगों को उस का भरम बना हो। कितनी बार देखने में आया है कि किसी मनुष्य को सैकड़ों मनुष्य ऋण देने पर उपस्थित होते हैं जब कि उन को इस की कोई आवश्यकता नहीं होती। यदि कोई अपने मित्र से सहस्र मुद्रा ऋण मांगे तो सम्भव है कि अधिक मांगने के कारण से दो सौ रुपये उसको मिल जांय परन्तु यदि वह घिघिया कर के बहुत थोड़े से ऋण की प्रार्थना करे तो मेरी जाने इस बात का अधिक संभव है कि कोई उस का विश्वास दो पैसे का भी न करे। मैं एक मनुष्य को जानता हूं जो यदि कभी अपने किसी मित्र से दस रुपये लेना चाहता तो ऐसी भूमिका बांधता कि मानों उस को दो सै रुपये चाहिए और बड़ी रकमों का इस धड़क के साथ वर्णन करता जिस से कभी किसी को ध्यान भी न होता कि उसे थोड़े की आवश्यकता है। वही महाशय जब कभी दर्ज़ी से कोई कपड़ा उधार बनवाना चाहते थे तो साथ लैस टंका हुआ अच्छा जोड़ा पहन कर उस से लेन देन की बात चीत करते थे क्योंकि उन्हों ने अनुभव से यह बात मालूम कर ली थी कि जब कभी किसी ऐसे अवसरों पर वह साधारण सादा वस्त्र पहन कर जाते थे तो दर्ज़ी उन का विश्वास नहीं करता था और कोई न कोई बहाना कर के टाल देता था।

अपनी वांच्छा प्रकट करने की इस के सिवा कोई आवश्यकता मालूम नहीं होती कि दूसरे मनुष्य के चित्त में दया उत्पन्न हो और इस द्वारा अपना मनोरथ पूरा हो जावे परन्तु पहिले इस के कि कंगाल ऐसी अवस्था में अपने चित्त का भेद कहे वह सोच ले कि वह उस मनुष्य के आगे जिस से मांगना चाहता है अपनी योग्यता खोनी और उस की मित्रता दया के साथ बदलना उचित समझता है या नहीं। मनुष्य की स्वभाव में से दया और मित्रता दो ऐसे

वत हैं जो कभी एक दूसरे से मेल नहीं खाते और यह बात असम्भव है कि दोनों एक साथ किसी के चित्त में थोड़ी देर तक भी बिना एक दूसरे को हानि पहुंचाए ठहर सकें। मित्रता प्रतिष्ठा और प्रसन्नता बनी है और दया खेद और घृणा से। सम्भव है कि कुछ देर तक चित्त दोनों के बीच में टंगा रहे परन्तु किसी दशा में वह दोनों को एक साथ इकट्ठा नहीं कर सकता।

जो कुछ मैं ने ऊपर कहा है उस से मेरा यह अभिप्राय नहीं है कि मनुष्य का चित्त दया रहित है। संसार में कदाचित् कोई मनुष्य ऐसा होगा जिस में यह रुचि कर नम्रता थोड़ी बहुत न पाई जाती हो पर यह थोड़ी ही सी देर तक स्थित रहती है और इस से निर्धनियों को कुछ ऐसी ही वैसी सहायता मिलती है। प्राय: कोई २ लोगों में यह आवेश अपना पहला प्रभाव उत्पन्न करने के समय से लेकर जेब में हाथ डालने के समय पर्य्यंत कठिनता से स्थिर रहता है, कुछ मनुष्यों में इस के दूने काल तक ठहरता है, और बहुत कम मनुष्यों में जिन की चित्त वृत्ति ही अत्यन्त मृदु है आध घंटे तक रह सकता है। परन्तु यद्यपि यह कितनी ही देर तक बना रहे इस का फल केवल भीख देने का सा होता है और जहां हम इस विचार से एक पैसा खर्च करते हैं वहां दूसरे विचारों से रुपयों को नौबत पहुंचती। माना कि यदि कोई मनुष्य किसी बड़ी आपत्ति में फंसजाता है तो उसे देख कर हमें बहुत ही दया आती है पर जब वही मनुष्य फिर दूसरी बार हमारे आगे हाथ फैलाता है तो पहले की अपेक्षा उस पर कुछ कम दया आती है और इसी भांति गुम्बज़ की प्रतिध्वनि की भांति हर बार उस का बल घटता जाता है यहां तक कि अन्त में हमारे चित्त पर खेद का चिन्ह तक नहीं रहता और दया घृणा से साथ बदल जाती है।

मेरी आंख की देखी बात है कि एक मनुष्य जाक खिंडल नामी मेरी जान पहचानवालों में थे जिन की सम्पन्नता के समय में प्राय: लोग जो धनी थे उन्हें ऋण देने को और जिनके पास लड़कियां थीं दामादी में लेने को प्रस्तुत थे परन्तु जब उन पर विपत्ति आई तो कोई मनुष्य उन की ओर आंख उठा कर न देखता था। अत: मैं उन लोगों को जो दरिद्र हैं यह सम्मति देता हूं कि अपनी आवश्यकता को किसी पर प्रकट न होने दें और दया के सिवाय किसी और उपाय से अपना पूर्ण मनोरथ होने का यत्न करें। जो अभिप्राय किसी को चंग पर चढ़ा देने या उस के जी में स्वार्थ वा तृष्णा के विचार उत्पन्न

करने से निकलता है वह दया से कदापि सम्भव नहीं। निर्धन की मीठी बात भी कड़ुवी जान पड़ती है और ज्योंही उसने 'सुसूवा की बात' आरम्भ की साथ ही यह मन में आता है कि अन्त में वह मनुष्य कुछ न कुछ मांगेगा।

अतः यदि तुम को यह स्वीकार हो कि दारिद्र्य के चंगुल से दूर रहो तो तुम को चाहिये कि उस से अपरिचित बन जाव तभी वह तुम्हारा कुछ ध्यान करेगा। यदि कोई मनुष्य तुम को जौ की रोटी और साग खाते हुए देख ले तो उस से कहो कि यह खाना पर्हेज़ी है फ़लाने हकीम ने (किसी नामी हकीम का नाम लेकर) मुझे इस के खाने की आज्ञा की है। उसी के साथ संकेत में यह भी कह दो कि मैं उन लोगों में नहीं जो पेट की पूजा को अच्छा समझते हैं। यदि तुम सामर्थ्य न रखने के बाइस जाड़े में झिरझिरे कपड़े पहने हो तो लोगों से आप ही जता दो कि वैसे कपड़े लखनऊ में प्रायः व्यसनी पहनते हैं या यदि उस में इतने पैवन्द लगे हों जिन्हें तुम घुटने या किसी बल बैठने से छिपा न सकते हो तो यों कहो कि मुझे और फ़लाने मनुष्य को (किसी रईस का नाम लेकर) कपड़े का व्यसन नहीं और यदि तुम्हें फ़िला-सोफ़ी में कुछ अभ्यास हो तो यह प्रगट करो कि मैं कपड़ा पहनने में अफ़्ला-तून और सेनेका की सादगी पसंद करता हूं। सारांश यह कि यद्यपि तुम कैसी ही बुरी अवस्था में पाए जाव परन्तु कदापि न लज्जित हो बल्कि जितने दोष देखने में तुम में हों सब के कारण अपने चित्त वृत्ति की संकोचता वर्णन करो और कदापि अपनी दरिद्रता किसी पर खुलने न दो अर्थात् कंजूस बनो पर दरिद्र न बनो।

मनुष्य दरिद्र होने या दरिद्र मालूम होने से कभी प्रतिष्ठा को नहीं पहुंच सकता। बड़े लोगों को टून के लेते देख कर घृणा होती है और बुद्धिमानों की डींग सुन कर हंसी आती है परन्तु दरिद्री यदि अभिमान करे तो मेरी जान क्षमा के योग्य है।

# मित्रता।

## ( स्पेक्टेटर से )

"खुदा मिले तो मिले आशना नहीं मिलता"

देव मिलैंतो मिलसकैं, मिलै सुहृद नहि मीत।
कोऊ काहू को नहीं, यद्यपि कहत सभमीत ॥ १ ॥

कोई २ लोग यह सोचते होंगे कि जितने अधिक लोग किसी संगति में मिलते हों उतने ही अधिक भांति २ के विचार और कथनोपकथन बीच में आएंगे परन्तु इस के विरुद्ध यह प्रायः देखने में आया है कि बड़े समाजों में बातचित बहुत तुली हुई और बड़ी रुकावट के साथ होती है। जब बहुत से लोग एक स्थान में इकट्ठा होकर किसी बात की चरचा करते हैं तो उस समय वह केवल आपस की प्रचलित मर्य्यादा और साधारण नियमों पर बात करते हैं परन्तु जब इस से और थोड़ी संगति में मिलिए तो ऋतु, रीति समाचारों और इसी प्रकार की दूसरी बातों का वर्णन सुनने में आता है। यदि कुछ और घट कर मित्रों की संगति और उत्सवों में जाइए तो वहां मुख्य २ बातों का वर्णन अधिकतर पाइयेगा बल्कि प्रत्येक मनुष्य स्पष्ट चित्त खोलकर बातें करता दृष्टि आएगा परन्तु जो बात चीत दो ऐसे मित्रों में होती है जो आपस में हिले मिले रहते हैं और एक प्राण दो देह होते हैं उस का क्या पूछना है, वह सब से अधिक स्वच्छ एक दूसरे के लाभ की और निस्संकोच होती है क्योंकि ऐसे स्थानों पर मनुष्य अपनी हर एक इच्छा और अभिलाष को जो उस के जी में सब विचारों पर शिरोधार्य्य होती है तुरन्त उगल देता है, जो कुछ उसकी राय अपने समवयस्कों अथवा किसी पदार्थ के विषय में होती है बेधड़क प्रकट कर देता है, अपनी समझ और सम्मति की उत्तमता और दृढ़ता की परीक्षा करता है, और जी की सब बातें अपने मित्र के आगे परीक्षा के लिये खोल कर रख देता है।

टली पहला मनुष्य है जिस का सिद्धान्त था कि मित्रता प्रसन्नता को अधिक और खेद को कम करती है क्योंकि उससे हम को हर्ष का दूना आनन्द उठता है और दुःख का बोझ आधों आध बट जाता है। उस के कहने का

और लोगों ने भी अनुमोदन किया है जिन्होंने उस के समय से लेकर अबतक मित्रता पर लेख लिखे हैं। इस के अतिरिक्त सर फ्रान्सिस बेकन ने मित्रता के और और लाभ जिन्हें वह उसका फल कहते हैं अत्युत्तम रीति से वर्णन किये हैं। सच तो यों है कि समाजिक विद्या में ऐसे विषय कम निकलेंगे जिस पर लोगों ने इतना अधिक लिखा हो। मित्रता की जो प्रशंसाएं की गई हैं उन में से कुछ मैं इस स्थान पर एक पुराने समय के विद्वान की पुस्तक से लेकर वर्णन करता हूं अर्थात् एक ऐसी पुस्तक से जिसे इस समय के सुधी लोग अत्युत्तम समझते यदि वह किसी यूनानी हकीम के नाम से प्रसिद्ध हुई होती और जिसका नाम "सराच के बेटे की हिकमत की बातें" है। उस के लिखने वाले ने किस उत्तमता के साथ सुशीलता और मिलनसारी के द्वारा लोगों का अपना मित्र बना लेने का उपाय वर्णन किया है और उस सिद्धान्त की नेव डाली है जिस को हाल में एक मनुष्य ने अपना ठहराया था कि "हर मनुष्य को चाहिये कि अपने शुभचिन्तक बहुत और मित्र थोड़े रक्खे"। उस ने लिखा है कि "यदि किसी का वचन मीठा हो तो उस के मित्र दिन दिन अधिक होते जायंगे और उत्तम बात से हर मनुष्य दौड़ कर मिलेगा अतः चाहिये कि हर एक से हिल मिल कर रहै परन्तु सहस्रों परिचितों के बीच अपने चित्त का भेद कहने और सम्मति लेने के लिये एक ही मनुष्य को निश्चय करे।

उस ने कैसी कुछ बुद्धिमानी और चालाकी खर्च कर के इस को मित्र चुनने के उपाय बतलाय हैं और कैसी ठीक रीति पर बल्कि थोड़ी दिल्लगी के साथ विश्वासघाती और स्वार्थी मित्र की पहचान लिखी है। उस का सिद्धान्त है कि "यदि तुम किसी को अपना मित्र बनाओ तो तुरन्त विश्वास न करने लगो बल्कि पहले भली भांति परीक्षा कर लो क्योंकि प्रायः लोग अपने स्वार्थ के मित्र होते हैं और तुम्हारे गाढ़े समय में कदापि काम न आएंगे। कोई मित्र ऐसे होते हैं कि बिगाड़ हो जाने या आपस में कुछ मैल आजाने की अवस्था में तुम्हारी अपकीर्त्ति पर कमर बांधेंगे। बहुतेरे लोग केवल भोग विलास के साथी होते हैं और दुःख के साथी नहीं होते। ऐसे मनुष्य तुम्हारे विभव के समय में भाई चारे का दम भरते हैं, तुम्हारे नौकरों पर तुमसे बढ़कर आतंक चलाने को तयार रहते हैं परन्तु ईश्वर न करे कि तुम पर दरिद्रता आजाय तो वह मुंह छिपा कर किनारे हो जायंगे"। उस का सिद्धान्त है कि

अपने शत्रुओं से दूर रहो परन्तु मित्रों का सदा ध्यान रक्खो" । इस के उपरान्त वह मित्र के उन दो फलों में से जिन का वर्णन टली और बेकन ने बहुत लम्बी चौड़ी रीति पर किया है मुख्य कर के एक का वर्णन करता है और अन्त में मित्रता की प्रशंसा पर आझुकता है अतएव इस विषय में उस के विचार बहुत सच्चे और ऊंचे हैं । वह लिखता है कि "सच्चा मित्र एक बहुत बड़ी आड़ होता है । जिस को यह मिला उस के हाथ मानों कुबेर का भंडार आया । कोई वस्तु सच्चे मित्र के पद को पहूंच नहीं सकती, मित्रता का यह रत्न अनमोल है । सच्चा मित्र जीवन का अवलम्ब है, यह अलभ्य पदार्थ उन्हीं लोगों को मिलता है जो ईश्वर का भय करते हैं जो मनुष्य ईश्वर से डरता है वह अपनी मित्रता को सचाई और धर्म के साथ निबाहेगा कि जैसा क्योंकि वह आप है वैसा ही उस का मित्र भी मिलेगा" ।

जहां तक मुझे स्मरण है मैं कह सकता हूं कि आज तक कोई वाक्य पढ़ कर मैं ऐसा प्रसन्न नहीं हुआ जैसा इस को कि "मित्र जीवन का अवलम्ब है" यह मित्रता का लाभ दुख और क्लेश के दूर करने में जो मनुष्य के जीवन के साथ लगे हुए हैं भली भांति प्रकट करता है । इस के सिवा मैं इस वाक्य को पढ़ कर और भी प्रसन्न हुआ कि अच्छे आदमी को उस की सुजनता के बदले में ईश्वर की ओर से एक मनुष्य वैसा ही सुजन मिल जाता है । इसी मनुष्य का एक सिद्धान्त और भी है जो मेरी सम्मति में उतना ही प्रशंसनीय है जैसा कि उस के और बचन हैं । उस को शिक्षा है कि "अपने पुराने मित्र के समागम को कदापि न छोड़ो क्योंकि नया मित्र पहले पहल उस के बराबर नहीं हो सकता है । इस का उदाहरण ऐसा है जैसी नई शराब की, जब वह पुरानी हो जायगी तो तुम उसे भी प्रसन्नतापूर्वक पियोगे" । जहां मित्रता का छूट जाना और उस के दोषों का वर्णन है वहां उस के उदाहरणों की सुगमता को ध्यान कीजिये और उस को चित्त की बीरता देखिये । वह लिखता है "जिस ने चिड़ियों की ओर पत्थर फेंका उस ने उस को भड़काकर उड़ा दिया उसी भांति जिस ने अपने मित्र को ताना मिहना दिया उस ने उस की मित्रता से हाथ धोया । यदि तुमने अपने मित्र पर तलवार भी खींच ली हो तो कदापि हताश मत हो क्योंकि सम्भव है कि फिर वह तुझ से प्रसन्न हो जाय या यदि बुरा भी कहा हो तौभी मत डरो क्योंकि क्या आश्चर्य है कि वह फिर तुम से मेल कर ले परन्तु यदि तुम ने उस पर ताना मारा हो

या उस से अभिमान के साथ वर्त्ते हो या उस का भेद खोल दिया हो या विश्वासघात किया हो तो फिर उस से मिलने की आशा मत रक्खो क्योंकि इन बातों से हर मनुष्य तुम से दूर रहना चाहैगा"। इस स्थान पर और दूसरी शिक्षा की बातों के साथ जो इस मनुष्य की पुस्तक में मिलती हैं उस ने बहुत सी ऐसी छोटी छोटी प्रति दिन उदाहरण और सदृशता लिखी हैं जिन को लोग होरेस और इपिक्टेटस की पुस्तकों में प्रशंसा के योग्य समझते हैं। बहुत से उदाहरण इसी प्रकार के नीचे के वाक्यों में पाये जाते हैं जो उसी विषय पर लिखे गये हैं। "जो मनुष्य किसी का भेद प्रकट कर देता है वह अपना विश्वास खोता है अतः कभी वह अपनी प्रकृत्यनुसार मित्र न पावेगा। तुम को चाहिये कि अपने मित्र से प्रेम रक्खो और उस की सचाई का दम भरो पर यदि तुम ने उस का भेद लोगों से कह दिया हो तो फिर कदापि उस का पीछा न करो क्योंकि जैसे कोई शत्रु को बध करता है उसी प्रकार तू ने भी अपने मित्र को फांसी दी और जैसे कोई अपने हाथ की चिड़िएं उड़ जाने देता है तू ने भी अपने मित्र को हाथ से गंवाया और फिर उसे न पाएगा। अब उस के पीछे पड़ना व्यर्थ है क्योंकि वह तुझ से कोसों हट गया। उस की वह दशा है जैसी हिरन की कि तेरे फंदे से जान लेकर निकल भागा। यदि घाव लगा हो तो अच्छा हो सकता है या बुरा कहा हो तो यह अपराध क्षमा हो सकता है परन्तु भेद खोल देने की तो कोई औषधि ही नहीं है"।

और बहुत से गुणों में जिन का सच्चे मित्र में होना एक आवश्यक बात है इस बुद्धिमान ने बहुत ही ठीक तौर पर दृढ़ता और सचाई को मुख्य मुख्य समझकर चुन लिया है। इन गुणों में और लोगों ने भलाई विद्या विवेक अवस्था और धन में बराबर होना और (सेसिरो के कहने के अनुसार) उत्तम स्वभाव इत्यादि मिला दिये हैं। यदि कोई मनुष्य मेरी राय इस विषय में पूछे जिस पर लोगों ने खूब लिखा है तो मैं केवल इतना ही कहूंगा कि इन के साथ चाल चलन और चित्त का सदृश होना भी अवश्य है। कोई लोग किसी ऐसे मनुष्य से मित्रता उत्पन्न कर लेते हैं जिस का हाल उन्हें दिनों के अनन्तर मालूम होता है और यकायक उस से ऐसी बुरी प्रकृति प्रकट हो जाती है जिस का पहले उन्हें ध्यान भी नहीं होता। बहुतेरे लोग संसार में ऐसे हैं जो अपने जीवन काल में किसी समय ऐसे होते हैं कि हर मनुष्य उन की बातों को पसंद करता है और कभी उन्हीं लोगों में ऐसी प्रकृतियां पाई जाती हैं कि

हर मनुष्य छूणा करता है। मेरी जान वह मनुष्य बड़ा ही अभागा है जिस को ऐसे मनुष्य से पाला पड़ जाय जो किसी समय में कर्ण और किसी समय पिशाच हो। जो लोग संसार में ऐसे हैं जिन का स्वभाव किसी समय अच्छा रहता उन्हें उचित है कि सदा अपने स्वभाव का ढंग एक ही सा रखने की चेष्टा करें और कभी उस अवस्था को न छोड़ें जिसे हर मनुष्य पसंद करता है क्योंकि यह एक बड़ी बुद्धिमता की बात है।

## चतुराई और चालाकी।

मैं ने प्रायः विचार किया है कि यदि सब मनुष्यों के चित्त खोल दिये जायं तो बुद्धिमान और मूर्ख लोगों के चित्तों में बहुत कम अन्तर दृष्टि आएगा क्योंकि जितनी आनुमानिक व्यर्थ और भद्दी बातें एक के मन में आती हैं उतनी ही दूसरे के चित्त में परन्तु मुख्य भेद इतना है कि बुद्धिमान जानता है कि उस के विचारों में से कौन बातचीत में आने के योग्य हैं और कौन नहीं और इस के अनुसार अपने कोई २ विचारों को प्रकट करता है और कुछ को छिपा रखता है। मूर्ख को इस का नेक विवेक नहीं होता इस लिये वह निस्संकोच मन की सारी बातें मुंह से कह डालता है। तौभी इस प्रकार की चतुराई को सच्चे और पक्के मित्रों की बातचीत में प्रवेश नहीं हो सकता और ऐसे अवसरों पर बड़े बड़े चतुर लोग प्रायः निरे मूर्खों की भांति काम करते हैं। इस का कारण यह कि मित्रों से बातें करना ऐसा है जैसा कि प्रकट विचार करना।

इस विचार से मेरी समझ में टली ने अच्छा कहा कि इस कहावत का दोष जिस का वर्णन प्रायः पुराने लिखने वालों ने किया है प्रकट कर दिया। उन लोगों का कथन है कि मनुष्य को चाहिये कि अपने शत्रु के साथ इस रीति से वर्त्ते कि आगे किसी समय में उस को अपना मित्र बना लेने का ध्यान बचा रहे और मित्र के साथ ऐसा बरताव करे कि यदि वह कभी उसका शत्रु हो जाय तो उस को दुःख न दे सके। इस कहावत का पहला अंश जो शत्रु के साथ वर्त्तने से सम्बन्ध रखता है वस्तुतः उत्तम और उचित है परन्तु दूसरे अंश से जिस में मित्र का वर्णन है बुद्धि की अपेक्षा चालाकी अधिक पाई जाती है पर यह सिद्धान्त मनुष्य को जीवन की उन बड़े प्रसन्नताओं से वञ्चित रखता

है जो केवल चन्तिरंकमित्र के साथ मन खोलकर बातें करने से प्राप्त होती हैं। इसके सिवा यदि मित्र शत्रु होजाय तो संसार स्वयं न्याय कर्त्ता है और विचार कर लेती है कि उन में से किस मनुष्य पर अपने मन का भेद प्रकट कर देने के कारण मूर्खता का दोष लगाया जा सकता है और किस पर विश्वघात का।

स्मरण रखना चाहिये कि चतुराई केवल बातों ही से प्रकट नहीं होती बल्कि हर एक काम में पाई जाती है और वह मानो ईश्वर की ओर से एक गुमाश्ते के सदृश इसी लिये नियत है कि जीवन के साधारण कामों में हम लोगों का राह बतलावे।

विदित है कि मनुष्य के चित्त में और बहुत से उत्तम गुण हैं परन्तु चतुराई के बराबर कोई लाभ दायक नहीं है क्योंकि सच पूछिये तो इसी के कारण औरों का गौरव है, यही उन को उन के उचित समय और अवसरों पर काम में लाती है और इसी के कारण उन के स्वामी को उन का पूरा लाभ होता है। इस के बिना विद्या अभिमान हो जाती है, तीव्रता धृष्टता हो जाती है, भलाई दोष प्रतीत होती है, अच्छा अच्छा गुण मनुष्य से भूल कराते हैं और हर काम में वह हानि उठाता है।

चतुर मनुष्य केवल अपने ही चित्त पर अधिकार नहीं रखता बल्कि औरों के आचरणों पर स्वत्वप्राप्त कर लेता है। वह जिस मनुष्य से बातें करता है उस की योग्यता को जान लेता है और उसे उचित रीति पर काम में लाना जानता है। अब यदि हम मुख्य मुख्य समाजों और समुदायों पर विचार करें तो उस समाज की बातचीत का अगुआ न तो बुद्धिमान, न पण्डित और न वीर मनुष्य बल्कि चतुर मनुष्य दृष्टि आवेगा और उस के कारण समाज का एक गौरव मालूम होगा। वास्तव में जिस मनुष्य में योग्यता कूट कूट कर भरी हो पर चतुराई नेक न हो उस की दशा पालीफ़ेमस की सी है जिस का हाल किस्से में लिखा है कि वह बड़ा ही बलवान था परन्तु अंधा था और इस कारण से उस का बल व्यर्थ था।

मेरी सम्मति में यदि मनुष्य में और चमत्कार हों और चतुराई न हो तो संसार में उस का कोई गौरव न होगा परन्तु यदि उस में यह गुण पूर्णता को पहुंचा हो और और सब बातें साधारण ही हों तो वह अपने निज के व्यवहार में जो कुछ चाहे कर सकता है।

अब जैसा कि मैं मनुष्य के लिये चतुराई का होना बहुत उपयोगी सम

जता हूं वैसा ही चालाकी को छोटी नीच और निकम्मे चित्त के लोगों का भाग सोचता हूं चतुराई हम को उत्तम उत्तम बातें बताती है और उन के प्राप्त करने के लिये उन उपायों को काम में लाती है जो प्रचलित और प्रशंसा योग्य हैं। इस के विरुद्ध चालाकी केवल अपने निज मनोरथ के लाभों को देखती है और जिस रीति पर सम्भव होता है उन के प्राप्त करने का यत्न करता है चतुराई के विचार बड़े और दूरतक पहुंचे होते हैं और वह भली चंगी आंखो की भांति जहां तक दृष्टि जाती है हर एक वस्तु को देखती रहती है। चालाकी पास की वस्तुए देखनेवाली आंख की भांति है जो पास की छोटी सी छोटी वस्तुओं को देख सकती है परन्तु दूर की वस्तुएं उस को नेक दृष्टि नहीं आतीं। चतुराई जो जो लोगों पर प्रकट होती जाती है उतना ही उस मनुष्य का जिस में यह गुण होता है समाज में अधिकार अधिक होता जाता है। चालाकी जहां एक बार प्रकट हो गई फिर उस का गुण जाता रहा है और मनुष्य के हाथ से वह बातें भी निकल जाती हैं जिन्हें वह सीधा बन कर कर सकता है। चतुराई मे बुद्धि की दृढ़ता अभीष्ट है और वह जीवन के सब कामों में मनुष्य को नियोजना करती है। चालाकी एक प्रकार की पशुओं की सी बुद्धि है जो केवल अपने हाल के लाभ और भलाई को देखती है। चातुरी केवल दृढ़ बुद्धि और उत्तम समझ के लोगों में पाई जाती है परन्तु चालाकी प्रायः पशुओं में और उन मनुष्यों में कुछ २ उन्हीं की भांति हैं मिलती है। सारांश यह कि चालाकी केवल चतुराई की नक़ल है और निर्बल लोगों के समीप ऐसी ही समझी जा सकती है जैसे कि प्रायः मसखरापन, मेधा और गम्भरित बुद्धिमानी समझी जाती है।

चतुराई मनुष्य के चित्त का स्वाभाविक ढंग ऐसा है कि वह भविष्य को सोचता और विचार करता है कि आज के हज़ार या दो हज़ार बरस के अनन्तर उस की क्या दशा होगी और अब क्या है। वह भली भांति जानता है कि उस को मरणान्तर जो सुख मिलेगा और दुःख सहने पड़ेंगे उन में इतनी दूरी पर होने से कोई अन्तर नहीं हो सकता और यह वस्तुएं दूर होने के कारण उस को छोटी नहीं मालूम होतीं। वह विचार करता है कि वह सुख और दुःख जो उस के प्रारब्ध में अन्त में लिखे हैं हर पल उस के समीप आते जाते हैं और उस के पास उसी रीति पर पूरे पूरे आएंगे जैसे कि वह सुख और दुःख जो उसे इस समय प्रतीत होते हैं। इसी विचार से वह अपने

लिये उन वस्तुओं प्राप्त करने में चतुराई खर्च करता है जिस से उस के चित्त को प्रसन्नता होती है और जो उन के उत्पन्न करने वाले की इच्छा के अनुसार है। वह हर एक काम का समता सोच लेता है और उस के आदि और अन्त के लाभ को विचार लेता है। वह अपने काम की हर एक छोटी छोटी आशाओं को यदि वह उस के भविष्य के विचारों के विरुद्ध होती हैं छोड़ देता है।

स्मरण रखना चाहिये कि मैं ने इस विषय में चतुराई को एक चमत्कार और उसी के साथ एक भलाई भी विचार किया है और इसी कारण से उस का वर्णन दोनों प्रकार से पूरा पूरा किया है। मेरी समझ में चतुराई अकेले संसार के कामों से नहीं बल्कि हमारे कुल सत्ता से सम्बन्ध रखती है और वह केवल एक नाश होने वाले जीव को नियोजना करनेवाली वस्तु नहीं है बल्कि एक ज्ञानी जीव को राह बताने वाली है बुद्धिमान लोग भी चतुराई को यही गुण कहते हैं और उस को कभी चतुराई और कभी बुद्धिमानी के नाम से पुकारते हैं। सच पूछिये तो यह निस्सन्देह सब से बड़ी बुद्धिमानी है परन्तु आनन्द यह है कि हर मनुष्य उसे प्राप्त कर सकता है। इस के लाभ अनन्त हैं परन्तु इस का प्राप्त करना सहज है और जैसा कि एक विद्व का सिद्धान्त है "बुद्धिमानी एक अति उत्तम वस्तु है जो कभी नहीं मुरझाती और जो लोग उस से प्रीति करते हैं वह उस से सहज में देख सकते हैं और जो उस को खोज करते हैं उन्हें वह सहज में मिल जाती है। जो लोग उस की इच्छा करते हैं उन्हें वह पहले पहल दृष्टि नहीं आती परन्तु जो मनुष्य उस को ढूंढ़ता है उसे दूर जाना नहीं पड़ता क्योंकि वह उस को उस के दर्वाज़े पर बैठी मिलती है। इसलिये उस का विचार करना बड़ी बुद्धिमानी की बात है और जो मनुष्य उस पर दृष्टि रखता है उसे इस की बहुत चिन्ता करनी नहीं पड़ती क्योंकि वह आप उन लोगों की खोज में रहती है जो उस के योग्य होते हैं, मार्ग में उन से बड़े प्रेम से मिलती है और जब वह विचार करते है तो साथ ही उपस्थित होती है"।

# ईर्षा ( डाह )।

( स्पेक्टेटर से )

बहुत लोगों का विचार है कि ईर्षा जादू का हुक्म रखता है और ईर्षा को टोने वाली दृष्टि ने कितने सम्पन्न लोगों के सुख और चैन को नष्ट कर दिया है। लारफ्रान्सिस बेकन लिखते हैं कि कोई २ मनुष्य ऐसे बहुतेरे देखने में आये हैं कि उन्हों ने वह ऋतु और समय नियत कर रक्खे हैं जब कि ईर्षा की दृष्टियों का बुरा फल पूरा पूरा होता है और उन का सिद्धान्त है कि यह दशा तभी उत्पन्न होती है जब कि ईर्षा किसी बड़ी प्रसन्नता और अभिमान, की दशा में रहता है। उस समय उस मनुष्य का चित्त मानो सैर के लिये बाहर निकलता है और तभी उस को विघ्न का अधिक भय है। परन्तु मैं ऐसे व्यर्थ के विचारों पर वाद न करूंगा और न बहुतेरी दूसरी उत्तम बातों को जो अनेक पुस्तकों से इस दुष्ट अभ्यास के विषय इकट्ठी की जा सकती हैं दुहराऊंगा बल्कि संसार के प्रतिदिन के कार्य्यों के विचार से ईर्षा मनुष्य की अवस्था पर तीन बातों के विषय विचार करूंगा अर्थात् पहले उस के दुःख दूसरे उस का आश्वासन और तीसरे उस की प्रसन्नता।

ईर्षा के दुःख की सामग्री हर अवसर पर जब कि उसे प्रसन्न होना चाहिये प्रस्तुत रहती है। उसको जीने का सुख उलटा मिलता है अर्थात् जिन बातों से उन लोगों को जो इस दोष से रहित हैं बहुत बड़ी प्रसन्नता प्राप्त होती है वही उस मनुष्य के लिये जो इस अभ्यास के आधीन है दुःख का कारण हो जाती हैं। उस के सहवर्त्तियों सब गुण उस के चित्त पर कांटे की तरह चुभते हैं। जवानी, सुन्दरता वीरता और बुद्धि यह सब उस की अप्रसन्नता उत्पन्न करती हैं। कि यह कैसी निकृष्ट और बुरी दशा है। गुण से रुष्ट होना और दूसरों से केवल इसी लिये बुरा मानना कि और लोग उन्हें अच्छा समझते हैं! सच है ईर्षा का जीवन तुच्छ है। वह केवल दूसरों की योग्यता या कृतकार्य्यता ही पर नहीं कुढ़ता बल्कि ऐसे संसार में रहता है जिस के सब मनुष्य अपने अपने सुख और लाभ के यत्न करने से सदा उस के चैन में विघ्न डालने के लिये मानो सहायता किया करते हैं। विचार एक पक्का दूत ऐसे चित्त के मनुष्यों से सदा घात में लगा रह कर बगली घूंसे का काम करता है।

वह किसी सुन्दर युवा का पता देकर उन के कान में कहता है कि वह मनुष्य किसी दिन वेकर की जोड़ी पर सवार परेड के मैदान को हवा खाता हुआ दृष्टि आएगा। जब यह लोग उस की बात में शंका करते हैं तो वह अपनी बात की सचाई का प्रमाण देता है और अन्त को यह बतला कर कि उस का एक बूढ़ा नाना है जो सिवाय उस के और कोई उत्तराधिकारी नहीं रखता उन के मन के दुःख को दूना कर देता है। इस प्रकार के गर्म गर्म चुटकले ऐसे स्वभाव के मनुष्यों का जी जलाने के लिये विचार के पास प्रायः उपस्थित रहते हैं और जब वह देखता है कि इस समाचार के सुनते ही उन के चिहरे का रंग तो उड़ गया परन्तु लज्जा के मारे धीरे से कहते हैं "भगवान इस समाचार को सच करे" तो वह दुष्टता से उन की जान पहचान के हर मनुष्य की कुछ न कुछ प्रशंसा करना आरम्भ करता है।

ईर्षा लोगों का प्रबोध का हेतु वह छोटे छोटे दोष और अवगुण होते हैं जो किसी प्रसिद्ध मनुष्यों में पाए जाते हैं। यदि किसी प्रसिद्ध प्रमाणिक मनुष्य से कोई काम उस की योग्यता के विरुद्ध हो गया हो या किसी भारी काम में जिस के उत्तम रीति से पूरे होने का यश एक मनुष्य को प्राप्त हुआ है अन्त में पक्के तौर पर मालूम हो कि उस कार्य्यदक्षता में बहुत से लोग मिले थे और इस लिये वह प्रशंसा या यश बहुत से लोगों के बीच बट जाना चाहिये तो ईर्षक लोगों के जी को बहुत कुछ संतोष होता है। उन्हें इस बात की एक छिपी हुई प्रसन्नता होती है कि वह मनुष्य जिसे वह अपने जी में बड़ा समझने के लिये बाधित हो चुके थे उस की प्रशंसा के बहुत से भागवाले खड़े हो जाने से वह थोड़ा बहुत उन के (ईर्षकों के) तुल्य के पद पहुंच गया। मुझे स्मरण है कि कई बरस हुआ एक पुस्तक बिना रचयिता के नाम के छपी थी। इस पर अल्प योग्यता के लोगों ने जिन्हें स्वयं उस के लिखने की योग्यता न थी उस मनुष्य की अपकीर्त्ति करना आरम्भ किया जिस को लोग उस पुस्तक का बनाने वाला समझते थे। जब इस से कोई परिणाम न उत्पन्न न हुआ तो उन्हों ने यह सोचा कि लोगों के चित्त से यह विचार दूर कर दें कि वह पुस्तक उसी मनुष्य ने लिखी। जब यों भी थके तो यह बात निकाली कि उसे तो अमुक मनुष्य देखता जाता था और अमुक ने उसकी पुष्टि की पुष्टियां तैयार किये हैं। तब तो एक प्रामाणिक मनुष्य से जो उस समाज के साथ इस बाद में मिला था न रहा गया और इतना बोल ही उठा कि

" हाकिमो अब आप लोग यह खूब जानते हैं कि आप में से किसी साहिब ने उस के बचने में सहायता नहीं दो तो आप के लिये सब बराबर है चाहे किसी ने लिखा हो "। परन्तु ऐसी योग्यता के कामों में जिन में किसी का नाम प्रकट नहीं होता प्राय: ईर्षक लोगों का बोध का यह है कि जहां तक संभव होता है वह किसी को उस का मालिक नहीं बनाते और इस द्वारा उस की ख्याति किसी मुख्य मनुष्य के हिस्से में नहीं जाने देते। प्राय: देखने में आया है कि ईर्षक का चिहरा दूसरे की प्रसन्नता का हाल सुन कर एक बारगो सूख गया है परन्तु उसी के साथ जब किसी मुख्य बात में उस की अभाग्यता का हाल बयान किया गया तो साथही खिल गया। यदि कोई उससे कहे कि अमुक बड़ा धनी है तो देखियगा कि उस के मुंह पर पियराई दौड़ गई पर यदि उसी के साथ यह भी मालूम हुआ कि उस का बहुत सा कुनबा, खानेवाला भी है तो उसी समय मुखड़े की रंगतफिर पूर्ववत हो जायगी।

अब यदि ईर्षाकी प्रसन्नताको देखिये तो वह उतनी अधिक होती है जित ना ईर्षा किये गये का बढ़ता है यदि किसी मनुष्य ने एक कठिन दुःख काम के करने पर उत्साह बांधा हो और उस में अनुतीर्ण हुआ हो या ऐसी बात के लिये यत्न किया हो जो पूरी उतरने की हालत में सर्वसाधारण के लाभ की और प्रशंसा के योग्य होती परन्तु अब कृतकार्य्यता न प्राप्त होने के कारण लोग उस पर हंसते या घृणा की दृष्टि से देखते हैं तो ईर्षा उस के व्यर्थ के उत्साह से घृणा करने के बहाने मन ही मन में इस बात से बहुत प्रसन्न होता है कि आगे उस मनुष्य को ऐसे बड़े कामों में हाथ डालने की फिर साहस न होगा।

## उपदेश करना।

(स्पेक्टेटर से)

संसार में कोई बात ऐसी नहीं है जिस के सुनने में हम लोग उतने हिच-कते हैं जितना कि उपदेश के सुनने में। हम लोग उपदेशक के विषय विचार करते हैं कि वह हमारी बुद्धि के साथ धृष्टता कर रहा है और हम को बच्चा या मूर्ख समझता है। हम उस को शिक्षा को अपनी बुराई समझते हैं और

जितना वह हमारी भलाई के लिये उत्साह प्रकट करता है उतना ही हम उस को मूर्ख और गंवार समझते हैं। सच पूछिये तो जो मनुष्य उपदेश करने का बाना बांधता है वह इस भांति से हम पर अपनी बड़ाई प्रकट करता है जिस का कारण केवल यह है कि वह अपनी और हमारी समता करने में या तो हमारे काम को बुरा समझता है या हमारी समझ को बुरा विचार करता है। इस विचार से उपदेश करने की कला जिस से दूसरे लोगों को हमारी बात कड़वी न जान पड़े अत्यन्त कठिन है और इन्हीं कारणों से हाल के और अगले समय के ग्रन्थकारों में से जिस मनुष्य ने इस विषय में जितना गौरव प्राप्त किया उतना ही वह प्रसिद्ध हुआ। उन में से जिस को देखिये उस ने एक एक जुदा ढंग स्वीकार किया है जिस में लोगों को उस को शिक्षा रुचिकर हो। किसी ने शिक्षा को उत्तम शब्दों का वस्त्र बनाया है, किसी ने उसे पद्य में गाया है, किसी ने हास्य के साथ शिक्षा दी है और किसी ने इस तात्पर्य से छोटी छोटी कहावतें लिखी हैं। पर मेरी सम्मति में सब से उत्तम रीति उपदेश की कहानी है चाहे उस का ढंग कैसा ही क्यों न हो। इस का कारण यह है कि इस रीति से हमारे मन को चोट नहीं लगती और न उस के विषय हम उस प्रकार की शङ्का कर सकते हैं जिन का ऊपर वर्णन हो चुका है।

विचार करने से यह बात सिद्ध होगी कि कथा के पढ़ने से हम को विश्वास होता है कि मानो हम आप ही अपने को उपदेश कर रहे हैं। प्रकट में हम रचयिता की पुस्तक को मन बहलाने के अभिप्राय से पढ़ते हैं और इस कारण से उस की शिक्षाओं को अपने मन के उत्पन्न किये हुए परिणाम सोचते हैं। यद्यपि उन का प्रभाव हम पर धीरे धीरे होता जाता है परन्तु हम को इस को नेक भी ख़बर नहीं होती। हम लोग धोखे में खोखते हैं और असावधानता की दशा में चतुर और बुद्धिमान होते जाते हैं। तात्पर्य्य यह कि इस प्रकार से मनुष्य का नेक विदित नहीं होता कि वह दूसरे का यत्न कर रहा है बल्कि यही समझता है कि वह अपनी आप करता है। अतः उस को उन बातों का जिन से मनुष्य को शिक्षा बुरी मालूम हुआ करती है कुछ भी ध्यान नहीं होता।

एक दूसरी बात सोचने के योग्य यह है कि यदि हम मनुष्य की चित्त वृत्ति को जांचें तो यह दृष्टि आएगा कि उस का मन जितना किसी ऐसे काम के करने से प्रसन्न होता है जिस से उस को अपनी योग्यता और पूर्णता का

अभिप्राय विदित हो सके उतना दूसरे से नहीं होता। अब मनुष्य के चित्त का यह स्वाभाविक गौरव और उत्साह कहानी के पढ़ने में भली भांति पूरा होता है क्योंकि इस प्रकार की पुस्तकों में पढ़ने वाला मानो आधा काम स्वयं करता है, उस की हर एक बात उसे ऐसी प्रतीत होती है जैसे उस ने आप जाना हो, वह हर समय उस की सब वस्तुओं को एक दूसरे से मिलाता रहता है और इस कारण से आप स्वयं पुस्तक का पढ़ने वाला और लिखने वाला हो जाता है। इस लिये यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है यदि ऐसे अवसरों पर जब कि मन अपने से आप बहुत प्रसन्न रहता है और अपनी समझ पर प्रसन्न होता है कोई मनुष्य इस प्रकार की पुस्तकों को जिन से वह आनन्द मिलता है अच्छा समझे।

उपदेश करने का यह नियम जिस के अनुसार सीधी पास की राह को छोड़ कर एक टेढ़ी और दूर की राह पकड़नी पड़ती है इतना विघ्न रहित है कि पूर्वकाल के बुद्धिमान लोग बादशाहों के कहानी के द्वारा शिक्षा करते थे। यद्यपि इस प्रकार की सैकड़ों कहानियां हैं परन्तु मैं इस स्थान पर तुर्की भाषा की एक कथा वर्णन करता हूं।

कहते हैं कि सुल्तान महमूद ग़ज़नवी ने दूसरे देशों से लड़ाइयां लड़के और अपने देश में अत्याचार कर के अपने राज्य को नष्ट भ्रष्ट कर दिया था और आधा ईरान उजाड़ हो गया था। इस बादशाह के एक मंत्री था जिस को दावा था कि मुझे एक फ़क़ीर ने सब पक्षियों की भाषा का समझ लेना बता दिया है। एक दिन का हाल है कि बादशाह मंत्री समेत जंगल को शिकार खेलने के लिये गया था और सायंकाल के निकट वहां से ख़ेमे की ओर लौटा। राह में उस ने देखा कि दो उल्लू एक पेड़ पर जो एक खंडहर घर की एक पुरानी भीति के पास था बैठे बोल रहे हैं। बादशाह ने मंत्री से कहा कि मैं जानना चाहता हूं कि यह दोनों पक्षी आपस में क्या बातें कर रहे हैं तुम भली भांति विचार कर के मुझ से कहो। मंत्री ने पेड़ के पास जा कर उस की बातचीत को ध्यानपूर्वक सुना। थोड़ी देर में वह वहां से लौट आया और उस ने बादशाह से कहा कि मैंने दोनों की बातों को सुना है पर आप से निवेदन नहीं कर सकता। बादशाह को इस उत्तर से और भी अधिक उत्कण्ठा हुई और उस ने मंत्री को उन की बातचीत का एक एक अक्षर वर्णन करने के लिये आज्ञा दी। उस समय मंत्री ने यों कहना आरम्भ किया

"बादशाह सलामत यह दोनों पक्षियां आपस में बेटा बेटी के विवाह की बात चीत कर रहे थे। बेटे वाले ने कहा कि मैं अपने बेटे का ब्याह तुम्हारी बेटी के साथ इस शर्त पर करूंगा कि तुम उस को पचास उजाड़ गांव कन्यादान में देना स्वीकार करो। बेटी वाले ने उत्तर दिया कि तुम पचास को मांगते हो मैं पांच सौ दूंगा। ईश्वर सुलतान महमूद की आयु अधिक करे जब तक वह इस देश का बादशाह है हम को उजार गांव की क्या कमी है"। सुनते हैं कि सुलतान महमूद का चित्त पर इस बात का इतना अधिक प्रभाव हुआ कि उस ने सारे नगरों और गांवों को जो उसी के कारण उजाड़ हो गए थे फिर से बनवा कर बसा दिया और जब तक जीता रहा सदा प्रजा की भलाई का ध्यान रखता था।

# प्रशंसा।

## ( बेकन से )

प्रशंसा भलाई की परछाईं है परन्तु वह दर्पण या उस वस्तु के सदृश है। जिस में परछाईं दृष्टि आती है। यदि प्रशंसा करनेवाले साधारण लोग हों तो प्रशंसा का कोई विश्वास नहीं हो सकता और वह अधिकतर ऐसे मनुष्यों की होती है जो केवल देखने में भले होते हैं। इस कारण यह है कि साधारण लोग बहुतेरे अच्छी २ भलाइयों को नहीं जानते। उन से छोटी भलाई मनुष्य की प्रशंसा कराती है, साधारण भलाइयों को देख कर वह आश्चर्य करते हैं, और उत्तम भलाइयों के समझने की बुद्धि नहीं रखते निदान कि उन से दिखावट से खूब काम निकलता है। सच तो यह है कि प्रसिद्धि नदी सदृश है जो हल्की वस्तुओं को ऊपर रखती है और भारी वस्तुओं को डुबा देती है। परन्तु यदि योग्य और बुद्धिमान लोग एक मुंह होकर किसी की प्रशंसा करें तो वह कस्तूरी की सुगन्ध के सदृश है जो चारों ओर भर जाती है और फूल की सुगन्ध की भांति उसी दम जाती नहीं रहती।

प्रशंसा में इतनी अधिक झूठी बातें होती हैं कि यदि मनुष्य उस के विषय कुछ सन्देह करे तो अनुचित नहीं है जैसे कोई प्रशंसा सच्चा की राह से होती हैं। अब यदि प्रशंसा करने वाला निरा प्रशंसक है तो वह कुछ बातें ऐसी

जानता होगा जो हर मनुष्य के विषय कही जा सकती है। यदि वह चालाक है तो मनुष्य की प्रकृति का ध्यान रक्खेगा और जिस बात में देखेगा कि वह अपने को बहुत कुछ समझता है उसी में उसकी प्रशंसा करेगा परन्तु यदि वह मूर्ख है तो किसी मनुष्य को ऐसी बात की प्रशंसा करेगा जिस में वह अपने को निर्बल जानता है और इस प्रकार उस को दुःख पहुंचाएगा। कोई प्रशंसा शुभ चिन्तकता और गौरव की दृष्टि से की जाती हैं और राजाओं और बड़े अधिकार के लोगों के लिये अवश्य हैं क्योंकि यह कह कर कि वह ऐसे हैं उन को बताया जाता है कि उन्हें ऐसा होना चाहिये। इसी भांति किसी २ मनुष्यों की प्रशंसा शत्रुता की राह से की जाती है जिस में लोग उन से डाह करें और उन की हानि पहुंचाएं। परन्तु मेरी दृष्टि में साधारण प्रशंसा यदि यथार्थ रीती की जाय और साधारण की न हो अच्छी होती है। हज़रत सुलैमान का कथन है कि जो मनुष्य अपने मित्र की प्रशंसा अधिक और असमय करता है वह मानो उस को बुराई करता है क्योंकि किसी मनुष्य या वस्तु की सीमा से अधिक बड़ाई करने से दूसरे लोगों को जलन पैदा होती है और वह उस के खंडन करने की चिन्ता में होते हैं।

अपनी प्रशंसा आप करनी सिवाय ऐसे ही किसी उचित अवसर के अच्छी नहीं होती परन्तु अपने पद या कार्य्य की प्रशंसा मनुष्य बखूबी कर सकता है। रूम के पादरी जो बड़े बड़े योग्य लोग होते हैं और और पदाधिकारी जैसे जज, कलक्टर, राज दूत इत्यादि जो प्यादे कहा करते हैं जिस के यह अर्थ हैं कि स्वयं उस का उन का पद अत्यन्त प्रतिष्ठित है यद्यपि प्रायः जो लाभ इन प्यादों के योग से पहुंचता है वह उन से हासिल नहीं होता।

# परिश्रम।

भला संसार कोई ऐसा मनुष्य भी होगा जो बिना परिश्रम अपना जीवन व्यतीत कर सकता हो। मनुष्य को चरन्द परन्द के सदृश खाना, कपड़ा और रहने का स्थान बे उपाय किये नहीं मिल सकता इस को यह सब मुख्य अपने परिश्रम से लाभ करना और बनाना पड़ता है। भगवान ने जिस भांति यह सब वस्तुएं इस के लिये आवश्यक बनाई हैं उसी प्रकार इस को इन के प्राप्त करने के लिये बुद्धि और बल भी दिया है। उस ने मनुष्य के

चित्त को ऐसा बनाया है कि उस से बे परिश्रम किये कभी रहा नहीं जा सकता। यदि निश्चय कर के देखो और परिश्रम के अर्थ भली भांति समझो तो ऐसा एक मनुष्य भी न पाओगे जिसे किसी न किसी प्रकार का श्रम करना पड़ता हो। परिश्रम के अर्थ केवल बोझा उठाने या मिट्टी खोदने के नहीं हैं जैसा कि कितने लोग समझते हैं और इसी कारण से इस शब्द को घृणा के साथ बोलते हैं जैसे यदि कोई कहे कि यह लोग तो परिश्रम उद्यम करके अपना पेट भर लेते हैं या यह बेचारे तो परिश्रमी हैं तो तुरन्त सुननेवाले का ध्यान मोट ढोने वालों या मिट्टी खोदनेवालों या किसी और इसी प्रकार के लोगों की ओर दौड़ेगा। बहुतेरे श्रम करना केवल दुःख का कारण समझते हैं ( मुख्य कर हिन्दुस्तान के धनिक ) पर यह उन की समझ का फेर है। श्रम का परिणाम सदा अच्छा है।

श्रम दो प्रकार का होता है, एक तो वह जिस में हाथ पांव हिलाना अर्थात् शरीर की शक्ति खर्च करनी पड़ती है और जिसे शारीरक श्रम कहते हैं, दूसरा वह जिस में हाथ पांव के हिलाने का कुछ काम नहीं पड़ता बल्कि केवल बुद्धि के दौड़ाने और खर्च करने की आवश्यकता होती है और इसी लिये इस को प्रज्ञाश्रम कहते हैं। यह बड़े बड़े सुन्दर, विशाल राजगृह, बाग़ीचे, तालाब, जहाज़, रेल, तार, पुस्तकालय, पाठशालाएं इत्यादि श्रम ही के फल हैं। इन में से कितने तो शारीरक श्रम से और कितने बुद्धि श्रम और बहुतेरे दोनों को एक साथ काम में लाने से बने हैं। ऐसा भी नहीं है कि श्रम का परिणाम हर अवस्था में श्रम पूर्ण होने ही पर मिलता हो, बहुतेरे काम ऐसे हैं जिस में श्रम का सुख साथ साथ मिलता है जैसे कसरत ( नियुद्ध ) करने के साथ साथ ही शरीर में फ़ुरती आती जाती है। बदन के हिलाने चलाने से क्या आराम मिलता इस को मुख्य कर छोटे लड़के खूब जानते हैं जो दस मिनिट भी एक स्थान पर निचले नहीं बैठ सकते—चलना, फिरना, दौड़ना, कूदना यही उन की प्रसन्नता का हेतु है। जो लोग अनन्तर सात आठ घंटे प्रतिदिन शारीरक श्रम करते हैं उन को कुछ किये बिना एक दिन भी बिताना कठिन हो जाता है और कदाचित् कई दिन इसी प्रकार काटने पड़ें तो वह निस्सन्देह रोग ग्रसित हो जायं। जिन लोगों को शारिरक श्रम करने का अवसर नहीं मिलता उन को डाक्टर लोग शरीर की फुरती बनी रहने के लिये कसरत करने हवा खाने, शिकार खेलने की सम्मति

देते हैं। जैसे शरीर बे श्रम के ख़राब हो जाता है ठीक उसी भांति बुद्धि भी बिना काम में लाये मंद हो जाती है। बुद्धि का खेल ठीक तरवार का सा है कि जितना उस को मांजते और साफ़ करते रहो उतनी ही तीक्ष्ण बनी रहती है और आवश्यकता के समय काम देती है परन्तु जहां असावधान हुए मोर्चे ने उसे आ घेरा और उस की तीक्ष्णता को नष्ट कर दिया फिर कहीं आवश्यकता पड़ी तो धोखा खाया। इस लिये मनुष्य को चाहिये कि दोनों श्रमों को बराबर करता रहै और सदा इन के बढ़ाने का यत्न करे जिस से उस को उन्नति हो और संसार में नाम प्राप्त हो।

---

## बदला लेना।

### ( बेकन से )

बदला लेना एक प्रकार का असभ्य न्याय है जिस की रोक न्याय को उतनी ही करनी चाहिये जितनी की मनुष्य के चित्त उस को ओर फिरे क्योंकि जो मनुष्य पहले अपराध करता है वह केवल न्याय के विरुद्ध करता है परन्तु जो बदला लेता है वह न्याय की अप्रतिष्ठा करता है। सच तो यह है कि बदला लेने से मनुष्य अपने शत्रु के बराबर हो जाता है परन्तु ऐसा न करने से उस से कई श्रेणी बढ़ जाता है क्योंकि क्षमा करना बादशाहों का काम है। सुलैमान पैग़म्बर जो अपने समय में बुद्धिमानी के लिये परम प्रसिद्ध थे उन का सिद्धान्त है कि अपराध क्षमा करना मनुष्य के लिये एक अभिमान की बात है। हर मनुष्य को चाहिये कि गई बीती बातों का ध्यान न करे क्योंकि जो बात हो जाती है वह पलट नहीं सकती अतः जो लोग बुद्धिमान हैं वह वर्त्तमान और भविष्य की बातों की ओर ध्यान करते हैं पर जो मूर्ख हैं वह पिछली बातों को झोंकते रहते हैं।

संसार में ऐसे कम लोग हैं जिन्हें व्यर्थ किसी को हानि करने में आनन्द प्राप्त होता है बल्कि हर मनुष्य अपने किसी मुख्य लाभ या प्रसन्नता या इसी प्रकार की दूसरी बातों के लिये दूसरों को दुःख पहुंचाता है अतः यदि कोई मनुष्य अपने लाभ को देखे तो हम को उस से रुष्ट होना न चाहिये। जो

लोग व्यर्थ किसी की हानि करते हैं उन की दशा कांटों की सी है जो सिवाय घाव करने के और कुछ नहीं कर सकते।

हमारी शान उसी बात का बदला लेना उचित है जिस की रोक न्याय में न हो परन्तु बदला लेने में इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि बदला ऐसा हो जिस को न्याय के अनुसार दण्ड न मिल सके नहीं तो शत्रु को खूब बन आएगी और उलटी आतें गले पड़ेगी।

कोई लोग शत्रु को जता कर बदला लेते हैं। यह उपाय बहुत उचित है क्योंकि इस से यह प्रकट है कि बदला लेने वाले का यह अभिप्राय नहीं है कि दूसरे को हानि पहुंचे बल्कि उस का यह अभीष्ट है कि वह मनुष्य अपने किये पर पछताए और आगे के लिये ऐसा काम करने से रुके जिस का परिमाण उस के लिये बुरा है। परन्तु बहुत लोगों का चित्त इतना निकम्मा होता है कि वह धोखे में बदला लेते हैं जिस का प्रभाव तीर के भांति है। निर्दयी और घातक मित्रों के विषय भी एक प्रसिद्ध मनुष्य की यही राय है। उस का कथन है कि धर्म्म पुस्तकों में यह लिखा है कि शत्रुओं का अपराध क्षमा करो परन्तु मित्रों के लिये ऐसी आज्ञा नहीं है परन्तु एक दूसरे मनुष्य की यह सम्मति अधिक उत्तम है कि यदि मनुष्य ईश्वर से भलाई की आशा रखता है तो उसे बुराई से भी बचाव करना चाहिये।

विचार करने से एक बात ठीक मालूम होती है कि जो मनुष्य बदला लेने पर उधार खाए रहता है वह मानों अपने घाव को नया रखता है जो दूसरी अवस्था में सूख जाता और उसे लाभ पहुंचता।

जो लोग साधारण के लाभ के निमित्त बदला लेते हैं वह सब से अच्छे रहते हैं क्योंकि उन्हें हर मनुष्य अपना स्वतंत्र करने वाला समझता है जैसे कैसर रूम और फ्रान्स के अहनसाह तीसरे हिनरी के मारने वाले समझे जाते थे परंतु जो लोग निज लाभ के लिये बदला लेते हैं उन के विषय ऐसा ध्यान नहीं होता बल्कि उन से हर एक घृणा करता है।

# राजनीति ।

ओछे नर के पेट में · कैसे बात समाय ।
बिनु सुवरन के पात्र के · बाघिन दूध नसाय ॥ १ ॥
भृत्य आपनो चाहिये · पलक नैन की नाहिं ।
तनक झोंक चख पर परें · वही पलक झड़ि जाहिं ॥ २ ॥
प्रजा पालिवो नृपन कों · धर्म जगत के बीच ।
दया भाव के नीर सों · सेत बहुत धन सीच ॥ ३ ॥
सिंह नाग गजमत्त सब · बसो होत छिन माहिं ।
देखे सुने न जग विषें · नृपति मीत कहुं नाहिं ॥ ४ ॥
गुप्त मंत्र जा नृपति को · रहे सदा मति धीर ।
ताके उर अरि भरन को · कछू नहीं है पीर ॥ ५ ॥
नृपति पास लघु नरन को · छिनक न चाहिये बास ।
ग्रसत राहु जब चन्द कों · होत तेज को नास ॥ ६ ॥
नीच नरन के संग सों · राज्य नष्ट ह्वै जाय ।
जैसे उपजत कंडुवा · खेती सकल नसाय ॥ ७ ॥
गोद्विज गुरु गिरिराज कों · सदा राखिवो मान ।
तन मन धन अरु प्रान सों · करै नृपति सन्मान ॥ ८ ॥
न्याव करै नित नीति सों · निज नैनन सों देखि ।
भलो बुरो सब जानि कर · दंड दीजिये पेखि ॥ ९ ॥
कहो सुनो नर कुटिल को · नहीं मानिवो जोग ।
जिमि कुपथ्य के कीजिये · बढै नितै प्रति रोग ॥ १० ॥
नृपति जो मंत्री हीन है · छीन राज ह्वै जाय ।
बिना नीम ऊंचे सदन · जिमि छिन मांहि गिराय ॥ ११ ॥
नर कुलीन नीयति भलो · ताहि सौंपिये काम ।
कहा गुलाम को राखि है · निसदिन करत हराम ॥ १२ ॥
सुरा पान आलस रमन · अति को भलो न होत ।
ये सब नासत राज को · कह्यो कविन के गोत ॥ १३ ॥

कवित्त।

नखरा राह रोह को नीको। इत तो आनि जात है तुव बिनु तुम न लखत दुख जी को॥ धावहु बेग नाथ करुना करि करहु मान मत फीको। हरीचन्द अठलानि पने को दियो तुमहिं बिधि टीको॥ १॥

खुटाई पोरहि पोर भरी। हमहिं छांड़ि मधुबन में बैठे बरी कूर कूबरी। स्वारथ लोभी मुंह देखे की हमसों प्रीति करी। हरीचन्द दूजेन के ह्वै के हाहा हम निदरी॥ २॥

पतित सब बिरदत नाथ तुम्हारे। देखि दुखी जन उठि किम धावत लावत कितहि अवारे॥ माभी हम सब भांति पतित अति तुम दयाल तौ प्यारे। हरीचन्द ऐसिहि करनी ही तौं क्यों अधम उधारे॥ ३॥

प्रभु हो ऐसी तो न बिसारो। कहत पुकारि नाथ तुव रूठें कहुं न निबाह हमारो। जौ हम बुरे होइ नहिं चूकत नितहीं करत बुराई। तो फिर भले होई तुम छांड़त काहे नाथ भलाई। जों बालक असमझ खेल में जननी सुधि बिस-

रोवै। तौ कहा माता ताहि कुपित ह्वै तादिन दूध न प्यावै॥ मात पिता गुरु स्वामी राज जौ न छमा उर लावैं। तौ सिसु सेवक प्रजा न कोउ विधि जग में निबह न पावैं॥ दयानिधान कृपा-निधि केशव करुण भक्त भय हारी। नाथ न्याव तजतें ही बनि है हरीचन्द की बारी॥ ४॥

नाथ तुम अपनी ओर निहारो। हमरी ओर न देखहु प्यारे निज गुन गनन बिचारो॥ जौ करते अब लौं जन औगुन अपने गुन बिसराई। तौ तरते किमि अजामेल से पापी देहु बताई॥ अब लौं तो कबहूं नहिं देख्यौ जन के औगुन प्यारे। तौ अब नाथ नई क्यों ठानत भाखहु बार हमारे॥ तुव गुन छमा दया सों मेरे अघ नाहिं बड़े कन्हाई। तासों तारि लेहु नन्दनन्दन हरीचन्द कों धाई॥ ५॥

मेरी देखहु नाथ कुचाली। लोक बेद दोउन सों न्यारी हम निज रीति निकाली॥ जैसो करम करै जग में जो सो तैसो फल पावै। यह मर-जाद मिटावन की नित मेरे मन में आवै॥ न्याव सहज गुन तुमरी जग के सब मसखारे मानैं।

नाथ ढिठाई लखहु ताहि हम निहचय झूठे जानैं ॥ पुन्यहि हेम हथकड़ी समझत तासों नाहिं बिस्वासा । दयानिधान नाम की केवल या हरिचन्दहि आसा ॥ ६ ॥

लाल यह नई निकाली चाल । तुम तो ऐसे निठुर रहे नहि कबहुं पिया नंदलाल ॥ हमरिहि बारी और भए कह तुम तो सहज कृपाल । हरीचन्द ऐसी नहिं कीजै सरनागत प्रति पाल ॥ ७ ॥

अनीतैं कहौ कहां लौं सहिए । जग ब्योहारन देखि देखि कै कब लौं यह जिय दहिए ॥ तुम कछु ध्यानहि मैं नहिं लावत तौ अब कासों कहिए । हरीचंद कहवाइ तुम्हारे मौन कहां लौं रहिए ॥ ८ ॥

कबहुं इन कूलन मोहि भुलायो । कबहुं जगत के कबहुं स्वर्ग के स्वादन मोहि ललचायो ॥ सबै होइ किन लोह हेम की पुन्य पाप दोउ बेरी । लोभ मूल परमारथ स्वारथ नामहिं मैं कछु फेरी ॥ हम मैं भूलि कृपानिधि तुमरो चरन कमल बिसरायो । तासों भटकत फिर्यौ जगत मैं नाहक जनम गंवायो ॥ हाय हाय करि मोह छोड़ि कै

कबहुं न धीरज आन्यो । या जग जगती और अगिनि में अवसु दिन सब जान्यो ॥ करहु कृपा करुनानिधि केशव जग के जाल छुड़ाई । दीन हीन हरिचंद दास कों बेग लेहु अपनाई ॥ ९ ॥

दीन पैं काहें लाल खिस्याने । अपुनी दिसि देखहु करुनानिधि हम पैं कहा रिसाने ॥ माछर मारे हाथ जलहि इक कहत बात परमाने । महा तुच्छ हरिचन्द हीन सों नाहक भौंहहि ताने ॥ १० ॥

हमहू कबहूं सुख सों रहते । छांड़ि जाल सब निसि दिन मुख सों केवल कृष्णहि कहते ॥ सदा मगन लीला अनुभव में दृग दोउ अविचल बहते । हरीचन्द्र घनस्याम विरह इक जग दुख तृन सम दहते ॥ ११ ॥

कहो किमि छूटै नाथ सुभाव । काम क्रोध अभिमान मोह संग तन को बन्यो बनाव ॥ तापै मैं तुव माया सिर पैं औरहु करन कुदाव । हरीचन्द बिनु नाथ कृपा के नाहिंन और उपाव ॥ १२ ॥

वेदन उलटी सबहि कही । स्वर्ग लोभ दै जगहि भुलायो दुनियां भूलि रही ॥ सुद्ध प्रेम तुव कहुं नहिंगायो जो स्रुति सार सही । हरीचन्द इन

के फन्दन परि तुव छबि जिय न गही ॥ १३ ॥

सूरता अपुनी सबै डुबाई ॥ हम से महा हीन किंकर सों करि कै नाथ लराई । दयानिधान छमा सागर प्रभु बिदित नाम कहवाई ॥ हमरे अघहिं देखि तुम प्यारे कीरति तौन मिटाई ॥ कबहुं न नाथ कृपा सों मेरे अघ ह्वै हैं अधिकाई । तौं किन तारि हीन हरिचन्दहि मेटत जगत हंसाई ॥ १४ ॥

कुढ़त हम देखि देखि तुव रीतें । सब पैं इकसी दया न राखत नई निकाली नीतें ॥ अजामेल पापी पैं कीनी जौंन कृपा करि प्रीतें । सो हरि-चन्द हमारी बारी कहां बिसारी जी तें ॥ १५ ॥

बड़े की होत बड़ी सब बात । बड़ो क्रोध पुनि बड़ी दया हू तुम में नाथ लखात ॥ मोसे दीन हीन पैं नहिं तो काहें कृपाति जनात । पै हरिचन्द दया रस उमड़े ढरतेहि बनिहै तात ॥ १६ ॥

हमारे जिय यह सालत बात । दयानिधान नाम तुव आछत हम ऐसेहि रहिजात ॥ और अघी तो तरत पाप करि यह स्तुति कथा सुनात । हम में कौन कसर नंदनन्दन यह कछु नहिं

जनात ॥ जहं लौं सोचे सुने किये अघ बदि बदि संख्या जात । तउ न तरन को कारन दूजो हरिचन्दहि न लखात ॥ १७ ॥

अहो हरि अपुने बिरदहि देखो । जीवन की करनी करुनानिधि सपनेहुं जनि अवरेखौ ॥ कहुं न निबाह हमारो जौ तुम मम दोसन कहं पेखौ । अवगुन अमित अपार तुम्हारे गाढ़ सकत नहिं सेखौ ॥ करि करुना करुनामय माधव हरहु दुखहि लखि भेखौ । हरीचन्द मम अवगुन तुव गुन दोउन को नहिं लेखौ ॥ १८ ॥

करुना करि करुना कर बेगहि सुध लीजिए । सहि न सकत जगत दाव तुरत दया कीजिए । हमरे अवगुनहिं नाथ सपनेहुं जिनि देखौ ॥ अपुनी दिसि प्राननाथ प्यारे अवरेखौ । हम तो सब भांति हीन कुटिल कूर कामी । करत रहत भव जन के चरन की गुलामी ॥ महा पाप पुष्ट दुष्ट धरमहिं नहिं जानौं । साधन नहिं करत एक तुमहिं सरन मानौं ॥ जैसे हैं तैसे तुव तुमहीं गति प्यारे । कोऊ विधि सखि लेहु हम तो सबहि हारे ॥ द्रुपदसुता अजामेल गज की सुधि कीजै । दीन

जानि हरीचंद बाहं पकरि लीजे ॥ १९ ॥

ओड़ को खोजि छल लरिये । हम अबलन पैं बिना बातही रोस नहीं करिये ॥ मधुसूदन हरि कंस निकंदन रावन हरन मुरारि । इन नांवन की सुरत करो क्यौं ठानत हमसों रारि ॥ निबलन कों बधि जस नहिं पैहौ सांची कहत कृपाल । हरीचन्द ब्रजहीं पैं इतने कहा खिस्याने लाल २० ॥

पियारे बहु बिधि नाच नचायो । यह नहि जानि परी केहि सुख के बदले इतो दुखायो ॥ ब्रज बसि के सब लाज गंवाई घर घर नाम चलायो । हम कुल बधुन कलंकिनि कुलटा डगरे डगर कहायो ॥ हम जानी बदनामी दै हरि करिहें सब मन भायो । ताको फल यों उलटो दीनो भलो निबाह निभायो ॥ ऐसी नहिं आसाहि तुम सों जो तुम करि दिखरायो । हरीचंद जोहि मीत कह्यो सोई निठुर बैरि बनि आयो ॥ २१ ॥

जिनके देव गुबरधनधारा ते औरहि क्यों मानैं हो । निरभय सदा रहत इनके बल जगतहि तृन करि जानैं हो ॥ देवी देव नाम नर मुनि बहु तिनहिं नांहि उर आनै हो । हरिचंद नरजल बिन

रक नित कृष्ण कृपा बल साने हो ॥ २२ ॥

हमारे ब्रज के सरबस माधो । किन व्रत जोग नेम जप संजम वृथा गोरि तन साधो ॥ अष्ट सिद्धि नव निधि को सब फल यहै न और अराधो । हरीचन्द इनहीं के पद जुग पंकज मन अलि बांधो ॥ २३ ॥

पिय तोहि राखौंगी हिय में छिपाय । देखन देहौं काहु पियारे रहौंगी कंठ निज लाय ॥ पल की ओट होन नहिं देहौं लूटौंगी सुख समुदाय । हरीचन्द निधरक पाओंगी अधरामृतहि अघाय२४॥

तुम सम कौन गरीब नेवाज। तुम सांचे साहेब करुनानिधि पूरन जन मन काज ॥ सहि न सकत लखि दुखी दीन जन उठि धावत ब्रजराज । बिहवल होइ संवारत निज कर निज भक्तन के काज ॥ स्वामी ठाकुर देव सांच तुम वृन्दाबन महाराज । हरीचन्द तजि तुमहि और जे जांचत ते बिनु लाज ॥ २५ ॥

मैं तो तेरे मुख पर वारी रे । इन अंखियन कों प्रान पिया छबि तेरी लागत प्यारी रे ॥ तुम बिन कल न परत पिय प्यारे बिरह बेदना

भारी रे। हरीचन्द पिय गरे लगाओ पैयां परों गिरधारी रे ॥ २६ ॥

तुमरी भक्त बछलता सांची। कहत पुकारि कृपानिधि तुम बिनु और प्रभुन की प्रभुता कांची॥ सुनत भक्त दुख रहि न सकत तुम बिनु धाएं एकहु छिन बांची। द्रवत दयानिधि आरत लखतहि सांच झूठ कछु लेना जांची ॥ दुखि देखि प्रहलाद भक्त निज प्रगटे जग जैजै धुनि मांची। हरीचन्द गहि बांह उबार्‌यो कीरति नटी दसहुं दिसि नांची ॥ २७ ॥

---

## मैथिली रामायण किष्किंधा काण्ड।

लक्ष्मण सहित राम रण धीर . गेला पंपासर वर तीर ॥
मन विस्मय जुत भेल तहि ठाम . सानुज प्रभु कयलनि विश्राम ॥
एक कोश परि पूरित वारि . हंस प्रभृति खग बस जल चारि ॥
ततय कृत्य कयलनि जल पान . पुनि उठि दुनु जन कयल प्रयान ॥
ऋष्य मूक पर्वत लग गेल . कपि सुग्रीव मे देखइत भेल ॥
गिरि शिखरस्थ बहत भय पाय . के ई थिक थि बुझल नहि जाय ॥
बल्कल वस्त्र जटा शिर राज . लखइत तरु बन अछि की काज ॥
धनुष बाण करवीर महान . की वृतांत न हो अनुमान ॥
मंत्री चारि विचारिय मंत्र . अबइत छथि दुहु बीर स्वतंत्र ॥
की दहु एतय पठायोल बाली . जयेता हमर प्राण की घाली ॥
जाउ निकट द्विज बनि हनुमान . मातु असाधु करू मन ज्ञान ॥

जौं अनिष्ट बुझला मैं आव . जुगुतिहि तेहन जनायब भाव ॥
तखन पड़ायब राखब प्रान . से सुनि ततय गेला हनुमान ॥
केलनि ब्राह्मण रूप बनाय . अति बिनीत किछु कहल न जाय ॥
केछी दुहु जन पुरुष पुराण . तीनि लोक कर्ता भगवान ॥
ईश्वर लक्षण लक्षीत वेष . माया मानुष रूप विशेष ॥
भूमि भार हारक अवतार . थिकहु दुहुँ जन परम उदार ॥
जगन्नाथ क्षत्री तन धयल . भ्रम इत बन आनंदित कयल ॥
अँह नर नारायण नहिं आन . हमरा यह न होइछ अनुमान ॥
प्रति पालक छी धर्मक सेतू . अयलहु यतय बुझल नहिं हेतू ॥
से शुनि प्रभु लक्ष्मण सौं कहल . तखनुक समय उचित जे रहल ॥
ई ब्राह्मण छथि पंडित बेश . सुवचन रचन अशुद्ध न लेश ॥
ई कहि कै तनिकाँ दिश ताक . शुन वटु उत्तर देछी अहाँक ॥
दशरथ नृपक पुत्र हम राम . अनुज हमर छथि लक्ष्मण नाम ॥
पिता वचन दंडक बन आवि . भेल तेहन जे छल अछि भावि ॥
दंडक बन मैं बड दुख भेल . सीता कौं छल सौं हरि लेल ॥
तनिकाँ तकइत अयलहुं विप्र . केछी ककर कहू से क्षिप्र ॥
श्याम गौर मुख पंकज हेरि . से शुनि कहल से बटु फेरि ॥
छथि यहि गिरिपर ओ कपि राज . चारि मंत्रि वर तनिक समाज ॥
से सुग्रीव नाग गुण राशि . बालि कयल तनिकाँ बनबासि ॥
संपति नारि जेठ भय हरल . शुग्रीवक शिर डाका पड़ल ॥
ऋष्य मूक गिरि शापक भीति . एतय आवि नहि करथि अनीति ॥
मारुतपुत्र नाम हनुमान . सुग्रीवक छी मंत्रि प्रधान ॥
तनिकाँ संग प्रभु मैत्री करिय . मित्र मित्र मिलि आपद तरिय ॥
हम एखनहि घुरि जायब ततय . रुचि हो तौं चलु ओ छथि ततय ॥
कहल राम हम मैत्री करब . तनिक कष्ट समटा हम हरब ॥
प्रगट रूप बनि सभ किछु कहल . सुग्रीवक दुख जे सभ रहल ॥
हमरा कान्ध चढू दुहु भाय . सुग्रीवक लग देब पहुंचाय ॥
मारुत सुत तत कहलनि जेहन . सानुज राम कयक पुनि तेहन ॥
सत्वर पर्वत ऊपर गेलाह . तरु छाया मै प्रभु बैसलाह ॥

दोहा—पुलकल चाकित कपि राज, अवइत देखल मरुतसुत ।
मन हर्षित की आज, काज मनोरथ सिद्धि सन ॥
हाथ जोडि कहलनि हनुमान . छथि अनकूल विष्णु भगवान ।
मानस उपर परि हरु कपि राज . से प्रभु अयला अहक साज ॥
करू मित्रता होयन देरि . लयकहुँ अछि हम भाग्यहि फेरि ।
साक्षी अनल बनल रघु मित्र . कि कहब अद्भुत राम चरित्र ॥
संक्षेपहि कहलनि हनुमान . सानुज राम थिकाथि भगवान ।
निर्भय चलू मित्रता करिय . बालिक प्रबल गर्व सब हरिय ॥
अति हर्षित मन भेल कपीश . गेला जनय राम रघुजगदीश ।
वृक्षक शाखा लय कहुँ हाथ . देल ताहि बैशला रघुनाथ ॥
कुशल क्षेम बुझि बैसला संग . कहलनि लक्ष्मण सकल प्रसंग ।
शुनि सुग्रीव राम सौं कहल . करब सकल सब विधि हम टहल ॥
छथि सीता जौं विधि जेहि देश . बहुत शीघ्र बुझि कहब संदेश ।
हयब सहाय शत्रु जय बेरि . एको कार्य करब नहि देरि ॥

## पृथ्वीराजरासौ ।

### पृथ्वीराज जी का गुरु राम से सब प्रकार की विद्या सीखना ।

दोहा—कोइक दिन गुर राम पैं , पढी सु विद्या अप्प ।
चवदसु विद्या चतुर वर , लई सीष घट लिप्पं ॥
छंद ॥ ७२९ ॥ रू० ॥ १७० ॥

पद्धरी ।

लिषि सिष्य कुँअर प्रिथिराज राज । गुरु द्रोन पास सुत धम्म ताज ।
ॐ नमो सिद्धि प्रथमं पढाय । सब भाव भेद अष्षर बताय ॥७३०॥
दस पंच दिन्न अध्येन कीन । दस च्यारि सार सब सीष लीन ।
सीषी सु कला दस अठ्ठ च्यारि । तिन नाम कहत कवि अग्ग सारि ७३१॥
गुरु गीत बात बाजित्र नृत्य । सोचक सु वाच्य सविचार . नृत्य ।

गनि गंस लक्ष वास्तुक विनोद । नैपथ विलास सुनि तत्त मोद ॥७३२॥
साकुन्न कला क्रीडन विसार । चित्रन सु जोग कवि चवत चारु ।
कुसु मेप कला जुत इन्द्र जाल । सुचि क्रम बिहार आहार लाल ॥७३३॥
सौभग प्रयोग सुगंध वस्त । पुनरोक्त छंद वेदोक्त हस्त ।
बानिज्ज विनय भाषित्त देस । आवद्ध जुद्ध निर्जुद्ध सेस ॥७३४॥
बरसंत समय हस्ती तुरंग । नारी पुरुष्य पंपी विचंग ।
भू भू कटाछ सुलेष सल्य । वृष छत्र प्रष्ण उत्तर विजल्ल ॥७३५॥
सुभ साख्र कहे गनिकह पढन्न । लिषतव्य चित्र कविता वचन्न ।
व्याकन्न कथा नाटक्क छंद । आवधान दरस अलंकार बंध ॥७३६॥
भानक्क सु कर्म मुग अर्थ जानि । सुर सरी कला वहुतरि बषान ।
छंद ॥ ७३७ ॥ रू० ३७१ ॥

दूहा—कला बहुत्तर कारि कुसल, अति निबद्ध जिय जानि ।
हेत आदि जानन निपुन, चतुरासीत बिग्यान ७३८ रू० ३७२

## अरिल्ल ।

चतुरासीत बिग्यानन जानन । भर गन मन आसंका भाजन ।
गतिहा बीर सदा मन मोदन । बहुतरि विचित्र छत्तीस विनोदन॥७३९॥
दरसन श्रवन गीत वर वादी । न्रत्य न्रत्य पाठक पुनि आदी ।
लेपक्क वित्त बाज वक्तबानि । सस्त्र साख्र जुद्धाकर तत्तानि ॥७४०॥
जुद्ध गनित पंषी गज तुरगा । आपेटक दूतन जल उरगा ।
जंत्रन मंत्र महोछव पत्रन । पुष्फ कला फल कथा सु चित्रन ॥७४१॥
करन पदारथ आयुध केली । बलकारि सूत्रह तत्व पहेली ॥७४२॥
दूहा—कमल वदन रवि तेज कर, लष्यन संति बत्तीस ।
फल नित प्रति सीषत कला, आवध धरन छतीस । ७४ । ७७

## साटक ।

विद्या वंस विचार सत्य विनयनं, सौचं समाधीनता ।
सन्मानं संस्थान सौष्य विज्यं, सौजन्य सौभाग्ययं ॥
संपूर्ण च सक्ष्म रूप्र प्रसन्नं, चित्रं सदा चारनं ।

सांगीतं च सजोग चारु सकलं , बिस्तारयंते कला ॥ ७४४ ॥ ७८ ॥
दूहा—गुन गरिष्ठ गौ विप्र प्रति , पूजक दान बरीस ।
सब्द आदि दै निपुन अति, साखह सत्तावीस ॥ ७४१ ॥ ३७९ ॥
श्लोक—संस्कृतं प्राकृतं चैव । अपभ्रंशः पिशाचिका ।
मागधी शूरसेनी च । षट् भाषाश्चैव ज्ञायते ॥ ७४६ ॥ ३८० ॥

---

# सन्देह ।

[ बेकन से ]

---

मनुष्य के विचारों में सन्देह ऐसा है जैसा कि पक्षियों में चमगादड़ जो सदा सांझ ही उड़ने लगती है। सच पूछिये तो इसे रोकना या यह न सही तो इसकी ओर से भली भांती सावधान रहना चाहिये क्योंकि यह चित्त को मेघ की भांति ढक लेता है, इस के कारण बहुत से इष्ट मित्र छूट जाते हैं, मनुष्य के काम काज में अन्तर आता है और काम जैसा कि चाहिये चल नहीं सकता। इसी के कारण से राजा अन्याय करने लगते हैं पति स्त्री की ओर से विमन हो जाते हैं और बुद्धिमान हतोत्साह और शिथिल बन जाते हैं। यह दोष चित्त से नहीं बल्कि मस्तिष्क से सम्बन्ध रखता है क्योंकि यह ऐसे लोगों में भी पाया जाता है जो चित्त के बहुत दृढ़ होते हैं। इसका एक उदाहरण इंगलिस्तान के बादशाह सातवें हिनरी थे क्योंकि उनके बराबर संदेह करने वाला और उसी के साथ चित्त का दृढ़ मनुष्य उन के समय में दूसरा न था। परन्तु स्मरण रखना चाहिये कि ऐसे लोगों को संदेह से कोई क्षति नहीं पहुंचती क्योंकि पहिले तो प्रायः वह उसे पास फटकने नहीं देते और यदि दिया भी तो भली भांति जांच कर कि उसका कुछ सार है या नहीं। इसके विरुद्ध डरपोक लोगों के चित्त पर संदेह का बहुत शीघ्र गुण होता है। संसार में किसी वस्तु से मनुष्य के चित्त में इतना अधिक संदेह नहीं उत्पन्न होता जितना कि उस बात के कम जानने से जिस के विषय संदेह हो अतः संदेह से छुटकारा पाने की औषधि यही है कि उस के विषय में और अधिक जाने और अपने संदेहों को तों न रहने दे। अब मैं पूछता हूं कि मनुष्य का अभिप्राय क्या है,

क्या वह यह विचार करता है कि जो लोग उस के नौकर चाकर हैं या जिन से उस को किसी प्रकार का संबंध है वह देवता हैं ? क्या वह नहीं जानता कि उन को भी अपने मनोरथ का ध्यान है और वह अपने तात्पर्य्य को अधिक देखते हैं। अतः मेरी सम्मति में संदेह को ठिकाने पर रखने का यही उपाय है कि उसे सच मान लो परन्तु इसी के साथ उसे झूठ की भांती रोके क्योंकि इस से यह लाभ है कि यदि मनुष्य का संदेह सच निकला तो वह पहले से कोई उपाय कर लेगा और इस में उस की कुछ हानि नहीं है।

संदेह जो आप से आप मन में उत्पन्न हो जाता है वह ऐसा है जैसे भौंरों की भिनभिनाहट का शब्द परन्तु जो संदेह दूसरे लोग बनावट गढ़ाकर या चुगली खा कर मनुष्य के चित्त में उत्पन्न कर देते हैं वह डंक के सदृश है। मेरी समझ में उत्तम उपाय संदेह से छुटकारा पाने का यह है कि जिस मनुष्य के विषय संदेह हो उस से स्पष्ट कह दे क्योंकि इस प्रकार से उसे अपने संदेह की सचाई झुठाई पहले की अपेक्षा अधिक प्रतीत हो जाती है। इस के सिवा दूसरा मनुष्य भी सावधान हो जाता है और फिर कोई ऐसा काम नहीं करता जिस से तुम्हारे जी में संदेह उत्पन्न हो। परन्तु इस स्थान पर यह भी स्मरण रखना चाहिये कि नीच या दुष्ट मन के लोगों पर अपना संदेह कदापि न प्रकट करना चाहिये क्यों कि जहां एक बार उन को मालूम हुआ कि तुम को उन की ओर से किसी प्रकार का संदेह है तो फिर वह कभी तुम्हारे मित्र न रहेंगे। इटली वालों का सिद्धान्त है कि संदेह "धर्म्म को स्वतंत्रता देता है" मानो संदेह धर्म्म को मार्ग से जाने का परवाना दे देता है कि वह जहां चाहे चला जाय परन्तु इस के विपरीत संदेह के कारण से धर्म्म को और अधिक स्फूर्त्ति के साथ अपनी कार्य्यकारिता दिखलानी चाहिये।

---

## बैताल पच्चीसी।

### सातवीं कहानी।

फिर बैताल बोला कि ऐ राजा चंपापुर नाम एक नगर है वहां का राजा चंपकेश्वर और रानी का नाम सुलोचना और बेटी का नाम त्रिभुवन सुन्दरी जो अति सुन्दरी है जिस का मुख चन्द्रमा सा बाल घटा से आंखें मृग की सी

भवें धनुष सी नाक कीर की सी गर्दन कपोत का सा दांत अनार केसे दाने होठों की लाली कुंदरू की सी कमर चीते की सी हाथ पांव कोमल कमल से रंग चंपे का सा गरज़ उस के जोबन की ज्योति दिनबदिन बढ़ती थी जब वह बालिगा हुई तो राजा रानी अपने चित्त में चिन्ता करने लगी और देश २ के राजों को खबर गई कि राजा चंपकेश्वर के घर में ऐसी कन्या पैदा हुई है जिस के रूप को देखते ही सुर नर मुनि मोहित हो रहते हैं फिर मुल्क मुल्क के राजों ने अपनी अपनी सूरतें लिखवा लिखवा ब्राह्मणों के हाथ राजा चंपकेश्वर के यहां भेज दीं यहां से राजा ने अपनी बेटी को सब राजों की तसवीरें दिख-लाईं पर उस के मन में कोई न समाई तब तो राजा ने कहा तू स्वयम्बर कर यह बात भी उस ने न मानी और अपने बाप से कहा कि रूप बल ज्ञान जिस में ये तीनों गुण होंगे पिता उसे मुझे देना गरज जब कितने एक दिन बीते तो चारों दिशा से चार वर आये फिर उनसे राजा ने कहा अपना अपना गुण विद्या मेरे आगे जाहिर कर कहो उन में से एक बोला मुझ में यह विद्या है कि एक कपड़ा में बना कर पांच लाख को बेचता हूं जब उस का मोल मेरे हाथ आता है तब उस में से एक लाख ब्राह्मण को देता हूं दूसरा देवता को चढ़ाता हूं तीसरा अपने अंग लगाता हूं चौथा स्त्री के वास्ते रखता हूं पांचवें को बेचकर रुपये ले नित भोजन करता हूं यह विद्या दूसरा कोई नहीं जानता और मेरा जो रूप है सो जाहिर है दूसरा बोला मैं जल थल के पशो की भाषा जानता हूं मेरे बल का दूसरा नहीं और सुन्दरताई मेरी आप के आगे है तीसरेने कहा मैं ऐसा शास्त्र समझता हूं कि मेरेसमान दूसरा नहीं और खूब-सूरती मेरी तुम्हारे रूबरू है चौथे ने कहा मैं शस्त्र विद्या में एक ही हूं दूसरा मुझ सा नहीं शब्द बेधी तीर मारता हूं और मेरा रूप जग में रौशन है आप भी देखतेही हैं यह चारों की बात सुन राजा अपने जी में चिन्ता करने लगा कि चारों गुण में बराबर हैं किसे कन्या दूं यह सोच कर उस ने बेटी के पास जा चारों का गुण बयान किया और कहा मैं तुझे किसे दूं यह सुन वह लाज की मारी नीची गर्दन कर चुप हो रही और कुछ जवाब न दिया इतनी बात कहि बैताल बोला ऐ राजा विक्रम यह स्त्री किस के योग्य है राजा ने कहा जो कपड़ा बना कर बेचता है सो जात का शूद्र है और जो भाषा जानता है वह जात का वैश्य है जो शास्त्र पढ़ा है सो ब्राह्मण है और शब्दबेधी उस का सजाती है यह स्त्री उस के लायक है इतनी बात सुन बैताल फिर उसी पेड़ में जा लटका और राजा भी वहां जा उसे बांध कांधे पर रख ले चला।

# भूगोल हस्तामलक।

## हिन्दुस्तान—बनस्पति।

अब सोचना चाहिये कि जिस देश में इतनी नदियां बहती हैं और पानी की ऐसी इफ़रात है फिर ज़मीन उपजाऊ और उर्वरा क्यों न हो और यही कारण है कि जो इस देश की धरती का शस्यजनक और बहुफला होना सारे संसार में प्रख्यात हो गया बरन और उपजाऊ देशों का इसे उपमा ठहराया यहां साल में दो फ़सल और कहीं तीन तीन फ़सल भी काटते हैं और ऐसी बिरली वस्तु है कि जो यहां पैदा नहीं बर्फ़िस्तान और रेगिस्तान मैदान और कोहिस्तान समुद्र से निकट और समुद्र से दूर गर्म और सर्द ख़ुश्क और तर सब तरह के मुल्कों के अन्न फल फूल और औषधि यहां मौजूद हैं मनुष्य की सामर्थ्य नहीं जो यहां के जंगल पहाड़ों की जड़ी बूटियों का सारा भेद जान लेवे या जितने प्रकार के वृक्ष उन में होते हैं सब की गिनती करे केवल वे सब, कि जो सदा हम लोगों के काम में आते हैं उन के नाम नीचे लिखे जाते हैं खेत में यहां जव गेहूं चावल चना ज्वार बाजरा मूंग मोठ मक्की उर्द मसूर मटर कोदो किराव अरहर मडुआ तिल तीसी राई सरसों ज़ीरा सौंफ़ अजवायन धनियां काकू कामनी मेथी कँगनी सांवां चैना कोलथ साठू फाफरा रागी भांग हलदी सन तम्बाकू मकोठ मिरचा कुसुम कपास पोस्त नील [illegible] कसेर कचूर रेंडी अरवी शकरकंद ज़मीकंद रतालू बंडा खीरा ककड़ी तुरई आरिये कद्दू कोंहड़ा पेठा तरबूज़ ख़र्बूज़ा भिंडी बोडा सेम आलू गोभी पालक करेला मूली गाजर शलगम प्याज़ लहसन हींग चुकन्दर आदीचक बैंगन, और बाग़ और जङ्गल पहाड़ में सेब नाशपाती बिही गिलास बादाम पिस्ता अंगूर आलूचा आलूबुख़ारा शाहदाना शफ़तालू शहतूत ज़र्दआलू अख़रोट आम अमरूद अनार आमला कोला सन्तरा जामुन गुलाबजामुन लोकाट लीची फालसा खिरनी केला कमरख अंजीर शरीफ़ा नीबू चकोतरा अनन्नास पपीता कटहल बड़हल करौंदा हड़ बहेड़ा बेर बेल इस्टाबरी मको रसभरी कैफल ताड़ खजूर नारियल सुपारी तेजपात छोटी बड़ी इलायची जायफल जावत्री दारचीनी कत्था साबू चन्दन रक्तचन्दन कालीमिर्च कबाब-चीनी कपूर जटामांसी अगर गुग्गुर धूप लोबान मुसब्बर सागौन साल शीशों तुन सीस इमली महुआ कोकार पाकर खैर तीखुर चिरौंजी पलास रोहा सेमल

बड़ पीपल कदम्ब कचनार केत आमड़ा अमारी अमलतास मौलसरि चम्पा हरसिंगार चीड़ चिलगोजा सेमो कायफल शीशम बबूल देवदार अखरोट आड़ू भोजपत्र बेदमुश्क चनार रूमिदा सर्व बांस बेत नरकट कुश कांस दूब बनफशा घास हिमदी भांग धतूरा पान टेंटी फोक करील आक झड़बेरी, फुलवारियों में गुलाब केवड़ा बेला चंबेली जाही जूही सेवती मदनबान मोगरा रायबेल नर्गिस गुलअब्बरा सेवती सोसन गेंदा गुलदाउदी गुलमेहंदी गुलदुपहरिया गुलअब्बास गुलशब्बो लटकन झूमका इसबेलिस बेलिया, और पानी में कमल कमोदनी मखाना मोथा सिंघाड़ा केसरू इत्यादि बहुतायत से होते हैं। सिवाय इन के बहुत से फल फूल के दरख्त अब अंगरेज़ लोगों ने दूसरे मुल्कों से लाकर इस देश में लगाए हैं और लगाते जाते हैं कि जिन का हिन्दी में नाम भी नहीं मिलता। डाकतर वालिच साहिब ने चार सौ छप्पन प्रकार की लकड़ी (जिन से यहां काठ की चीज़ें बनती हैं) इकट्ठी की थीं सहारनपुर में सर्कारी बाग़ के दर्मियान पांच हज़ार किस्म से ज़ियाद: और कलकत्ते में सर्कारी बाग़ के दर्मियान (जिस का घेरा प्राय: तीन कोस का होवेगा) दस हज़ार किस्म से अधिक वृक्ष औषध लगाए हैं और डाकतर वैट साहिब केवल मन्दराज हाते से लाख किस्म से ऊपर पेड़ बूटे इकट्ठे कर के इंगलिस्तान को ले गए। गेहूं नागपुर का प्रसिद्ध है चावल जाड़े का सा (जो पिशौर के ज़िले में है) कहीं नहीं होता पुलाव बहुत सुस्वाद और सौगन्ध बनता है सेर भर चावल सेर ही भर घी सोखता है और फूल कर चार सेर की बराबर हो जाता। चेना कोदव बाथू फाफरा ये चारों अदना क़िस्म के अन्न केवल हिमा-लय के पहाड़ी देशों में होते हैं और रम्मो दक्षिण के पहाड़ों में। तम्बाकू जिसका सा कहीं नहीं होता, इस पेड़ का यहां पहले कोई नाम भी नहीं जानता था, जहांगीर बादशाह के इश्तहार से जिस का ज़िक्र उस ने अपनी किताब में लिखा है मालूम होता है कि यह काम की चीज़ पहले ही पहल उस के अथवा उस के बाप अकबर के समय में फ़रङ्गी लोग अमेरिका से लाए। अब तो इतनी फैल गई कि लोगों को इस बात का निश्चय आना भी कठिन है कपास यद्यपि अमरिका में भी होता है, परन्तु पुराने महाद्वीप के सब मुल्कों में इसी भारतवर्ष से फैली। सिकन्दर जब सतलज तक आया था तो उस के साथ वालों ने कपास के पेड़ देखकर बड़ा अचरज माना, और अपनी किताब में उसका नाम ऊन का पेड़ लिखा, और उस को एक टीका की

कि यूनान में जो ऊन भेड़ियों की पीठ पर जमता है वह हिंदुस्तान में पेड़ों के बीच जमता है, बेचारों ने रुई पहले कभी न देखी थी, केवल पोस्तीन और ऊनी वस्त्र पहनते थे। यहां रुई मालवे के दर्मियान बहुत पैदा होती है। पोस्त जिस से अफ़यून निकलती है मालवे में बहुत होता है, और वहां की अफ़यून अव्वल क़िस्म की गिनी जाती है, सिवाय इस के बनारस और पटने के आस पास भी बोया जाता है। नील तिरहुत में बहुत होता है। ऊख इसी जगह से बहुत विलायतों में फैली है। पुराने यूनानियों ने इस मुल्क की चाशनी खाकर बड़ा आश्चर्य माना, और किताबों में लिखा कि हिन्दुस्तान के आदमी भी मक्खियों की तरह पेड़ों के रस से शहद बनाते हैं। केसर की खेती कश्मीर के पामपुर परगने मात्र में होती है, और कहीं नहीं जमती, वहां केसर ऊंची ज़मीन पर बोते हैं जिस में पानी बिलकुल न ठहरे और सींचते कभी नहीं, जड़ उस की पयाज़ के गट्ठे की तरह होती है, और वही गट्ठे बोए जाते हैं पेड़ और पत्ते उस के कुशघास से मिलते हैं, और फूल ऊदे रङ्ग का क्वार कातिक में खिलता है, उसी फूल के भीतर पीली पीली यह केसर रहती है। कश्मीर में केसर पंद्रह रुपये सेर मिलती है, और आमिल पचास हज़ार रुपए की पैदा होती है। तर्बूज़ मधुरता में इलाहाबाद का प्रसिद्ध है, और ख़र्बुज़े जमालीआगरे के। आलू और गोभी भी हिन्दुस्तान की तरकारी नहीं है, तम्बाकू की तरह अमरिका से आगई। शलग़म भुटान में बहुत बड़ा और मीठा होता है। पयाज़ बंबई का प्रसिद्ध है। हींग का पेड़ सिन्धु और मुलतान की तरफ़ होता है। सेब नाशपाती बिही गिलास बादाम पिस्ता अंगूर आलूचा आलूबुख़ारा शाहदाना शफ़तालू शहतूत ज़र्दालू अख़-रोट ये सब कश्मीर में बहुत अच्छे और कई प्रकार के होते हैं, और हिमालय तटस्थ दूसरे ठंढे मुल्कों में भी मिलते हैं, पर गिलास कश्मीर के सिवाय और कहीं नहीं होता बहुत नाज़ुक और वहां के मेवों का सर्दार है, फ़सल उस की पन्द्रह बीसरोज़ से अधिक नहीं रहती, सावन के महीने में फलता है। अङ्गूर कश्मीर में किशमिशी बहुत अच्छा होता है, बीज बिलकुल नहीं गुच्छे का गुच्छा शर्बत की घूंट की तरह निगल जाओ, पर कनावर सा इस विलायत में कहीं नहीं होता, गुच्छे और दाने भी बहुत बड़े और मीठे होते हैं और वहां सस्ते भी इतने कि चार पैसे को एक आदमी का बोझ ले लो। शफ़-तालू अम्बे से बहतर दूसरी जगह नहीं फलता। आम बम्बई के मज़ाव

कहीं नहीं होता, पर बनारस और मालदह का भी बहुत प्रसिद्ध है, इस मुल्क का ख़ास मेवा है, दूसरी विलायत में नहीं मिलता, और दुनिया के सब मेवों का सिरताज है, इस का नाम अमृतफल लोगों ने बहुत ठीक रक्खा, अमृत भी उस से अधिक सुस्वाद न होगा, बड़े आम सेर सेर से भी ऊपर वज़न में उतरते हैं। आमला और अमरूद बनारस में बहुत तुहफ़ा होता है। कौला सिलहट सा उमदा और मीठा कहीं नहीं पाया जाता, और वहां इस के जंगल के जंगल खड़े हैं, रुपये के हज़ार हज़ार तक बिकते हैं। कटहल इतना बड़ा होता है कि शायद ऐसे वैसे कमज़ोर आदमी से तो उठ भी न सके। इस्तंबरी मको रसभरी और कायफल उत्तराखण्ड के देशों में अच्छे होते हैं। हड़ बिलासपुर की मशहूर हैं, पर सूखी हुई दो तोले से भारी नहीं होती। ताड़ दक्षिणपाईं घाट में इतने बड़े होते हैं कि उस के दो तीन पत्ते से छप्पर छाजावे। नारियल और सुपारी समुद्र के तटस्थ देशों में जमते हैं दूर नहीं होते। तेजपात इलायची जायफल जावत्री दारचीनी कहवा सागू चन्दन रक्तचंदन और कालीमिर्च के दरख़्त दक्षिणदेश में विशेष करके तुलव केरल काञ्ची और त्रिवाङ्कोड़ के दर्मियान होते हैं। तेजपात और बड़ी इलायची नयपाल में भी इफ़रात से उगती है। सागू के दरख़्त की टहनियां काट कर उन्हें पानी में कूटते भिगाते और धोते हैं, उन का जो सत निकलता है उसी को चलनी से गर्म तवों पर डालते हैं, वह भुन कर दाने दाने सा हो जाता है और सागूदाने के नाम से बिकता है। चन्दन और रक्तचंदन के पेड़ वहां पश्चिमघाट में मलयागिर पर बहुत हैं, चंदन में जो वस्तु रहे उस में कहते हैं कि कीड़ा और मोर्चा नहीं लगता, इसलिये हथियार इत्यादि चीज़ों के रखने के लिये जिस में मोर्चा अथवा कीड़ा लगने का डर है अमीर लोग चंदन के संदूक़ बनवाते हैं। पथरीली धरती में चंदन के पेड़ अच्छे होते हैं, और सब से अधिक उत्तम चंदन उन पेड़ों में उस स्थान का है जो धरती के नीचे और जड़ों से ऊपर रहता है, और जिस का रंग ख़ूब गहरा होता है। चंदन काट कर महीने दो महीने तक वहां मिट्टी में दाब रखते है, हिकमत उस्से यह है कि ऊपर का छिलका जो नाकारा होता है बिलकुल दीमक खा लेती हैं, और ख़ुशबू गूदा बिलकुल बाक़ी रह जाता है। कालीमिर्च आशाम में भी होते हैं, और कपूर का दरख़्त मनीपूर में जमता है। अगर सिलहट के जङ्गल में और गुग्गुर अर्थात् गूगल सिंध में होता है। लोबान के पेड़ चिवा-

कोह में और सुमम्बर की दरख्त कांगड़े में बहुतायत से हैं। सागौन की लकड़ी के जहाज़ बनते हैं, इस लिये वह बड़े काम की चीज़ है, यह दरख्त बहुधा पश्चिमघाट पर और चिटगांव में समुद्र के निकट होता है। और साल जिसका हरिद्वार के पास पहाड़ की तराई में बड़ा भारी जंगल है अक्सर इमारत के काम में आता है। और तोखुर चिरौंजी बहुधा विन्ध्य के पहाड़ में और चीड़ चिलगोज़ा (अर्थात् नेवज़ा, केलो कायल रौयान बराय देवदार ककड़ मरक भोजपत्र हिमालय के पर्वत में होते हैं। चीड़ का गोंद बिरोज़ा और तेल तारपीन कहलाता है, पहाड़ी लोग मशाल और बत्ती की जगह रात को उसी की लकड़ी जलाते हैं। केलो कायल और देवदार ये तीनों सनोवर की किस्म हैं, और सब सवासौ हाथ से भी अधिक ऊंचे होते हैं। साल को पंजाबी में ओक कहते हैं। पराम के फूल लाल लाल बहुत बड़े और सुहावने होते हैं भोजपत्र उसी जगह होता है जहां से बर्फ़िस्तान का आरम्भ है, बारह हज़ार फुट से नीचे कदापि नहीं उगता। बेदमुश्क चनार और सफ़ेदा ये कश्मीर के वृक्ष हैं, बेदमुश्क से केवड़े की तरह अर्क निकालते हैं, वह केवड़े से भी अधिक गुण रखता है। बेत पश्चिमघाट के पहाड़ों में २२५ फुट तक लंबा होता है। चाय के पेड़ अब सर्कार की आज्ञानुसार देहरादून और कांगड़े के पहाड़ों में लगने लगे हैं, पहले चाय चीन के सिवाय और कहीं नहीं होती थी, पर अब जान पड़ता है कि इन उत्तराखण्ड के पर्वतों में भी वैसी ही हो जायगी। सर्कार ने इस बात के लिये बहुत रुपया खर्च किया है; और उस की तयारी के लिये चीन से बुलाकर वहां के आदमी नौकर रखे हैं क्योंकि जब पेड़ से पत्ते तोड़ते हैं तो उन को आग पर गर्म कर के हाथों से मसलने में बड़ी चतुराई चाहिये, कई बार उन को आग पर सेंकना पड़ता है और कई बार हाथों से मलना, अनाड़ी आदमी से यह काम कभी नहीं बन पड़ता, आसाम के ज़िले में भी बोई जाती है। पान इस मुल्क की तुहफ़ा चीज़ों में गिना जाता है, वरन यह भी एक रत्न कहलाता है। मखाना पुरनिया के तालाबों में फलता है। गुलाब ग़ाज़ीपुर और अजमेर में बहुत होता है, और चंबेली जौनपुर और बाढ़ में। पर सब से अधिक आश्चर्य का पेड़ हिंदुस्तान में बड़ है कि जिस की प्रशंसा दूसरे विलायत वालों ने अपनी किताबों में बहुत सी लिखी हैं, जिस किसी स्थान में जल के समीप कोई पुराना बड़ रहता है और उस पर मोर और बन्दर नाचते कूदते हैं अतिरम्य और सुहावना होता

है और उन की बहुत सी टहनियां जो धरती में जड़ पकड़ती हैं मानो दालान और बारहदरियां बन जाती हैं, एक बड़ का पेड़ जिसे लोग तीन हज़ार बरस का पुराना बतलाते हैं, नर्मदा नदी के किनारे भड़ौंच के पास इतना बड़ा है कि जिस के नीचे सात हज़ार आदमी अच्छी तरह आराम से डेरा कर सकें, उसका घेरा प्रायः चौदह सौ हाथ का होवेगा, और उसकी टहनियां जो धरती में जड़ पकड़ गई हैं तीन हज़ार से कम नहीं। नाम उसका वहां वाले कबीर बड़ कहते हैं। सिवाय इस के छपरे से पश्चिम जहां सरयू गंगा से मिलती है मांझी नाम बस्ती के पास एक बड़ का पेड़ इतना बड़ा है कि जिस की छाया गर्मियों में दो पहर के समय १२०० फुट के घेरे में पड़ती है।

## विद्या।

विद्या की जड़ यही मुल्क है. इसी मुल्क से विद्या निकली थी, सब से पहले इसी मुल्क के आदमियों ने विद्या अभ्यास में चित्त लगाया, और यहां के पण्डित सदा से नामी और ज्ञानी और अन्य सब देशियों के मान्य और शिरोमणि रहे। मिसर और यूनानवाले जिन्हों ने सारे फ़रंगिस्तान को आदमी बनाया, अपने बड़े पण्डितों के हाथ में यही लिखते हैं कि वे हिन्दुस्तान से विद्या सीख आए, सिकन्दर इतना बड़ा बादशाह जिस की सभा में अरस्तू ऐसे बड़े बड़े योग्य यूनानी पण्डित मौजूद थे, इस देश से एक पण्डित को जिसका नाम वहां वालों ने कलन लिखे हैं और असल में कल्याण मालूम होता है, बड़ी खुशामद से अपने साथ ले गया था, उस समय उस के साथ यहां से कोई बड़ा पण्डित तो काहे को गया होगा, किसी ऐसे वैसे ही ने यह बात क़बूल की होगी, पर यूनान वाले उस की प्रशंसा यों लिखते हैं कि जितने दिन वह सिकन्दर के पास रहा, उस ने अपने चलन में ज़रा भी फ़र्क़ न आने दिया, और अच्छी तरह हिन्द का धर्म निबाहा, और जब बहुत बूढ़ा हुआ तो उन सब के साम्हने तुषानल करके अपने आप जल गया। ईरान के प्रतापी बादशाह बहराम ने यहां से गवैये बुलवाये थे, गान विद्या अब तक भी हिन्दुस्तान सी दूसरी जगह नहीं है। बग़दाद के बड़े ख़लीफ़ा मामूं ने यहां से वैद मंगवाए थे, और सदा उन्हीं वैदों की दवा खाता था, [illegible] भी

इस देश में आत्मतत्व ज्योतिष गणित भूगोल खगोल इतिहास नीति व्याकरण काव्य अलङ्कार न्याय नाटक शिल्प वैद्यक शस्त्र गान अस्त्र गज इत्यादि सब विद्या के अच्छे अच्छे मौजूद थे, परंतु मुसलमानों ने अपनी अमलदारी में हिन्दुओं के शास्त्र नष्ट कर दिये और फिर राज्य भ्रष्ट होने के कारण इन विद्या की चाह न रहने से घटते घटते उन का पढ़ना पढ़ाना ऐसा घट गया कि अब तो कोई ग्रन्थ भी यदि हाथ लग जाता है तो उस का पढ़ाने और समझाने वाला नहीं मिलता। मुसलमान बादशाहों के समय में लोग फ़ारसी अरबी सीखते रहे, अब इन दिनों में अंगरेज़ी विद्या ने उन्नति पाई है, सर्कार ने हिन्दुस्तानियों का हित विचार उनके पढ़ने के लिये जगह जगह पर मद्रसे और पाठशाले बैठा दिये हैं, और दिन पर दिन नये बैठते जाते हैं, उमेद है कि इस अंगरेज़ी भाषा के द्वारा फिर भी हमारे देशवासी सब विद्याओं में निपुण हो जावें, और जो सब नई नई बातें फ़रंगिस्तान वालों ने अपनी बुद्धि के बल से निकाली और निर्णय की हैं उन से बड़े फ़ायदे उठावें।

## कविता।

यह रहीम सब संग लै, उपजत नाहिन कोय।
वैर प्रीति अभ्यास यश, होत होतही होय॥
निजकर किया रहीमकहि, सुधि भावी के हाथ।
पांसे अपने हाथ मे, दांव न अपने हाथ॥
रूप कथा पद चारुपट, कंचन दूबा लाल।
ज्यों२निरखतसूक्ष्मगति, मोल रहीम बिसाल॥
बडन कोऊ जो घट कहे, नहि रहीम घट जाहिं।
गिरधर मुरली धर कहे, कछु दुख पावत नाहिं॥
ज्यों रहीम सुख होत है, बढ़े आपने गोत।

त्यों बडडी अखियांन लख, अखियन को सुख देत॥
शसीकीसुखदजो चांदनी, सुन्दर सबै सुहात।
लगी चोर चित जो लटी, घटत रहीम निकात॥
शसीसकोचसाहससलिल, साजे नेह रहीम।
बढत बढ़त बढ़ जात है, घटे न तिनिकी सीम॥
ये रहीम बुधि बड़न की, घटि को डारत काढ़ि।
चन्द कूबरो दूबरो, तऊ नखत सों बाढ़॥
बड़े दीन के दुख सुने, होत दया उर आन।
हरिं हाथी सो कब हुती, कहु रहीम पहचान॥
कहि रहीम नहिं लेत है, रहो बिषय लपटाय।
घासचरैं पशु आप ते, गुर लोलाये खाय॥
रहिमन राज सराहिये, जो बिधु के बिधि होय।
रबि को कहा सराहिये, जो उगे तरैयां खोय॥
दुर दिन परे रहीम प्रभु, दुर थल जैये भाग।
जैसे जैयत घूर पर, जब घर लागत आग॥
क्षमा बड़न कों उचित है, ओछन को उत्पात।
कहु रहीम प्रभु का घट्यो, जो भृगु मारीलात॥
जो गरीब सों हितकरैं, धन रहीम वे लोग।
कहा सुदामा बापुरो, कृष्ण मिताई जोग॥
कुटिलन संग रहीम बसि, साधुबचौती नाहि।

नैना सैना करत हैं, उरज मरोरे जाहिं ॥
मनहि लगाय रहीम प्रभु, करि देखहि जो कोय ।
नर को बस करिबे कहा, नारायण बसहोय ॥
कमला यह न रहीम थिर, सांच कहत सब कोय ।
पुरुष पुरातन की बधू, क्यों न चञ्चला होय ॥
रहिमन अंसुआबाहिरे, बिथा जनावत देय ।
जाको घर से काढ़िये, क्यों न भेद कहिदेय ॥
जाय समानी अब्धि में, गंग नाम भयो धीम ।
काकी महिमा ना घटी, पर घर गये रहीमं ॥
बढ़त रहीम धनाढ्य धन, धनै धनी को जात ।
घटै बढ़ै तिनको कहा, भीख मांग जो खात ॥
गुन ते लेत रहीम कहि, सलिल कूप तें काढ़ ।
काहु को हिय होयगो, कहा कूप तें बाढ़ ॥
रहिमन कहत जो पेट सों, तून भयो किन पीठ ।
भूखे मान घटावही, भरे डिगावे डीठ ॥
मनसिज माली को उपज, कहि रहीम नहि जाय ।
फलश्यामा के उर लगे, फूलश्याम उर आय ॥
जिन रहीम तन मन लियो, कियो हिये मे भौन ।
तासों सुख दुख कहन की, रही कथा अब कौन ॥
धरनी की सी रीति है, शीत धूप घन मेह ।

तैसेही सुख दुख सहे , कहे रहीम यह देह ॥
नहि रहीम कछु रूपरंग , नहिं मृगया अनुराग ।
देशी स्वान जो बांधिये , भवन भूसने लाग ॥
आपु सदा बेकाम के , शाखा दल फल फूल ।
रोकत जाय रहीम कह , औरन के फल फूल ॥
बड़े जो छोटन सों बधें , कह रहीम यह लेख ।
सहसन के हय बांधिये , लै कौड़ी की मेख ॥
जो रहीम करबो हुतो , आगे यही हवाल ।
काहे को नख पर धरो , गोबरधन गोपाल ॥
खाक चढ़ावत सीस पर , कहु रहीम केहि काज ।
जेहि रज रिख पतनी तरौ, सों ढूढ़त गजराज ॥
जो रहीम भावी कहूं , होती अपने हाथ ।
राम न जाते हिरन संग, सीता रावन साथ ॥
हित अनहित सब कोइ कहे, की सलाम की राम ।
हित रहीम तब जानिये, जेहि दिन अटकै काम ॥
यारी छोड़ी यार ने , वे रहिम अब नाहिं ।
अब रहीम दर दर फिरैं, मांग मधुकरी खांहिं ॥
जो रहीम गति दीपकी , कुल कपूत की सोय ।
बारे उंजियारो करै , बढ़े अन्धेरो होय ॥
ऊगत जाही किरन सों , अथवति ताही कान्ति ।

त्यौं रहीम दुख सुख सबै, बढ़त एकही भांति ॥
जो रहिम छोटे बढ़ैं , बढ़त करैं उत्पात ।
प्यादे से फरजी भया , कि तिरछे तिरछे जात ॥
गति रहिम बड़ नरन को , ज्यौं तुरंग व्योहार ।
दागदिवात आपने , सही होत असवार ॥
त्यौं रहिम तन हाट में , मनुआ गयो बिकाय ।
त्यों जल में काया परे , छाया भीतर नाय ॥
संपत भरम गवांइ के , तहां बसे कुछ नाहिं ।
ज्यौं रहीम शसि रहत है , दिवस अकासै माहिं ॥
संपत संपत मान की , सब कोई सब देय ।
दीन बन्धु बिन दीन की , को रहिम सुध लेय ॥
दीनहि सब कहं लखतहै , दीन लखत नहि कोय ।
जो रहीम दीनहि लखत , दीनबन्धु सम होय ॥
ये न रहीम सराहिये , देन लेन की प्रीति ।
प्रानन बाजी राखिये , हार होय की जीत ॥
हरि रहीम ऐसी करी , ज्यों कमान सर पूर ।
खैंच आपनी ओर की , डारिदियो पुनि दूर ॥
अब रहीम चुप करिरहो, समझ दिनन को फेर ।
अब दिननी के आइ हैं, बनत न लागी देर ॥
दुर्दिन परे रहीम प्रभु , सबै लेय पहिचान ।

सोच नहीं धन हानि को, होत बड़ो हित हान ॥

सोरठा।

रहिमन पुतरी श्याम, मनहुं जलज मधुकर लसे।
मानहु सालिगराम, रूपे के अरघा धरे ॥
रहिमन हमें न सुहाय, अमी पिआवत मान बिन।
जो बिष देय बुलाय, प्रेम सहित मरिबो भलो ॥

दोहा।

जो रहीम उत्तम प्रकृति, का करि सकत कुसंग।
चंदन बिष ब्यापत नहीं, लपिटे रहत भुजंग ॥
सर सूखें पच्छी उड़ें, औरै सरन समांहि।
दीन मीन बिन पच्छ के, कहु रहीम कहं जाहिं ॥
कहु रहीम कैसे निभै, बेर केर को संग।
वे डोलत रस आपने, उन कें फाटत अंग ॥
जो रहीम ओछो बढे, तौ तितही इतराय।
प्यादें से फरजी भयो, टेढो टेढो जाय ॥
खीरा को मुंह काटि के, मलियत लोन लगाय।
रहिम न करुयें मुखन की, चहिये यहि सजाय ॥
नैन सलोने अधर मधु, कहु रहीम घटि कौन।
मीठो भावै लोन पर, अरु मीठे पर लोन ॥
जो बिषया सन्तन तजी, मूढ ताहि लपटात।
ज्यों नर डारत बवन करि, स्वान स्वाद सों खात ॥

अमी हलाहल मद भरे, सेत स्याम रतनार ।
जियत मरत झुकि २ परत, जेहि चितवत इकबार ॥
जो रहीम दीपक दशा, तिय राखत पट ओट ।
समै परे ते होति है, वाही पट की चोट ॥
रहिमन सूधी चाल सों, प्यादा होत उजीर ।
फरजी मीर न ह्वै सकै, टेढ़े की तासीर ॥
बड़े पेट के भरन में, है रहीम दुख बाढ़ि ।
गज के मुख विधि याहि ते, दए दांत द्वै काढ़ि ॥
ओछो काम बड़े करें, तौन बड़ाई होय ।
ज्यों रहिम हनुमंत को, गिरधर कहै न कोय ॥
प्रीतम छबि नैनन बसी, पर छबि कहां समाय ।
भरी सराय रहीम लखि, आप पथिक फिरि जाय ॥
गुरुता फबै रहीम कहि, फबि आई है जाहि ।
उर पर कुच नीके लगें, अनत बतौरी आहि ॥
मान सरोवर ही मिलै, हंसनि मुकुता भोग ।
सफरिन भरे रहीम सर, बक बालक नहि जोग ॥
रहिमन रिस सहि तजत नहिं, बड़े प्रीति की पौरि ।
मूकन मारत आवई, नींद बिचारी दौरि ॥
जो पुरषारथ ते कहूं, सम्पति मिलति रहीम ।
पेट लागि बैराट घर, तपत रसोई भीम ॥

संपति भरम गंवाइ के, हाथ रहत कछु नाहिं।
ज्यों रहीम ससि रहत है, दिवस अकासहि माहि॥
अनुचित उचित रहीम लघु, करहिं बड़े न के जोर।
ज्यों ससि के संयोग ते, पचवत आगि चकोर॥
काम कछू आवे नहीं, मोल न कोऊ लेइ।
बाजू टूटे बाज को, साहब चारा देई॥
धनि रहीम जल पंक को, लघुजिय पिअत अघाय।
उदधि बड़ाई कौन है, जगत पियासो जाय॥
मांगे घटत रहीम पद, कितौ करो बढ़ि काम।
तीन पैग बसुधा करी, तऊ बावनै नाम॥
नाद रीझि तन देत मृग, नर धन हेत समेत।
ते रहीम पसु ते अधिक, रीझेहु कछू न देत॥
रहिमन कबहूं बड़न के, नाहिं गर्ब को लेस।
भार धरे संसार को, तऊ कहावत सेस॥
रहिमन नीचन संग बसि, लगत कलंक न काहि।
दूध कलारिनि हाथ लखि, मद समुझहिं सब ताहि॥
रहिमन अब वे बिरछ कहं, जिनकी छांह गंभीर।
बागन बिच बिच देखियत, सेंहुड़ कंज करीर॥
बिगरी बात बनै नहीं, लाख करौ किन कोय।
रहिमन बिगड़े दूध को, मथे न माखन होय॥

मथत मथत माखन रहै, दही मही बिलगाय ।
रहिमन सोई मीत है, भीर परे ठहराय ॥
होय न जाकी छांह ढिग, फल रहीम अति दूर ।
बाढ़ेउ सो बिन काजही, जैसे तार खजूर ॥
रहिमन निज मनकी बिथा, मनही राखौ गोय ।
सुनि अठिलैहैं लोग सब, बांटि न लैहै कोय ॥
गहि सरनागति राम की, भवसागर की नाव ।
रहिमन जगत उधार कर, और न कछू उपाव ॥
रहिमन वे नर मरि चुके, जे कहुं मांगन जाहिं ॥
उन ते पहिले वे मुए, जिन मुख निकसति नाहिं॥
जाल परे जलजात बहि, तजि मीनन को मोह ।
रहिमन मछरी नीर को, तउन छाडति छोह ॥
धन दारा अरु सुतन में, रात लगाए चित्त ।
क्यों रहीम खोजत नहीं, गाढ़े दिन को मित्त ॥

कवित्त ।

दीवो चहै करतार जिन्हैं सुख कौन रहीम सकै तिन्ह टारे । उद्यम कोऊ करौ न करौ धन आवत है चलो ताही के द्वारे॥ देव हंसे सब आपुस मे बिधि के परपंच न जाहि बिचारे । बालक आनक दुंदुभी के भयो दुंदुभी बाजत आन के द्वारे ।

# सूरसागर ।

### रागबिहागरा ।

भरोसो दृढ इन चरनानि केरो । श्रीवल्लभ नखचंद छटा बिन सब जगमाँझ अंधेरो ॥ साधन और नहीं या कलि में जासों हाव निबेरो । सूर कहाँ कहै द्विविध आँधेरो बिना मूल को चेरो ॥ १ ॥

### रागबिलावल ।

दधिसुत जम्यो नंद के द्वारे । करपल्लव ही टेकि रह्यो सब सो सुत अरुझ्यो द्वारहि द्वार । साखा पत्र जसोमति के ग्रह फूलत फलत न लागी बार । ताको मोलन गन गंधर्व मुनि ब्रह्मारुद्र श्रुति करहिं विचार॥ दीन बचन बोलत व्योपारी रहे ठगे तहाँ मनहीं मझार। सूरदास बलि जाय तिहारी बृजबनिता किने उरहार ॥२॥

### रागदेवगांधार ।

देखरी देख अद्भुत रूप । एक अंबुज मध्य देखियत बीस दधि सुत जूप ॥ एक अवली दोय जलचर उभै अर्कअनूप । पांच बारिज ढिगाहिं देखियत कहो कहा स्वरूप ॥ सिसु गति में भई सोभा करहु चित्त बिचार । सूर श्री गोपल की छबि राखिये उरधार ॥ ३ ॥

देखो दधि सुत में दधिजात। एक अचंभो सुनिरी सजनी रिपु में रिपुसमात। तापर कीर कीर पर पंकज पंकज के द्वै पात । अचरज यहै देखि पसुपालक फूले अंगन मात ॥ सुंदर बदन बिलोकि स्याम को नंदमहर मुसुकात । ऐसो ध्यान धरै जो हरि को ताकी सूरदास बलिजात ॥ ४ ॥

आज तोहि काहे आनंद थोर। यह अचरज सखि तोहि पैं पावै बिधु अनुराग चकोर ॥ दधिग्रह युग्म क्यौं न तू वानत मुकुलित अंबुज भोर । सूरदास प्रभु रसिक सिरोमनि हरि जु लियो मन मोर ॥ ५ ॥

### रागबिलावल ।

सोभा आजु भली बनि आई । जलसुत ऊंपर हंस बिराजत तापर इंदु बधू दरसाई॥ दधि सुत लियो धन्यौ दधिसुत में यह छबि देखि नंद मुसुकाई । नीरज सुत बाहन को भक्षन सूरस्याम ले बीर चुँगाई ॥ ६ ॥

रागनट।

जिन करि जलज पर जलजात । धातपति दाहन तिहारो सकल लोक सिहात ॥ रिसपयोधि निधान सों कुरु राज छोड़ सुभाय । सूरसुत सिख सुनि सखी रवि इंदु असबनाय ॥ साठ अष्ट है चरन जाके कर्ताहिये दुखदेत । क्यों न गिरिजा नाथ अरितिय मानि सब सुख लेत ॥ लाल संग मराल भोजन माल करिये दूर । सूर श्री मनमोहनी भजि भोग भामिनि भूर ॥ ७ ॥

कहो कोउ परदेसी की बात । मंदिर भाग अरध करि कहिगये हरि अहार चलिजात ॥ ससि रिपु बरष सूररिपु जुगभर हररिपु की अबघाट । नखत बेद ग्रह मिले अर्द्ध करि सोइ बने अब खात ॥ रवि पंचक ले गये स्यामघन तातें मन अकुलात । सूरदास बस भई बिरह के करमीडे पछितात ॥ ९ ॥

दधि सुत सों बिनवति मृगनैनी । मुनि उडुराज अमृत मय मति कों तजि सुभाव बरषत कित दहनी । उमयापति रिपु बहुत सतावें हरिरिपु प्रीतम लागत गहनी ॥ छिपा छिपन छिन होतिन सजनी भूमिडसन रिपु कहाँ दुरानी । भुवन न भावे चितवति हों पीतम की आवनी ॥ ८ ॥

राग सारंग।

हरि बिनु कैसे करि बृज जीजें । पंकज बरषि बरषि उर ऊपर सारंग रिपु जल भींजें ॥ तारापति के रिपु सिर ठाढो निमिष चैन नहिं दीजें । चंदचोथ जाय गोपन कों मधुप राखि जस लीजें ॥ वायस अना शब्द की मिलनी ता कारन तन छीजें । सूरदास प्रभु हो जगजीवन बेगहि दरसन दीजे । १० ।

राइ बिहाग।

मिलवहु पारथ मित्रहि आनि । जलज सुत के सुत हित किये भई रस की हानि ॥ गिरिसुतापतितिलक कसकत हनत सायक तानि । दधिसुता सुत अवलि उर पर इंद्र आयुधमानि ॥ पिनाक पतिसुत तासु बाहनें भषकभ प बिषखानि । साखामृग रिपु बसन मलयजहुतहुतासन आनि ॥ धर्म पुत्र के अरिभाएँ तजति सिरधरि पानि । सूरदास विचित्र बिरहिनि चूक निज जिय जानि ।११।

# श्रीमती महाराज्ञी इङ्गलैंडेश्वरी क्वीन विक्टोरिया यात्रा

## स्काटलैंड की पहिली सैर का हाल ।

सोमवार अगस्त २९, १८४२ ई० "रायलजार्ज" जहाज़ ।

सुबह को पांच बजे रेल गाड़ी पर सवार होने के लिये हम लोग मुक़ाम विंज़र से चले डचेज़नारफोक और मिस्‌मटिल्‌डा पेगेट और जेनरलवेमिस् और करनैलबोवरो और अन्सनसाहिब साथ थे लार्डलिवरपूल और लार्डमर्टन् और सरजेम्‌सक्लार्क पहिले से उलविच में जा ठहरे थे पौने छ बजे लंदन में पहुंच कर अपनी अपनी गाड़ियों पर सवार हो सात बजने से पेश्तर उलविच दाख़िल हुए फ़िलफ़ौर आलबर्ट और हम जहाज़ पर सवार हुए इस के देखने के लिये बड़ी भीड़ थी।

ड्यूककेम्ब्रिज और लार्डजर्सी और लार्डहेडिंगटन और लार्डल्‌लुमफ़ील्‌ड अपनी २ पूरी वर्दी पहने हुए हाज़िर थे सरजार्ज ने मेरा हाथ पकड़ कर जहाज़ पर पहुंचा दिया पानी खूब बरस रहा था इस लिये हम लोग जहाज़ के अन्दर अपने अपने कमरे में बैठे रहे ।

हमारे साथ को बहर में जो सब जहाज़ थे उन के नाम नीचे लिखे जाते हैं।

१—पिक ३६ तोपवाला ।

२—डाफ़िन १८ तोपवाला।

३—सलामंडर धूंएं का उस पर गाड़ियां थीं।

४—रैडामैंथर धूंएं का उस पर लार्डलिवर्पूल और लार्डमर्टन सवार थे।

५—सल्फोधूंएं का उस पर अंसनसाहिब और शागिर्द पेशे के लोग सवार थे

६—शोअरवाटर धूंएं का उस पर सरजेम्‌सक्लार्क सवार थे।

७—ब्लाकईगल धूंएं का उस पर मेम लोग सवार थीं।

८—लैटनिंग धूंएं का उस पर बेंडा खिदमतगार और हमारे दो कुत्ते इस्लौस और केअर्नाक सवार थे ।

९—फ़ोअर्लेस धूंएं का पानी नापने को।

यह जहाज़ बहर में हम लोगों के हमराह थे सिवाय इन के ट्रिनिटीहौस नाम धूंएं का और एक डाक का जहाज़ भी साथ था और छोटी छोटी धूंएं की किश्तियां तो आदमियों से भरी हुई पीछे पीछे बेशुमार थीं।

मंगलवार अगस्त ३०।

सुना कि आठ बजे रात से अब तक सिर्फ़ अट्ठावन मील आये हैं तबीअत निहायत दिक़ हुई दिन भर लेटे रहे शाम को समुद्र में लहरों का ज़ोर था और मेरी तबीअत नादुरुस्त रही साढ़े पांच बजी यार्कशायर के किनारे पर फ़्लाम्बरोहेड में हम लोग पहुंचे।

बुधवार अगस्त ३१.

पांच बजे सुना कि रात को हमारे जहाज़ कुल तीन मील फ़ी घंटे चले और इस हिसाब से सेन्टऐब्सहेड से पचास मील आये अफ़सोस हुआ।

रास्ते में कोकेट का टापू और नार्थम्बरलैन्ड के किनारे पर बाम्बरो का क़िला था मगर अफ़सोस कि उस के देखने का इत्तिफ़ाक़ न हुआ अपने कमरे से फ़िरनी का टापू कि जिस पर ग्रेसडार्लिङ् का रोशनी का मीनार जहाज़ वालों की राह बतलाने के लिये बना है देखा राको और होली के टापू भी नज़र आये साढ़े पांच बजे जहाज़ के सहन पर आकर मैं लेट गई अब स्काटलैन्ड का बहुत सुन्दर किनारा दिखाई दिया यहां के समुद्र का किनारा कुछ और ही तरह का है उस के ऊंचे ऊंचे खड़े पहाड़ के पत्थर काले २ जंगली तरह के बहुत खूबसूरत नज़र पड़ते थे साढ़े छ बजे सेन्ट-ऐब्सहेड् से आगे बढ़े बहुत लोग शिकारी डोंगियों पर जिन में से एक पर बांसुरी बज रही थी और कितने ही लोग धूंएं की किश्तियों पर हमारे देखने को आये एक बड़ी धूंएं की किश्ती पर रील का नाच हो रहाथा और बाजा बजता था यह वक़्त शाम का अत्यन्त मनोहर और समुद्र स्थिर था सूर्य्य बहुत सुन्दरता से अस्त होता था और पवन बहुत शुद्ध चल रही थी।

हर शख़्स को यहां आने से मालूम होगा कि दिन इङ्गलिस्तान से कितना बड़ा होता है साढ़े आठ बजे तक अच्छी तरह अंधेरा नहीं हुआ था सोम-वार और मंगल की शाम को जब हम लोग विंज़र में थे साढ़े सात ही बजे अंधेरा हो चला था और आठ के पहिले बिलकुल अंधकार हो गया था लोगों ने नाचने का इजाज़त ली एक छोटा सा जहाज़ के खल्लासी का लड़का बेला बजाने लगा उस की आवाज़ पर वे नाचे और गाये।

नौ बजने में पचीस मिनट बाक़ी रहे तब हम लोग जहाज़ की सहन में रहे और स्काटलैन्ड के किनारे पर डंबार और टिनिंगहैम और लार्डहैडिंगटन के मकान में और २ भी कई मुक़ामों में खुशी की रोशनियां * जलती हुई देखीं हम लोगों ने भी चार बान छुड़वाए और दो नीली रोशनी की लैन्टैन जहाज़ के मस्तूल पर चढ़वाए जहाज़ के खलासियों का मस्तूलों पर चढ़ना देखकर निहायत हैरत आती थी और तमाशा यह कि चाहे रात हो चाहे दिन हो उन्हें दोनों बराबर था वह जो लैन्टैन मस्तूल पर ले गया अपने दांतों में दबाकर मानों मस्तूल पर दौड़ गया यह लोग जैसे चालाक हैं वैसे ही भलेमानस भी हैं।

ईश्वर का धन्यवाद किया और बड़ी खुशी मनाई कि सफ़र ख़तम होने पर आया।

बृहस्पति सितेम्बर ११

सवा बजे लंगर गिरने की आवाज़ सुनी और वह बहुत प्यारी मालूम हुई आठ बजे हम लोग जहाज़ के सहन पर आए और वहीं हाज़िरी खाई एक तरफ़ तो लीथ और एडम्बरा के ऊंचे २ पहाड़ कुहासे से ढंके हुए दिखलाई देते थे और दूसरी तरफ़ मै का छोटा टापू देखने में आता था मशहूर है कि इसी जगह मैकडैफ़ ने मैकबेथ से मुक़ाबला किया था पीछे की तरफ़ हम लोगों के ब्यासराक का पहाड़ था आठ घंटे से दस मिनट ऊपर हम लोग ग्रेन्टनपायर पर पहुंचे वहां ड्यूकबोक्लियो और मर्राबर्ट पील आदि से मुलाक़ात हुई वे जहाज़ पर हम लोगों से मिलने आये और मर्राबर्ट ने अर्ज़ किया कि अगर्चि कल इन्तिज़ार में कुछ ना उमेदी हुई थी आज सब लोग महारानी के दर्शन से अत्यन्त आल्हादित हुए हैं हम लोग इसके बाद जहाज़ से बाहर निकले लोगों ने जयकारे के तौर पर खुशी ज़ाहिर की और ड्यूक ने हम लोगों का इस्तिक़बाल किया हमारा हो बीबी और साहिब लोग पहिले ही कुशल से ज़मीन पर उतर चुके थे अब हम दोनों उतरे बीबी और साहिब लोग साथ हुए ड्यूक और संवार और ऐन्सन् साहिब घोड़े पर हो लिये।

एडम्बरा में आदमी तो इस क़दर नहीं हैं पर भीड़ और कशमकश इतनी

---

* वहां दस्तूर है कि जब कोई बड़ी ख़ुशी होती है ऊंची जगहों पर बड़े २ अलाव लगाकर जला देते हैं मानों होली मचा देते हैं।

थी कि डर होता था किसी को चोट चपेट न लग जाय इन्तिज़ाम इस का हो सकता था अगर प्रोवोस्ट याने कोतवाल हम लोगों के पहुंचने के ठीक वक्त की ख़बर मशहूर करने में ग़लती न करता एडिन्बरा शहर देखने से दिल पर बड़ा असर पैदा हुआ यह निहायत सुंदर स्थान है इस के समान हम ने कोई जगह अब तक नहीं देखी है आलबर्ट कि जिन्हों ने इस क़दर देखा भाला है बोले कि मैंने ऐसी जगह कभी नहीं देखी यह बड़े क़ाइदे से बना है इमारतें बड़े बड़े पत्थरों की हैं ईंट कहीं नहीं दिखाई देती सड़कें ऊंची और उमदः बनी हैं क़िला शहर के बीच में ऊंचे पहाड़ पर बड़ी नमूद का है और क्याल्टन की पहाड़ी पर क़ौमी यादगार यूनानी इमारतों के नक़शे मुताबिक़ बना हुआ और नैलसन् का यादगार और बर्न का यादगार और जेलख़ाने का मकान और क़ौमी मदरसा वग़ैरह: बड़ी २ इमारतें आर्थरसीट पहाड़ के साथ जो सब के पीछे एक ऊंची दीवार सा खड़ा है अद्भुत सुंदरता को दिखाती हैं सब के मन में बड़ी आग्रह और बड़ी मुहब्बत मालूम होती थी बादशाही तीरन्दाज़ बाडी गार्ड * की सिपाही हाज़िर हुए और शहर में सारी राह हमराह रहे इस बाडीगार्ड के ग़ोल में बिलकुल अमीर और रईस भरती हैं वह गाड़ी के साथ पैदल चलते थे और लोगों की बड़ी भीड़ से ख़ूब धक्के खाते थे इन सिपाहियों में ड्यूक राक्सबर्ग और लार्डइल्चू मेरी तरफ़ थे और सर जे होप आल्बर्ट की तरफ़ लार्डइल्चू ने जिन को मैं उस वक़्त तक पहिचानती न थी चलते हुए बहुत से यादगार और दूसरे मकानों का पता बतलाया नगर से बाहर निकल कर सवारी तेज़ चली अदना ग़रीबों के मकान भी पत्थरों के बने हैं और टट्टियों की जगह पत्थर की दीवार दिखाई देती हैं।

इस मुल्क से और यहां के लोगों की चाल ढाल से और इङ्गलिस्तान से और इङ्गलिस्तानवालों की चाल ढाल से फ़र्क़ है बूढ़ी औरतें सिर से चिपकी टोपी पहनती हैं लड़के और लड़कियां नंगे पैर फिरती हैं मैंने कई एक सुन्दर

* ड्यूकबेकलिओ एक रोज़ कहते थे कि इन तीरन्दाज़ बाडीगार्ड का ग़ोल अव्वल जेम्स ने क़ाइम किया था और वह सब सवार थे और सिर से पैर तक हथियार में डूबे हुए उन का काम हमेशः बादशाह के पास रहने का था फ्लाडनफ़ील्ड में चौथे जेम्स बादशाह की लाश जब मिली उस के आस पास इन बडीगार्ड वालों की लाशें पड़ी थीं।

लड़के और लड़कियों को देखा कि उन के सिर पर लंबे लंबे बाल थे और यहां तीन बरस से ले कर सोलह बरस की उमर तक ग़रीबों के लड़के और लड़कियों के सिर पर खुले हुए लम्बे लम्बे बाल अकसर सुर्ख़ रंग के लटकते रहते हैं फिरते हुए हम लोगों ने क्रागमिलर का खंडहर क़िला देखा जो किसी समय स्काट्लेण्ड की शाहज़ादी मेरी के रहने का मुक़ाम था ग्यारह बजे हम लोग डालकीथ पहूंचे यहां एक बड़ा भारी मकान सुर्ख़ पत्थरों का बना है उस का ज़ियादा हिस्सा मानमथ की डचेज़ का बनवाया हुआ है और रमना इसमें बहुत मनोरम और बड़े विस्तार का है तीन तरफ़ इस का खुला और बांई ओर दर्वाज़ा है हम लोगों के दाख़िल होते ही डचेज़ बोकलियो पहूंची और और एक सुंदर सीढ़ी की राह से हमारे रहने के कमरों में जो बड़े आराम के बने थे ले गईं हम दोनों को बड़ी थकावट मालूम हुई सिर घूमता था।

फिर गाड़ी पर सवार हो रमने की तरफ़ निकले आर्थरसीट और पेंटलैण्ड पर्वतों की सैर यहां से अच्छी दिखाई देती थी गाड़ी की सड़क सुन्दर बनी है और उस के नीचे ही पहाड़ की एक गहरी दून है आठ बजे आकर खाना खाया बहुत से लोग शरीक थे सब बड़ी ख़ातिरदारी और मिहर्बानी करते थे हम लोगों के सफ़र का ज़रा ज़रा हाल आग्रह से पूछते थे।

मुक़ाम डालकीथ शुक्र सितेम्बर २।

हाज़िरी के समय मैंने यहां की आम्रकी चक्खी स्वाद इस का अच्छा था और एक तरह का और भी खाना खाया फिर हवा खाने निकले सैर की जगहें अति विस्तृत और रमनीक बन पहाड़ से शोभित थीं एक नदी के किनारे टहलते हुए एक ऊंचे करारे पर चढ़ कर छोटी सी झोपड़ी के पास पहुंचे और वहां से ऊपर हो अपर डेरे की राह को चार बजे डचेज़ बोक-लियो और डचेज़ नारफ़ोक् के हमराह सवार हुए ड्यूक वग़ैरः घोड़े पर सवार और बाक़ी लोग दूसरी गाड़ी पर थे डालकीथ में होकर सवारी निकली यहां लोग खूब जमा थे और सब के सब दौड़ते और खुशी की आवाज़ करते हुए चले।

आलबर्ट ने कहा कि इन में बहुत से लोग जरमनी के से दिखाई देते हैं बूढ़ी औरतें एक प्रकार की टोपी जिस को वह मुच कहते हैं पहिने हुए थीं और छोटे लड़की लड़कों के सिर पर लटके हुए बाल बहुत सुन्दर और चित्र

समान मालूम होती थी बानेट की टोपी पहने कोई औरत नहीं दिखाई दी।

इस अर्से में ऐसा एक कुहासा उठा कि हम लोगों को लासवेड गांव और लार्ड मेलविल् के सुन्दर रमने में होकर डेरे को लौट जाना पड़ा।

सनिचर सितम्बर ३।

दस बजे हम दोनों बग्घी गाड़ी पर सवार और सब लोग पीछे पीछे एडम्बरा को चले आर्थरसीट् के पहाड़ के नीचे से सवारी निकली बड़ी भीड़ जमा होने लगी बादशाही तीरन्दाज़ बाडीगार्ड यहां से साथ हुए लार्डडलहू हमारी तरफ़ और ड्यूक्बाक्लंबर्ग और सर जी होप आलबर्ट की तरफ़ पैदल चले रास्ते में होलीरुड का गिरजा मिला यह बड़ा प्राचीन स्थान देखने योग्य है होलीरुड का महल एक पुरानी जगह बादशाही शान का बना है यहां की पुरानी सड़क अजीब क़िता की है दोनों जानिब बड़े ऊंचे ऊंचे मकान अकसर ग्यारह ग्यारह मंज़िल तक के हैं और हर एक मंज़िल में एक एक कुनबे के आदमी रहते हैं हर एक खिड़की आदमियों से भरी हुई थी लोगों ने नाक्स और रिजेन्ट मरे के अजीब और पुराने मकान दिखाये यह पिछला अबतक बखूबी कायम है इस पुराने नगर का बड़ा गिरजा और नये क़सबे में सेन्टपाल का गिरजा बहुत सुन्दर बना है नाके पर कोतवाल ने कूंजी नज़र की।

यतीमख़ाने की लड़कियें और हर फ़िर्क़े के आदमी पुरानी वज़ा की पोशाक पहने हुए एक चबूतरे पर थे उसे आगे बढ़ कर एक नया गिरजा बन रहा था और वह ख़तम होने पर था मगर तअ़ज्जुब की बात है कि लोग अब उस की नेंव का पत्थर जमाने की रस्म अदा करने को थे निदान हम लोग क़िले में पहूंचे और उस के ऊपर चले गये।

क़िले के दोनों बुर्ज पर से सैर बड़ी अद्भुत दिखाई देती थी तसवीर कासा आलम था हेरीआट के अस्पताल के मकान पर से एक सुंदर पुरानी इमारत नज़र आई उने एक सुनार जौहरी ने जेम्स बादशाह के समय में बनवाया था और इसी सुनार जौहरी को सरवाल्टर ने अपनी पुस्तक में विख्यात किया है फिर हम लोग गाड़ी पर सवार हो कर आगे बढ़े भीड़ ऐसी थी कि सचमुच डर मालूम होता था हम और आलबर्ट बहुत डरे क्योंकि हमराही तीरन्दाज़ों को भीड़ हटाने में बड़ी मिहनत पड़ती थी लेकिन यह तीरन्दाज़ बड़े काम आए उन के एक हाथ में कमान थी और तीरों को कमर में खोंसे थे।

एडिम्बरा के बाहर निकलते ही पानी बरसने लगा और दो पहर के बाद से शाम तक बराबर बरसता रहा दो बजे हम लोग डालमनी में लार्ड रोज़-बेरी के घर पहुंचे रमना बहुत सुंदर रमणीक है समुद्र के किनारे तक पेड़ लगे हैं यहां से फ़ोर्थ की खाड़ी और मे का टापू और बासराक पहाड़ी और एडम्बरा की सैर बहुत अच्छी नज़र आती है मगर कुहासे ने इस क़दर छा लिया था कि किसी चीज़ का भी देखना मुश्किल था ज़मीन बहुत फ़राख़ थी जंगल दून पहाड़ सब उस में मौजूद थे रहने का मकान हाल का बना है लार्ड रोज़बेरी ने इस को खुद बनवाया है और यह बहुत सुंदर और आराम का है हम लोगों ने कुछ नाश्ता किया और लार्ड रोज़बेरी और उस के घर वाले बड़ी ख़ातिरदारी से मिले साढ़े तीन बजने के क़रीब यहां से चले और लीथ में हो कर डिरे की तरफ़ गये।

लीथ में दाख़िल होने से पहिले होमड़क पर से एडम्बरा की मनोहर छबि नज़र आती है आलबर्ट के कहने बमूजिब यह परिस्तान है और ऐसी कैफ़ियत केवल तसवीर ही में दिखाई देती है यहां से वह सुंदर नगर बिल-कुल नज़र आया उस के एक तरफ़ क़िला सिर उठाये और दूसरी तरफ़ कैलटन् का पहाड़ ऊंची ऊंची आर्थरसीट और सालिसबेरी की चोटियों से शोभायमान था आलबर्ट ने कहा कि बेशक एक्रोपोलिस् इस से बढ़कर मनो-हर नहीं हो सकता और सुनने में आया कि लोग एडम्बरा को हाल का एथेन्स नगर कहते हैं हमरा हो सिपाही फिर लीथ में मिले यह जगह कुछ सुंदर नहीं है।

यहां के लोग बड़े उत्साह से भरे थे और भीड़ बड़ी थी पहरेवालों के सिर पर एक अज़ीब तरह की टोपी थी और उन के घोड़े फूलों से ऐसे सजे थे कि एक आश्चर्य मालूम होता था लेकिन यहां के मल्लाहनी की शकल सब से अधिक चमत्कार थी यह अकसर जवान और खुबसूरत डच लोगों की सी सफ़ेद टोपी और रंगीन कुरते पहिने हुए दिखाई देती थीं उन का रसम है कि अपने फ़िरक़े से बाहर कहीं विवाह नहीं करतीं हैं छ बजे हम लोग खुब थके हुए फिरे।

ऐतवार, सितेम्बर ॥ ४ ॥

नया बाग़ जो बन रहा है उस के देखने के लिये हम लोग टहलते हुए गये वहां पर मैकिण्टाश मिला वह पहले बेलेरम् का बाग़वान् था वहां से

डालकीथ तसवीर सा सुंदर नज़र आता था आल्बर्ट ने कहा यह जरमनी देश का सा है पुल पर से हम लोग एस्क नदी पार हुए दोनों तरफ़ सुंदर पेड़ लगी हैं लेडी लिटिल्टन से अपने लड़के वालों का कुशल छेम पाया बारह बजे मकान में नमाज़ हुई रामजी साहिब ने वाज़ किया।

साढ़े चार बजे डचिज़ हम लोगों को अपनी फ़िटन् गाड़ी पर जिस में अच्छे सुरंग टांघन जुते थे सवार कराकर बाहर लेगई आलबर्ट ड्यूक और करनैल् बोवरी के साथ घोड़े पर सवार हुए रसले की एक तरफ़ से पुराने जंगल और दक्षिण औ उत्तर की एस्क नदी देखते हुए हम लोग चले यह दोनों नदियां जहां मिली हैं वहां से पेन्टलेन्ड पहाड़ों की बहुत अच्छी सैर दिखाई देती है फिर हम लोग एक दूसरी राह से न्यूवेटल और लार्ड लोदियन् के मकान के पास पहूंचे रमना यहां का अत्यंत मनोहर और मकान बहुत बड़ा था हम लोग एक बहुत बड़ा पेड़ जिसे बीच कहते हैं देखने को बाहर आए इस पेड़ के नीचे से दक्षिणी एस्क नदी बहती है और भी बहुत से पेड़ उसके किनारे पर खुब लगी हैं।

यहां से हम लोग मुक़ाम डलहौज़ी में लार्ड डल्हौज़ी के मकान में गए यह मकान स्काटलेण्ड के पुराने क़िले के तौर पर सुर्ख़ पत्थरों के बना हुआ है दमभर के लिते हम लोग गाड़ी से उतर डलहौज़ी वालों ने दरबारी कमरे तक पहुंचाया उस की खिड़की से एक दून सुंदर पेड़ों से लगी हुई दिखाई देती थी और दूर के पहाड़ों की भी कुछ झलक मालूम होती थी।

लार्ड डलहौज़ी ने कहा कि चौथे हेनरी के अहद से इङ्गलिस्तान का कोई बादशाह आज तक यहां नहीं आया। फिर जिस राह से आये थे उसी राह डेरे को लौट गए जैसा आज का दिन साफ़ चमकीला और बर्फ़ जमने की सर्दी का था शाम भी वैसीही रही फिरते वक़्त मोरफुट् का पहाड़ नज़र आया सात बजने के बाद हम लोग डेरे पर पहुंचे।

सोमवार, सितम्बर ॥ ९ ॥

आज डालकीथ के क़सबे में मैंने दरबार किया वज़ीर लोग और स्काट्लैन्ड के जंगी अफ़सर लोग दरबार में और बादशाही तीरन्दाज़ जो लंदन के हथियारबंद रईसों की तरह है दरबारी कमरे के अंदर औ बाहर हाज़िर थे दरबार से पहले लार्ड प्रोवोस्ट और मजिस्ट्रेट और स्काट्लैन्ड की ईसाई जमाअत

और सेन्टएन्ड्रूज़ ग्लासगो और एडिम्बरा के यूनीवर्सिटी * से तीन ऐड्रेस † मुझ को और इस के बाद तीन आल्बर्ट को मिले जवाब इन का हम ने और आल्बर्ट ने अलग अलग दिया आल्बर्ट ने अपना जवाब बड़ी खूबी से पढ़ा।

मंगलवार, सितम्बर ॥ ६ ॥

नौ बजे डालकीथ से कूच किया आज की सुबह चमकीली साफ़ और सर्द थी पाला पड़ा था चलते हुए पेन्टलैन्ड और आर्थरसीट पहाड़ जिन के नज़दीक से गए सुंदर दिखाई देते थे सालिसबरीक्रेग के पहाड़ भी बहुत ऊंचे और निकले हुए शृङ्गों से शोभित थे इससे पहले हम लोग क्रेगमिलर देख चुके थे शहर के बाहर से हेरियाट का अस्पताल होते हुए हम लोगों का जाना हुआ और क़िला यहां से बहुत खूबसूरत नज़र आया ।

जब मैंने क़िला देखा था इस बात का ज़िकर करना भूल गई थी कि हम लोगों ने राजचिन्ह अर्थात् बादशाही ताज इत्यादि जो बहुत पुराने और अजीब तरह के हैं और सौ बरस तक गुम रहे थे और उस कोठरी को भी देखा था जिस में स्काट्लैन्ड का छठवां और इङ्गलिस्तान का पहिला जेम्स बादशाह पैदा हुआ था यह एक बहुत छोटी कोठरी है और दीवार पर एक पुरानी दुआ लिखी है एडिम्बरा और फ़ोर्थ नदी की अच्छी सैर दिखाई दी क्रेग्लीथ मुक़ाम में अर्थात् नौ मील के क़रीब आकर घोड़े बदले गए ड्यूक ने डालमनी पहुंचने तक साथ दिया फिर वहां से लार्ड होप्टौन् साथ हुए ग्यारह बजे हम लोग दक्षिण क्वीन्सफ़ेरी ‡ मुक़ाम में पहुंच कर गाड़ी से उतरे और एक छोटी धूंए की नाव में सवार हुए हमारी गाड़ियां और बीबी और साहिब लोग दूसरी धूंए की नाव पर चले हम लोगों ने फ़ोर्थ नदी पर थोड़ी दूर जा कर लार्ड होप्टौन् का मकान देखा यह मकान होप्टौन् नगर और डालमनी के बीच बड़े मौक़ा पर है डंडस् का क़िला भी देखने में आया आगे बढ़ कर ब्लाकनेस् का क़िला है वह इतिहासों में प्रसिद्ध है दूसरी तरफ़ पानी के ऐन किनारे पर देखा तो एक चौखूंटा बुर्ज है उस का नाम रोज़ीथ है यहां आलीवर क्रामवेल की मा पैदा हुई थी और कुछ दूर पर डनफ़रमलाइन में राबर्टब्रूस गड़ा है फ़ोर्थ नदी में एक सुन्दर टापू इंचगार्वी नाम एक पुराने क़िले से शोभित है हम लोग उसी के निकट से गए नदी

* परीक्षकमंडली । † प्रशंसापत्र । ‡ रानीघाट ।

की सुन्दर फेर फार को देखा और एडिम्बरा और उस का सुंदर क़िला दूर से दिखाई पड़ा नदी पार उतर कर क्वीन्सफ़ेरी पहुंच कर गाड़ी पर सवार हुए जेनरल वेमिस् के बड़े भाई कप्तान वेमिस् ने कीडनबीथ के आगे आठ मील तक बराबर घोड़े पर सवार साथ दिया क्वीन्सफ़ेरी छोड़ कर पहिला गांव इनवरकीदिंग नाम मिला सर पी डरहैम के गांव के पास से जाना हुआ।

कीडनबीथ में घोड़े बदले गए सवा बजे किन्रोज़शायर में दाखिल हुए फिर जल्द ही हर तरफ़ सुन्दर जगहें दिखाई देने लगीं और पहाड़ भी नज़र पड़े लाकलेवेन् से आगे बढ़ कर एक झील के किनारे वह क़िला देखने में आया जिस में से मेरी नाम शाहज़ादी भागी थी यहां सिर्फ़ एक तरफ़ पहाड़ है बाक़ी मुल्क बराबर बहुतायत है फिर किन्रोज़ में घोड़े बदल कर थोड़ी दूर पर हरे रंग पहाड़ों को देखा ग्लेनफ़ार्ग की दून में से निकले पहाड़ दोनों तरफ़ बहुत ऊंचे २ और जड़ तक पेड़ों से ढके हुए नज़र आये रास्ते के एक तरफ़ एक छोटी सी नदी बहती है यह मनोहर मालूम हुई।

इस दून से निकल कर मट्टेथर्न और मनक्रीफ़ पहाड़ों की सुन्दर सैर दिखाई दी हम लोग तब पर्थशायर के इलाक़े में थे फिर अरन के पुल पर बारह मील के अंतर पर घोड़े बदले गए साढ़े तीन बजे हम लोग डूपलीन में लार्ड किन्नौल के मकान पर पहुंचे रास्ते में बराबर मनोहर पहाड़ और खड्ड और नदियां देखने में आईं इधर रास्ता पहाड़ों का ऊंचा नीचा और बीहड़ था डूपलीन का मकान बहुत सुन्दर हाल के क़िता का है एक ओर से पहाड़ों की सैर बहुत सुन्दर नज़र आती है और साम्हने ही मकान के नज़दीक एक छोटा सा झरना भी है बयालिसवें हाईलैन्डर की एक पल्टन मकान के साम्हने खड़ी की गई थी सिपाही सब घुटने तक कुर्ते पहिने हुए अति सुन्दर मालूम होते थे यहां के अमीर और रईसों ने हम दोनों को अलग अलग अड्रेस दिया और लार्ड किन्नौल ने पढ़ सुनाया और पर्थ मुक़ाम के प्रोवोस्ट याने कोतवाल और मजिस्ट्रेट ने भी दिया तब हम लोगों ने कुछ नाश्ता किया विलोबी और किनेयर्ड और रथवेन के खान्दान के लोग और लार्ड मैन्सफ़िल्ड और उन की एक बहिन और और भी लोग मौजूद थे नाश्ते के बाद थोड़ा सा बाहर टहले और पांच बजे फिर कूच किया बहुत जल्द हम लोग पर्थ में आए यह जगह टे नदी पर अत्यन्त मनोहर है और एक तरफ़ इस को पेड़ों से भरे हुए पहाड़ों ने शोभा दे दी है दूर दूर निकले हुए

पहाड़ों की सैर नज़र आई और नदी को सुंदर फिर पार दिखाई दी।

आलबर्ट मोहित हो गये और बोले कि इस स्थान को देखने से थाराल नगर याद आता है वह भी जगह बहुत सुंदर और वहां के लोग उत्साही थे फूल पत्तों के मिहराबदार फाटक हम लोगों के आने की खुशी में आ बआ लोगों ने बनाए थे प्रोवैस्ट ने कुंजी नज़र दी और आल्बर्ट को शहर की आज़ादी दी मील पर स्कोन् नाम लार्ड मैन्सफ़िल्ड का मकान सुर्ख़ पत्थरों से बना हुआ बहुत खुशनुमा मालूम होता था।

लार्ड मैन्सफ़िल्ड और विधवालेडी मैन्सफ़िल्ड ने हम लोगों का दरवाज़े तक इस्तिक़्बाल किया और हमलोगोंको एक बहुत नफ़ीस कमरे में ले गये।

बुधवार, सितम्बर ७।

हम लोग बाहर निकले और टहलते हुए उस ऊंचे स्थान को देखा जिस पर प्राचीन स्काटलैंड के बादशाह हमेश: राज्याभिषेक पाते थे और पुरानी मिहराब पर चौथे जेम्स का निशान बना था और पुराना ईसाई मत का सलीब भी देखा यह बहुत देखने के योग्य है।

खिड़कियों के साम्हने सिकैमोर अर्थात् एक प्रकार का वृक्ष चौथे जेम्स् बादशाह का लगाया हुआ है एक अजीब पुरानी बही हम लोगों के साम्हने पर्थ सुकाम से आई इस में अखीर दस्तखत इङ्गलिस्तान के पहिले जेम्स और पहिले चार्लस् बादशाह का था लोगों ने हम को अपना नाम उस में लिखने को कहा लिख दिया गया कल लार्डमैन्सफ़ील्ड ने मुझसे कहा था कि शहर में चंद लोग हैं जो पहिले चार्लस् के समय के डौल की पोशाक अब तक पहिनते हैं ग्यारह बजे हम लोगों ने कूच किया पर्थ के एक तरफ़ से सवारी निकली और स्कोन की बहुत अच्छी सैर दिखाई दी थोड़ी ही दूर पर आगे लंकार्टी की लड़ाई का मैदान मिला लोग कहते हैं कि यहां लार्ड एरोल् के पुरखाओं ने डेन्स लोगों को पराजय किया था लार्ड कीनेडोक का इलाक़ा भी रास्ते ही में मिला इस के बाद अटरगीवन की नई सराय के पास घोड़े बदले गए ग्राम्पियन्स के पहाड़ों की क़तार अब साफ़ नज़र आने लगी।

चलते हुए बाईं तरफ़ वह पहाड़ टूलीबेल्टन् का नज़र आया जिस पर ड्रूइड लोग अपने बेल नाम देवता के आगे बलि चढ़ाते थे उस पर्वत पर कुछ पेड़ भी लगे हैं।

बाईं तरफ़ लेकिन अधिक हम लोगों के साम्हने मुक़ाम बर्णन् है वहां किसी ज़माने में बर्णम् का बन था जिस का मैकबेथ में ऐसा बर्णन लिखा है सर् डब्ल्यू स्टूवर्ट का बहुत सुन्दर शिकारगाह जो बर्णम् की सरहद पर है हम ने देखा दाहिने ओर स्टोरमो और सट्टे घटे दिखाई दिया पहाड़ोंके बीच से आते हुए आल्बर्ट ने कहा कि दाहिने ओर जहां पहाड़ पर बहुत पेड़ लगी हैं थुरिंगेन् के समान और बाईं ओर स्कोटलैंड की तरह दिखाई देता है दाहिने तरफ़ सर् डब्ल्यू स्टूवर्ट का इलाक़ा पहाड़ के नीचे टे नदी के अत्यन्त सुन्दर फिरफार पर मनोहर मालूम होता है इस प्रकार की सुन्दर सैर डंकेल्ड मुक़ाम तक बड़ी रमणीक थी लार्ड मैन्सफ़िल्ड बराबर हम लोगों के साथ घोड़े पर रहे।

डंकेल्ड के बाहर ही एक मिहराबदार फाटक के साम्हने लार्ड ग्लेन्लियन् के हाइलैण्डर लोगों की पलटन् बरछी बांधे हुए मौजूद थी और हमारे साथ हुई एक बांसरी साम्हने बजती थी डंकेल्ड टे नदी पर एक तंग दून में सुन्दर मालूम होता था हाइलेंडर की शिकारगाह के बीच तक जहां हम लोगों के नाश्ता करने के लिये एक खेमा खड़ा था हम लोगों की गाड़ी आई बेचारे लार्ड ग्लेन्लियन् * ने जो यकायक बिलकुल अंधा हो गया था हम लोगों का इस्तिक़बाल किया उस की बीबी उसे संभाले चलती थी देख कर बड़ा खेद हुआ यह शख़्स हद से ज़ियादः मिहनत करने से अंधा हो गया है यहां लेडी ग्लेन्लियन् और लार्ड मैन्सफ़िल्ड आदि लोग हाज़िर थे हाइलैन्डर सिपाहियों की सफ़ हम ने एक सिरे से दूसरे सिरे तक टहलते हुए देखी बांसरी बजती थी हम लोगों ने नाश्ता किया एक हाइलैन्डर ए ने तलवार की कसरत दिखाई दो तलवारें कैंची की तरह ज़मीन पर रख कर उस पर ऐसा नाचता था कि ज़रा छू न जाता रील का नाच भी हुआ।

पौने चार बजे डंकेल्ड से चले आगे आगे हाइलैन्डरों की फ़ौज थी टेमथ† तक बड़ी तफ़रीह के साथ सवारी गई दोनों तरफ़ पहाड़ों की क़तारों में

---

* ड्यूकऐथोल। ए चार्लस् क्रिस्टी जो अब बेवा डचेज़ ऐथोल का कारिन्दा है।

† सन् १८६६ की तीसरी अक्तूबर को हमने डंकेल्ड मुक़ाम से भेष बदलकर टेमथ को फिर देखा लूई औ बेवा डचेज़ऐथोल और मिसमैक्रीगर साथ

सब से ऊंचे दो पहाड़ डंकेल्ड निकल कर दाहनी ओर क्रेगीवानम् और बाईं ओर क्रेगविनियन् मिले टे नदी के फिर पार बहुत मनोहर और सब पहाड़ हरे भरे थे मुक़ाम बैलानागार्ड से नव मील पर घोड़े बदले गये यहां से लार्डग्लेनलियन् के भाई कप्तान मरे हम लोगों के साथ घोड़े पर सवार हुए पहाड़ एक से एक ऊंचे मिलते गये आलबर्ट ने कहा कि यह जगह स्विटज़रलैंड के मुल्क सी मालूम होती है दूर पर पहाड़ इतने ऊंचे नज़र आये कि हम लोगों ने अब तक नहीं देखे थे पौने छ बजे टेमथ पहुंचे फाटक पर लार्डब्रेडलबेनो के हाईलैंडरों का एक पहरा मिला जिस दून में टेमथ बहती है वह चारों ओर बहुत ऊंचे और पेड़ों से लदे पहाड़ों से घिरी हुई बहुत ही सुन्दर है यहां सुर्ख़ पत्थरों का एक मकान क़िले की तरह है उस में हम लोग उतरे यहां से जो सैर दिखायी देती है उस का वर्णन नहीं हो सकता लार्डब्रेडलबेनो के बहुत से हाइलैंडर सिपाही ऊनी चार खाने की वर्दी पहने हुए मकान के साम्हने क़तार बांधे क़रीने से खड़े थे खुद लार्ड-

---

थीं इस शहर में बे इजाज़त गाड़ीपर जाने का हुकम न था और हमलोग अपने तईं ज़ाहिर नहीं किया चाहते थे इस लिये एक फाटक पर जो एक छोटे क़िले से नज़दीक था उतर पड़े बाग़वान के घर से क़िले तक एक औरत राह बतलाती गयी पहली बार हम लोग इसी बाग़वान के घर के पास ठहरे थे तौ भी वह औरत हम लोगों को ज़रा न पहिचान सकी।

ऊंचे पर से नीचे के मकानों को देखा कुहासा निकल गया था और सब चीज़ें साफ़ मालूम होती थीं इस एकान्त में कि कोई नहीं जानता ये कौन हैं उस जगह को देखा जहां चौबीस बरस गुज़रे प्यारे लार्डब्रेडलबेनी ने हम लोगों का इस्तिक़बाल ऐसे बादशाही ठाठ और धूमधाम के साथ किया था कि जिस की बराबरी नहीं हो सकती और न कबि की कबिताई में आ सकता है।

उन दिनों आलबर्ट की और हमारी उमर सिर्फ़ तेईस बरस की थी और तब हम लोग जवान और तनदुरुस्त थे हा! उस समय के साथियों में से अब कितने ही गुज़र गये हैं।

मैंने इस जगह को देखकर ईश्वर का धन्याबाद किया इस छासठ सन् में भी सब चीज़ें ज्यों की त्यों पायीगयीं।

ब्रेडल्बेनी हाईलैंडरों की पोशाक पहने हुए उन के अफ़री में मौजूद था सिवाय इस के कुछ सिपाही करनीलमिन्ज़ी के सुर्ख़ और सफ़ेद डोरिए का कपड़ा पहिने हुए और बहुत से बांसरी वाले बांसरी बजाते हुए और बानवे पलटन की ऐक कम्पनी के हाइलैन्डर घुटने तक कुर्ते पहिने हुए दिखायी दिये तोपों की आवाज़ और रैयत की भीड़ और उन की ख़ुशी की पुकार पोशाक की रंग बरंग की छवि आसपास के मुल्कों की शोभा और सब के पीछे बड़े बड़े पेड़ों से ढंपे हुए पहाड़ की ख़ूबी बयान में नहीं आ सकती जैसा इतिहासों में सुना है वैसा ही मालूम हुआ कि मानों अगले ज़माने का बड़ा भारी सर्दार अपने बादशाह से मिलने आया है।

लार्ड और लेडीब्रेडल्बेनी हम लोगों को सीढ़ी के ऊपर लेगये बड़े कमरे और सीढ़ियां हाईलैन्डर सिपाहियों की क़तार से सजी थीं।

सीढ़ियां पत्थरों की बहुत सुन्दर और सारा मकान नये और बढ़ियां अस-बाब से सजा हुआ ख़ास कर दरबार का मकान ख़ूब सजा था इस कमरे से कुतुबख़ाने का रास्ता हमलोगों के रहने के कमरों से मिला हुआ है आठ बजे हम लोगों ने रात का खाना खाया इस मकान में हम लोगों के सिवाय और जो लोग ठहरे थे वे ये हैं बोक्लियो का ख़ान्दान और दो वज़ीर और डचेज़सदरलैन्ड और लेडी एलीज़ेबथ लेवेसन्गौअर * और एबरकार्न और राकस्बर्ग और किन्नौल के ख़ान्दान और लार्डलेडडेल और सरएन्नोमेट-लैन्ड और लार्डलोर्नी ‡ और फाक्स्माल्टोस और बेलहैवेन्स के ख़ान्दान और विलियमरसल और उन की बीबी सर जे और लेडीएलीज़बथ् ले और लेडी प्रियंगल की बेटी और दो बेली साहिब और लेडीब्रेडल्बेनी के भाई। दो क़िता अलग अलग मकान हम लोगों को दिखाये मगर हम ने दाहिने हाथ का जो कुतुबख़ाने से मिला था पसंद किया खाना खाने का कमरा बहुत नफ़ीस गाथिक डौल का बना था और जब से बना है आज तक किसी दूसरे का खाना उस में नहीं हुआ था जहां हम लोग टिके उस को भी आज ही शाअत हुई बाद खाने के बाहर बहुत उमदा रोश्नी हुई फ़ानूसों की एक क़तार कोठे के जंगलों पर बराबर रोशन थी और ज़मीन की फ़ानूसों पर लिखा था कि " विक्टोरिया और आलबर्ट को मुबारक "।

* अब डचेज़आर्गाईल हुई हैं।

‡ हाल ड्यूकआर्गाइल।

एक छोटा सा क़िला भी जो कुछ दूर पर जंगल में था रोशन किया गया था और पहाड़ की चोटियों पर ख़ुशी के लिये आग जलायी गयी थी मैं ने ऐसी परिस्तान की सी शोभा कभी नहीं देखी थी कुछ अच्छी अच्छी अतिशबाज़ी छूटी और अंत को हाईलैन्डर लोग बहुत अच्छी तरह बांसरियों की आवाज़ पर मशाल की रोशनी में मकान के साम्हने रोल का नाच नाचे उस जंगल में इस नाच ने धूम मचा दी।

टेमथ, बृहस्पति, सितेम्बर ८,

साढ़े नव बजे आलबर्ट लार्डब्रेडलबेनी के साथ शिकार को गये मैं डचेज़आफ़्‌सदरलैंड के साथ बाहर टहलने गयी टे नदी दिखायी दी पानी इस नदी का पत्थरों में टकराकर चक्कर खाता और फेन निकलता था नदी के दूसरे जानिब ऊंचे पहाड़ बहुत ख़ूबसूरत मालूम होते थे हम गोरखशाला में गये यह मकान क्वार्टज़ अर्थात् एक क़िस्म के पत्थरों का बहुत साफ़ और उमदा बना था इस के ऊपर से बहुत अच्छी सैर ने झील की नज़र आती थी।

जिस राह से आये थे उसी राह डेरे पर लौट गये पानी बराबर बरसता था बल्कि कुछ देर ख़ूब ज़ोर से बरसा आलबर्ट साढ़े तीन बजे फिर आये शिकार उन का बहुत ख़ूब हुआ जो सब शिकार मार लाये थे मकान के आगे रखे गये उन्नीस हिरन् बहुत से ख़रगोश और तीन जोड़ा बीस चिड़िया और मुर्ग़ मिला था कैपरकेल्ज़ी नाम ऐक चिड़िया घायल आयी थी उसे मैं ने पीछे से देखा तो बड़ी शानदार मालूम हुई।

शिकार में तीन सौ हाईलैन्डर गये थे लार्डब्रेडल्बेनी ख़ुद जंगल झांकने में था और आलबर्ट शिकार खेलते हुऐ ऐबर्फ़ेल्डी के निकट पैदल चले गये थे फिर हम लोग लेडीब्रेडलबेनी और डचेज़सदरलैंड के साथ पांच बजे बाहर निकले टे झील को देखा और उस के किनारे सुंदर पेड़ों की छाया में गाड़ी पर चले और लार्डब्रेडल्बेनी के अमेरिका के भैंसों को देखा।

शुक्र, सितेम्बर ९!

नव के बाद आलबर्ट फिर शिकार को निकले थोड़ी देर में डचेज़आफ़्‌सदरलैंड के साथ लोहे के पुल पर और टे के किनारे जहां बराबर घास जमी थी टहलती हुऐ गये।

हाईलैन्डर के पहरे के दो जवान पुराने दस्तूर के अनुसार नंगी तलवार

खींचे हम लोगों के साथ हुए हम लोग इसी सड़क पर रमने को एक छोटे से मकान में टहलते हुये गये एक मोटी नाटी खुश मिज़ाज औरत करीब चालीस बरस की जिन की हम दोनों के लिये फूल तोड़ती हुई नज़र आयी डचेज़ ने उस को हमारे नाम से कुछ इनाम दिया वह औरत बड़े अचरज में हुई मेरे पास पहुंच कर बड़े आनंद से कहने लगी कि आप की प्रजा आप को स्काट्लैन्ड में देख कर बड़ी मगन हुई है थोड़ी देर में बादल उमड़ आया पानी खूब बरसने लगा मगर हम लोग टहलते ही चले नदी के किनारे घुटने तक कपड़ा पहिने एक औरत को आलू धोते हुए देखा।

डेरे पर पहुंचते ही पानी बंद हो गया मगर जब तब बरसा भी किया पौने तीन बजे आलबर्ट फिर उन को दलदलों में शिकार खेलने में बड़ी मिहनत पड़ी कहीं कहीं घुटनों तक दलदलों में फंस जाते थे नौ जोड़े ग्रौस चिड़िया मार लाये थे हम लोगों ने नाश्ता किया और दरबार के कमरे में जा बैठे खिड़की से हाईलैन्डरों को रील नाच नाचते देखा मगर अफ़सोस कि बराबर पानी बरसता रहा क़िले में नव बांसरी बजानेवाले थे कभी एक और भी तीन मिल के बजाते थे उन का दस्तूर था कि हाज़िरी के वक्त, एक बार फिर सुबह के नाश्ते के वक्त, और हम लोगों के बाहर आते जाते हुए और रात के खाने के समय बजाते थे हम दोनों को आवाज़ उस की बहुत भली मालूम होती थी।

सवा पांच बजे डचेज़्बोक्लियो और डचेज़सदरलेन्ड के साथ गाड़ी पर हवा खाने निकले लेडीब्रेडल्बेनी की तबिअत अच्छी नहीं थी लार्डब्रेडल्बेनी घोड़े पर सवार साथ रहे भील के किनारे और पहाड़ों के बीच से सवारी गयी ईश्वर की सृष्टि पहाड़ों में चमत्कार नज़र आयी छोटी छोटी नीची भोंपड़ियां धूंएं से ऐसी भरी थीं कि मारे अंधेरे के कुछ भी दिखलायी नहीं देता था बिन्लायर्स का पहाड़ जिस को चार हज़ार फुट ऊंचा कहते हैं अच्छी तरह देखा आगे बहुत दूर पर बिनमोर का पहाड़ और लायन और्गले गल्यिम नदी और बहुत सी टूनें दिखलायी दीं साढ़े सात बजे जब डेरे में लौट आये बिलकुल अंधेरा हो गया था आठ बजे खाना खाया लार्ड और लेडीएलबेन और लार्ड और लेडी डंकन ने यहीं खाना खाया खाने खाने के बाद सव्वे आदमी के क़रीब आये और नाच हुआ लार्डब्रेडल्बेनी के साथ हम ने क्वाड्रिल का नाच शुरू किया और आलबर्ट डचेज़्बोक्लियो के साथ नाचे

हील का कई नाच हुआ वह बहुत सुंदर और दिल्लगी का मालूम होता था।

शनीचर, सितम्बर १० ।

हम लोग गोरनग्राला तक टहलते हुए आ कर छोटे दो दिन के बाद आज सुबह को आकाश निर्मल हुआ लेडीब्रेडलबेनो के साथ हम कुछ दूर गाड़ी पर और सब लोग पैदल गये उतर कर हम लोगों ने चोल और बलूत का पेड़ लगाया फिर गाड़ी पर सवार हो कर सब के सब झोल तक गये और किश्ती पर सवार हुए लेडीब्रेडल्बेनो डचेज़ सदरलैन्ड और लेडोचर्ची-लेवथ खुशको गयीं और हमलोगों के संग डचेज़नार्फोक उनोज़बोकाक्तियो और लार्डब्रेडल्बेनो थे दो बांसरीवाले किश्ती में एक ऊंची जगह पर बैठ कर बराबर बजाते रहे "लेडोआफदिलेक" नाम किताब को हम ने इस बरसे में पढ़ी तो उस में इस कवित्त ने हम को उस दिन की सैर ताज़ी याद दिलायी।

सवैया—देखहु ध्यान दै आगे जहाज के गर्ब भरे वर बेनु बजावत ।
धावत बेग सों बीच समुद्र के तान पुरान हाइलैन्ड को गावत ॥
बाजती बेनु के नोचे तरंग झगा फहरात सदा छवि छावत ।
तुङ्ग तरङ्गनि सों भरे सिन्धु के मध्य को मानो सुधारत आवत ॥

टे झोल से लार्डब्रेडल्बेनो के आचमोर बंगले तक जो ठीक झोल के किनारे पर है १६ मोल की सैर बड़ी खुशी से हुई यहां दोनों तरफ़ बड़ी कैफ़ियत नज़र आती थी बिनलायर्स का पहाड़ ऊंचे ऊंचे पेड़ोंसे लदे पहाड़ों के बीच छोटे छोटे झरनें समेत और दूरसे केनमोर के पहाड़ की झलक और झोल का फेरफार बहुत ही सुंदर दिखायी दिया मल्लाहों नें बड़ी खुशी से अपने दो अनोखे गोत गाते उन को बोली बड़ी गलबल थो पर तौ भी बहुत प्यारी कप्तान मैगडोगलने जो सर्दार मैंगडोगल खान्दान का था और किश्ती को पतवार थामे था हम लोगों को अमल लोरन् का ब्रूचज़ेवर दिखलाया जो उस के पुरखाओं ने लड़ाई में राबर्टब्रूस से लिया था आचमोर बड़े मौके पर है पहाड़ों के ऊपर से पेड़ सुंदर पानी तक झुके हैं और चारों और पहाड़ों का हलक़ा होने से यह जगह बड़ी मनोहर हो गई है इस रम्य छोटी सी जगह में हम लोगों ने किश्ती से उतर कर कुछ नाश्ता किया आज आकाश बहुत निर्मल था आचमोर में हम लोग पौने तोनबजे पहुंचे और तीन बजने पर बीस मिनट तक वहां रहे हाईलैन्डर लोग वहां फिर आये लार्ड और लेडीब्रेडल्बेनो की तवज्जुह और मिहरबानी बेहद थी लेडीब्रेडलबेनी बहुत

नाज़ुक बदन है मुक़ाम शिमिम् से हम लोगों का गुज़र हुआ यहां एक पहाड़ी नदी बड़े बड़े पत्थरों से टकराती हुई और झरनों की तरह गिरती हुई बह रही थी।

अब हम लोग बड़े जंगल में आये शुरू इस का डाकहार्ट की दून से हुआ डाकहार्ट नदी इसी में से बहती है सिवाय दलदल और ऊंचे पथरीले पहाड़ों के और कुछ नहीं नज़र आता था एक छोटी सी झील के किनारे ऐसी एक सैरगाह में आये कि वैसी कभी नहीं नसीब हुई थी इस झील का नाम मेरे अनुमान में लारागिली है ग्लेन्बोग्ल की लंबी घाटी देखने से खैबर घाटी की तसवीर याद आती है सड़क कुछ दूर तक पहाड़ के ऊपर और नीचे बनी है बिनवोएर्लिक पहाड़ को भी देखा बर्नहेड की झील पर घोड़े बदले गये लार्डमेडल्वेनी घोड़े पर सवार इस मुक़ाम तक आये थे इस के बाद बराबर पानी बरसता रहा। हम लोगों की सवारी आर्नझील के पास हो गयी यह झील सुन्दर लंबी और ऊंचे पहाड़ों के दामन में है लेकिन टे झील के बराबर लंबी नहीं है जब हम लोग फिर कर सेन्टफ़िलेन्स की तरफ़ गये झील अधिक सुन्दर दिखलायी देने लगी एक पहाड़ पेड़ों से हरा भरा बहुत ख़ूबसूरत नज़र आया।

हम लोगों ने ग्लेनार्टनी का पहाड़ भी देखा उस पर लार्डविलोबी का हिरन् का जंगल है कोमरी में आख़िरी घोड़े बदले जाने के पहिले सरडेंडस के डुनीरा नाम मकान के पास आये और तब विलियम मन् साहिब के मकान और सरडब्ल्यू कीयमरे के आक्टरटायर मकान से गुज़र हुआ बहुतेरी जगहों में फूल पत्तों के दरवाज़े हमारे पहुंचने की खुशी में बनाये थे हम लोग झोपा में हो कर गये और सात बजने के थोड़ी देर बाद एक निहायत खड़े चढ़ाव की राह हो कर ड्रमंड के क़िले में पहुंचे लार्डविलोबी ने दरवाज़े तक इस्तिक़बाल किया और हम लोगों के रहने के कमरों तक ले गये हमारे छोटे थे मगर नफ़ीस सिवाय लार्ड और लेडीविलोबी और उन की दो बेटी और ख़ास हमारे आदमियों के खाने की मेज़ पर जो लोग थे उन के नाम ये हैं डचेज़सदरलैन्ड और लेडीएलीज़ेबथ और लार्ड और लेडीकेनिंगटन् और हीथकोट साहिब और उन की बीबी और डा॰ कडोरीमाब्यू और लार्डचैम्प्लमटन् और ड्रमंड साहिब और गारद के अफ़सर लोग।

ड्रमंड का क़िला, एतवार, सितेम्बर ११।

एक बाग़ की सैर की यह फ़्रान्सदेश के पुराने बाग़ों की तरह नहरों से आरास्ता बहुत ही उमदा है पुराना क़िला और टूटा हुआ मिहराबी रास्ता देखा।

बारह बजे दरबार के कमरे में नमाज़ हुई एक कम उमर पादरी ने बहुत अच्छा उपदेश किया।

तीसरे पहर पानी बराबर बरसता रहा जब मुझे लिखने से फ़रागत हुई आलबर्ट को "दि ले आफ दी लास्ट मिन्सट्रेल्" किताब का पहिला तीन शेर पढ़ कर सुनाया इस से हम लोगों का जी खूब बहला फिर रेडनी-गर की बनायी हुई पुरानी छापे की तसवीरें जो बहुत उमदा और अजीब मालूम होती थीं देखीं आठ बजे खाना खाया डचेज़ सदरलैन्ड और लेडी कनीज़ेवथ रुख़सत हो गयी थीं मगर लार्ड और लेडीऐलसरकार्न और लार्ड और लेडीकिन्नौल् अपनी लड़की समेत खाने में शरीक हुईं।

सोमवार, सितेम्बर १२।

पांच बजे आलबर्ट हिरन् के शिकार को निकले और डचेज़ नार्फ़ोक के साथ मैं टहलने गयी।

कुल हाईलैन्डर मुलाज़िम विलोबी के लोगबाग जो गिनती में एक सौ दस थे सहन में सफ़ बांधे खड़े थे विलोबी का लड़का और मेजर ड्रमंड उन के सर्दार थे लेडीविलोबी के साथ में पैदल फिरती रही हथियार जो सिपाही बांधे थे बिलकुल लार्डविलोबी के थे उन में एक तलवार दोहरे क़बज़े की थी जो बेनकबर्न की लड़ाई में काम आयी थी सुना कि इंगलेन्ड में नौ सौ के क़रीब हाईलैंडर थे जिस में पांच सौ एथोल के लोग थे और पहरा वगैर: सब लेकर हज़ार जवान हाइलैंडर थे।

आख़िर को तीन बजने से कुछ पहिले आलबर्ट खूब धूप में जले भुने और निहायत थके हुए फिरे मुझ को उन के फिर आने की खुशी हुई एक बारहसिंघा शिकार कर लाये थे उन्हों ने कहा कि मिहनत बड़ी हुई और मुशकिल बहुत उठायी एक किसान के घर में कपड़ा अपना बदल लिया था ड्रमंड के क़िले से ग्लेनार्टनी दस मील पर है वहां तक वे गाड़ी पर गये थे सोमा नाम एक शख़्स जिस का मकान वहां से निकट है साथ गया था और

आलबर्ट ने कहा कि वह बड़ा चालाक है आलबर्ट ने चार्लस * को अपने इस अजीब शिकार का मुख़्तसर हाल लिखा था उस का खुलासा यह है ।

"कि निःसंदेह इस प्रकार का हिरन् का शिकार ओट में चलकर करना बड़ी मिहनत का है मगर दिल्लगी भी उस में बड़ी है वहां एक पेड़ या झाडी भी नहीं है कि जिस को ओट में छुप सकें इस लिये हिरिनों को घेरने के लिये हमेशा चौकसा रहना पड़ता है पहाड़ की तराई में ईस ढब से रहना पड़ता है कि हवा के रुख़ से उन को बून पहुंचे घुटनों के बल चलना और बिलकुल असौवा रंग का कपड़ा पहनना ज़रूर है"।

साढ़े चार बजे हम लोग लेडी विलोबी और डचेज़बोकलियो के साथ गाड़ी पर सवार हो कर निकले फर्नटावर में जो सरडोवेयर्ड की जगह है गाड़ी रुकी और फिर मिजरमोर के एककार्नी के मुकाम पर ठहरे यहां हम लोगों ने उस उमदा मकान को देखा जो मिजरमोर बनवा रहे हैं तब केम्ब लूमंजी और सरडबल्यूमरे के इलाकों की राह हो कर घर लौटते हुए हाई-लैंड पहाड़ों को खूब सैर हुई दिन आज का बहुत साफ था आठ बजे रात को खाना खाया विलडिवन और सिफ़्टन और कैप्टेन कैम्बेल मुंजो आदि लोग खाने में शरीक हुए खाने के बाद और भी लोग आये बहुत से घुटनं तक कुर्ती पहिने हुए थे कई नाच रील् का हुआ मुंजो का कैम्बेल नाचने में बड़ा होशियार है हम लोग भी देहाती तौर पर नाचे मैं लार्डविलोबी के साथ और आलबर्ट लेडीकेरिंगगटन् के साथ नाचे।

मंगल, सितेम्बर १३।

तड़के चलना था इस लिये सात बजतेही उठे और आठ बजे से पेश्तर हाज़िरी खायी नव बजे रवाना हुए आज सुबह को कोहासा था लार्डस्ट्रैथ लेन के मकान के नज़दीक से गये और बूढ़ी लेडीस्ट्रैथलेन के पास घड़ी भर ठहरे यहां तक लार्डविलोबी घोड़े पर साथ आये थे बाद इसके मुक़ाम आर्डक् में आये जहां रूमो लोगों का बनवाया हुआ लिन्ड्रम नाम एक अजीब लश्करगाह है आलबर्ट बाहर निकल आये मैं गाड़ी में बैठी रही मिजरमोरे ने उन को लश्करगाह दिखाया वह अब तक बखूबी क़ायम है।

---

* मेरा सौतेला भाई शाहज़ादा लीनिंगेन जो १८९२ ई० में परलोक को सिधारा है।

ग्रीनलोएनींग में घोड़े बदले गये और डंब्लेन् भी कर बारह बजे हम लोग स्टरलिंग पहुंचे गलियें तंग और भीड़ बहुत ज़ियादा और इंतिज़ाम बहुत कम होने से वारदात का खौफ़ था क़िले तक रास्ता इतना ऊंचा था कि डर मालूम होता था तमाम राह भागे जुलूम के लिये पैदलों की भीड़ का तांता था और गर्मी शिद्दत से मालूम होती थी क़िला बड़े मौके पर बना है मगर एडिन्बरा के क़िले को मैं ज़ियादा पसंद करती हूं, बूढ़े सरआर्चीबाल्डक्रिस्टी ने सब जगहों को बख़ूबी दिखाया वह कोठरी जिस में दूसरे जेम्स ने डगलस् को मारा था और वह खिड़की जिस में से उसे फेंका था हम लोगों ने देखी छत इस कोठरी की अजीब क़िते की है सिर्फ़ पचीस बर्ष का अर्सा होता है कि इसी बाग़ में एक ठठरी मिली थी और अजब नहीं कि डगलस् की रही हो छत के ऊपर से बहुत दूर तक निगाह दौड़ती है लेकिन दिन को ईतना कोहासा था कि हाईलैन्ड के पहाड़ बख़ूबी नज़र नहीं आये सरयेक्रिस्टी ने बैनक्बर्न कि लड़ाई का मैदान और नोल यानी वह टीला क़िले की दीवारों के नीचे सटा हुआ दिखलाया जहां से बीबी लोग फ़ौज की क़वाइद् और कसरत देखती थीं बिलकुल पुश्ते अब तक क़ाइम हैं नाक्स का बनाया हुआ मिम्बर भी देखने में आया।

इस के बाद हम लोग फाल्कर्क होकर निकले कैलेन्डर में फार्बस् साहिब के रमने पर घोड़े बदले गये फ़ार्बस् और सरमिचेल्स्रूस ये दोनों स्टरलिंग के भी उधर से घोड़े पर सवार हम लोगों के साथ थे रास्ते में लार्डजेट्लैण्ड से मुलाक़ात हुई और लिनलिथगौ में जहां फिर घोड़े बदले गये पहुंचने से कुछ पहिले लार्डहोप्टौन् मिले अफ़सोस कि वह बादशाही महल जिस की बड़ी तारीफ़ सुनी थी देखने रह गया थोड़ी देर बाद लार्ड-बोकलियो मिले और अपने बहुत से असामियों को साथ लिये हुए घोड़े पर सवार डाल्कीथ तक हमराह आये कर्कलिस्टन् में घोड़ों की डाक बदली गयी और फिर जाकर एडिन्बरा की सरहद पर घोड़े बदले एडिन्बरा में बहुत लोग जमा थे मगर हम लोग ठहर न सके साढ़े पांच बजे डाल्कीथ में दाखिल हुए।

६५ मील का सफ़र हुआ मैं बहुत थक गयी और यहां खैरीयत से पहुंच जाने पर बड़ी खुशी हुई।

डालकीथ, बुधवार, सितम्बर, १४ ।

स्काटलैण्ड में हम लोग अब आज हो के दिन हैं हकीकत में यह एक बड़ा रमणीय स्थान है मुझे इस के छोड़ने का बहुत बड़ा रंज है पैदल जा-कर हम लोगों ने उस सुंदर बनस्पतिशाला को देखा जिसे ड्यूक ने पाले से बचाने को पेड़ों के गमले रखने के लिये बिलकुल पत्थर का बनवाया है साढ़े तीन बजे डचेज़ओकलियो के साथ मैं बाहर निकली और सिर्फ़ कर्नैलग्रोवरी घोड़े पर सवार साथ रहे मेलविल रख्खा और लोनहेड नाम एक गांव में हो कर जहां कोयले की खान है रोसलीन में आये डालकोथ के क़रीब २ बहुत से गांवों में कोयले की खान है।

एक गिर्जा घर में उतरे यह मकान पन्द्रहवीं सदी का बना है और अब तक बहुत दुरुस्त रखा है और इस में काम भी निहायत खूब किया है लार्ड रोसलीन् के खान्दान का क़बरिस्तान है इसी वास्ते लार्ड साहिब इस की मरम्मत रखते हैं रोसलीन् खान्दान के बीस बैरन ज़िरह बकतर समेत यहां गाड़े गये हैं जब हम लोग गिर्जा के बाहिर आये बड़ी भीड़ जमा थी।

रोसलीन से हाथार्नडिन को गये वह सुंदर मुकाम नदी कनारे बहुत बलंदी पर है यहां पर भी बड़ी भीड़ देख कर तअज्जुब हुआ ज़रूर ये लोग रोसलीन से हम लोगों से मिलने के लिये दौड़े हुये आये होंगे।

गाड़ी से उतर कर पहाड़ों की अद्भुत खोहों को देखा वह निरी पत्थर की चट्टानों में हैं और उन में ऐलेग्ज़ैण्डररैम्ज़े और उस के साहसी साथी बहुत दिनों तक छुपे रहे थे डचेज़ ने बयान किया कि नदी के किनारे किनारे रोसलीन तक इस प्रकार की बहुत सी गुफा है।

बोनोरिग नाम एक दूसरे कोयले की खान वाले गांव और डालकाथ में हो कर डेरे में आये।

बृहस्पति, सितम्बर १५ ।

साढ़े सात बजे हम लोगों ने हाज़िरी खायी और आठ बजे कूच किया डचेज़बोकलियो और लार्डलिवरपूल और लार्डहार्डविक् साथ हुए लेडियां और हज़ूरी लोग पहिले ही धूंए की जहाज़ पर सवार हो गये थे दिन आज का बहुत साफ़ और चमकीला था एडिन्बरा में हो कर हम लोग गये वहां की तैयारी बड़ी खूबी के साथ हुई थी और इन्तिज़ाम भी उमदा था गाड़ी से उतर कर पथ पर से हार्डडेन्ट नाम एक बड़े धूंए की नाव पर जो "जेन-

रन स्टोम् नैविगेशन् कम्पनी" का था सवार हुए ड्यूक् और डचेज़ओवार्क्लियो और लेडोजेस्काट् एमलिन्वाले और लार्ड फोडर और लेडोहम्ओम्देल जहाज़ पर आये और हम लोग उन से रुख़्सत हुए डचेज़ और ड्यूक बड़ी मिहर-बानी और ख़ातिर से पेश आये और हमलोगों की मिहमानदारी बहुत बढ़ के करते रहते उन के सबब डालकीथ मानों हम लोगों का घर हो गया था इस का शुक्र अदा किया।

ज्यों ज्यों स्काट्लैन्ड का सुंदर किनारा आंखों से ग़ायब होता जाता था ऐसे दिलचस्प और दिल्लगी की सैर के ख़तम होने का खेद होता था हम लोगों को यह कभी न भूलेगा ट्राईडेन्ट जहाज़ पर बनिस्बत रायलजार्ज के ज़ियादा सामान था और बहुत ख़ूबसूरती से सजा था मोरबहर सरईब्रूस एक बूढ़ा ख़ुश मिज़ाज़ आदमी और कमैण्डरबुलाक और इन के सिवाय तीन और अफ़सर इस जहाज़ पर थे राडामानथुस् जहाज़ चन्द नौकर और गाड़ियों समेत और ओयरवाटर् जहाज़ जिसपर लार्डलिवरपूल और लार्डहार्डविक सवार थे कल ही रात को खुल गया।

मैलासफर जहाज़ जिन पर ऐनसन् साहिब और उनकी बीबी सवार थीं और फ़ीयरलेस् और रायल्जार्ज हम लोगों के साथ ही खुले मगर हवा मुवाफ़िक़ थी इस लिये रायलजार्ज निगाह से ग़ायब हुआ फिर थोड़ी देर में और सब जहाज़ भी पीछे रह गये केवल मानर्क जहाज़ ने साथ न छोड़ा वह "जेनरल्स्टीमनैवीगेशन कम्पनी" का है और उस पर थोड़े थे टान्टेलन् के पुराने क़िले का खंडहर समुद्र के किनारे पर बासराक् से मिला हुआ है बासराक् पर समुद्र की एक नाम मुर्ग़ाबियों और टापू की बत्तकें चारों तरफ़ ऐसी छा गयी थीं कि बिलकुल सफ़ेद हो गया था।

दो बजे प्रसिद्ध सेन्टऐब्सहेड को देखा जिस के पहिले मर्तबा कुछ जाने का अफ़सोस था मारमियन् नाम किताब खोल कर मैंने चंद शेर जो उस में संसारत्यागी औरतों के हाल में हैं पढ़े इन औरतों ने होली टापू तक समुद्र की राह सफ़र किया था और फिर उसी टापू पर एक संसार त्यागियों के रहने के मठ टूटे फूटे निशान को अपनी आंख से देखा तब इस के बाद डैम्बरा का क़िला और फ़िर्नो टापू नज़र आया पहिली मर्तबा जिस दिन हम लोग इधर से गये थे उस की पहिली रात को बेचारा ग्रेसडार्लिङ्ग मर गया था यह ख़बर सुन कर अफ़सोस हुआ।

शुक्र, सितम्बर १६ ।

जहाज़ के अंदर खबर पायी पांच बजे सुबह को हम लोग फ्लावराइड से आगे बढ़ आये हैं ब्लाकईग्ल नाम धूंए के जहाज़ को साढ़े आठ बजे रात को छोड़ आये थे और अब जहाज़ के सहन पर निकलने के वक़्त तक सिर्फ़ उस का धूआं नजर आया साढ़े नव बजे आलबर्ट के बाद मैं भी सहन पर आयी आज का सुबह बहुत साफ़ और चमकीला था हम लोगों ने कुछ कहवा पिया और टहलते रहे अब हम लोग किनारे से बाहिर अर्थात समुद्र में आ गये थे तमाम दिन साफ़ था पांच बजे राडामेनथम् के नज़दीक आये वह आज दिन भर नज़र आया किया है साढ़े पांच बजे जहाज़ के सहन पर निशान और झंडियों का एक छोटा सा खेमा बना कर उस में हम लोगों ने बड़े मज़े से खाना खाया पौने छ के क़रीब यारमथ से आगे बढ़े यह जगह बिलकुल बराबर बट्टाढाल थी आलबर्ट ने देख कर कहा कि यह फ्लेम् नगर का मालूम होता है सुंदर चांदनी खिली हुई समुद्र पर झलक रही थी इस को सराहते हुए हम लोग सहन पर टहल रहे थे।

साढ़े सात बजे जहाज़ के अंदर गये "दी ले आफ़ दि लास्ट मिनस्ट्रेल" नाम किताब के चौथे और पांचवें शैर को पढ़ कर आलबर्ट को सुनाया और फिर पियानो बजाया।

शनीचर, सितम्बर १७ ।

तीन बजे सुबह को तोपों की धमक से नींद खुल गयी पर यह आवाज़ नागवार न थी क्योंकि नदी के मुहाने पर मुक़ाम नौर में पहुंच गये थे छ के क़रीब सुना कि अभी हम लोग राडामेनथम् छोड़ आये हैं और लीथइन्ड पर जहाज़ रुका है कि ब्लाकईग्ल साथ हो जाय आज का दिन साफ़ पर कुछ कुछ कुहासा भी था।

नदी पर जहाज़ चलता हुआ भला मालूम होता था दस बजने के दस मिनट बाद हम लोग किश्ती से ज़मीन पर उतरें डजेज़नार्फोक और सिसमैटिल्डापैगेट् और इक्के दो लोग यहां पर मौजूद थे मगर दूसरों का पता न था सरजेमकल्लार्क ट्राईडेन्ट जहाज़ में हम लोगों के साथ थे स्टेशन् में जा कर रेल गाड़ी पर सवार हुए और साढ़े बारह बजे विंज़र क़िले में पहुंच गये।

# वृंद की कविता ।

---

दोहा ।

श्रीगुरु नाथ प्रभाव तें , होत मनोरथ सिद्धि ।
घन तें ज्यों तरु बेलिदल , फूल फलन की वृद्धि ॥ १ ॥
किये वृन्द प्रस्ताव के , दोहा सुगम बनाय ।
उक्ति अर्थ दृष्टांत करि , दृढ़ कै दिये बताय ॥ २ ॥
भाव सरस समझत सबै , भले लगैं यह भाय ।
जैसें अवसर की कही , बानी सुनत सुहाय ॥ ३ ॥
नीको पै फीको लगै , बिन अवसर की बात ।
जैसें बरनत जुद्ध में , नहि सिंगार सुहात ॥ ४ ॥
फीको पै नीको लगै , कहिये समैं विचारि ।
सब को मन हरखित करै , ज्यों बिवाह में गारि ॥ ५ ॥
रीगी अवगुन ना गनत , यहै जगत की चाल ।
देखो सब ही श्याम कौं , कहत ग्वाल सब लाल ॥ ६ ॥
जो जाकौं प्यारो लगै , सो तिहिं करत बखान ।
जैसे बिष कौं बिष भखी , मानत अमृत समान ॥ ७ ॥
जो जाको गुन जानही , सो तिहिं आदर देत ।
कोकिल अंबहि लेत है , काग निंबौरी लेत ॥ ८ ॥
अन उद्यम ही एक को , यो हरि करत निबाह ।
ज्यों अजगर भख आनिकै , निकसत वाही राह ॥ ९ ॥
हलन चलन की सकति है , तौलौं उद्यम ठानि ।
अजगर लौं मृगपति बदन , मृगन परतु है आनि ॥ १० ॥
कहा होय उद्यम किये , ज्यो प्रभुही प्रतिकूल ।
जैसें निपजे खेत को , करै सलभ निरमूल ॥ ११ ॥
जाही तें कछु पाइये , करिये ताकी आस ।
रीते सरवर पै गये , कैसें बुझत पियास ॥ १२ ॥
जो जाही को ह्वे रहै , सो तिहिं पूरै आस ।
स्वाति बूंद बिन सघन में , चातक मरत पियास ॥ १३ ॥

गुनही तऊ मनाइयै , जो जीवन सुख भौन ।
आग जरावत नगर तऊ , आग न आनत कौन ॥ १४ ॥
रस अनरस समझै न कछु , पढ़ै प्रेम की गाथ ।
बीछु मंत्र न जानई , सांप पिटारे हाथ ॥ १५ ॥
कैसे निबहै निबल जन , कर सबलन सों गैर ।
जैसें बस सागर विषै , करत मगर सों बैर ॥ १६ ॥
कीजे समझ न कीजियै , बिन बिचारि बिवहार ।
आय रहत जानत नहीं , सिर को पायन भार ॥ १७ ॥
होयौ अवसर को भलौं , जासों सुधरे काम ।
खेतो सूखे बरसवो , घन को कौने काम ॥ १८ ॥
अपनी पहुच बिचारी कैं , करतब करियै दौर ।
तेते पांव पसारियै , जेतो लांबी ठौर ॥ १९ ॥
पिसुन छल्यौ नर सुजन सों , करत बिसासन चूकि ।
जैसें दाध्यौ दूध को , पीवत छाछहि फूंकि ॥ २० ॥
प्रान तृखातुर के रहैं , थोरे हूं जलदान ।
पीछै जलभर सहस घट , डारे मिलत न प्रान ॥ २१ ॥
बिद्या धन उद्यम बिना , कहौ जु पावै कौन ।
बिना डुलाये ना मिलै , ज्यौं पंखा की पौन ॥ २२ ॥
बनतो देख बनाइयै , परन न दीजै खोट ।
जैसी चलै बयार तब , तैसो दीजै ओट ॥ २३ ॥
ओछे नर की प्रीति की , दीनी रीति बताय ।
जैसे छीलर ताल जल , घटत घटत घट जाय ॥ २४ ॥
अन मिलती जोई करत , ताही को उपहास ।
जैसें जोगी जोग में , करत. भोग की आस ॥ २५ ॥
बुरे लगत सिख के बचन , हिये बिचारो आप ।
करवे भेषज बिन पियै , मिटै न तन को ताप ॥ २६ ॥
बड़े बड़ेन कों. दुख हरत , पै न नीच यह थाप ।
घन मिटत पैना सरित , गिरवर ग्रीषम ताप ॥ २७ ॥
गुरुता लघुता पुरुष की , आश्रय बसतें होय ।
करी बृंद में बिंध्य सो , दरपन में लघु सोय ॥ २८ ॥

रहे समीप बडेन के , होत बडो हित मेल ।
सबही जानत बढत है , वृक्ष बराबर बेल ॥ २९ ॥
उपकारी उपकार जग , सब सौं करत प्रकास ।
ज्यौं कटु मधुरे तरु मलय , मलयज करत सुबास ॥ ३० ॥
होय बडेहन छूंजियें , कठिन मलिन मुखरंग ।
मरदन बंधन छत सहत , कुच इन गुननि प्रसंग ॥ ३१ ॥
कहूं जाहु नाहिन मिटत , जो बिधि लिख्यो लिलार ।
अंकुस भय करि कुंभ कुच , भये तहां ,नख मार ॥ ३२ ॥
बिधि रूठै तूठै कवन , को करि सकै सहाय ।
बनदव भय जलगत नलिन , तहं हिम देत जराय ॥ ३३ ॥
प्रेम पगत बरजीन क्यों , अब बरजत बेकाज ।
रोम रोम बिष रमरह्यो , नाहि न बनत इलाज ॥ ३४ ॥
फेर न ह्वै है कपट सों , जो .कीजै ब्यौपार ।
जैसे हांडो काठ की , चढै न दूजी बार ॥ ३५ ॥
करियै सुखकों होत दुख , यह कहौं कौंन सयान ।
वा सोंनेकों जारियें , जासों टूटै कांन ॥ ३६ ॥
नैना देत बताय सब , हिय को हेत अहेत ।
जैसें निरमल आरसी , भली बुरी कह देत ॥ ३७ ॥
अति पर चैते होत है , अरुचि अनादर भाय ।
मलयागिर की भीलनी , चंदन देत जराय ॥ ३८ ॥
सो ताके अवगुन कहै , जो जेहि चाहै नाहिं ।
तपत कलंकी विष भखो , बिरहिन ससिहि कहाहि ॥ ३९ ॥
सुखदाईयै देत दुख , सो सब दिन कौं फेर ।
ससि सीतल संजोग में , तपत बिरह की बेर ॥ ४० ॥
बिधि के बिरचे सुजन हूं , दुरजन सम ह्वै जात ।
दीपहि राखै पवन तें , अंचल बहै बुझात ॥ ४१ ॥
जासो जैसो भाव सो , तैसो ठानत ताहि ।
ससिहि सुधाकर कहतकोउ , कहत कलंकी आहि ॥ ४२ ॥
आप बुरे जग है बुरों , भलौं भले जगजानि ।
तजत बहेरा छांह सब ; गहत आंब की आनि ॥ ४३ ॥

सो जु सयाने एक मति , यह कहवत है सांच ।
काचहि पांच कहन कोउ , पांचहि कहै न कांच ॥ ४४ ॥
भले बुरे सब एक सो , जौ लौं बोलत नाहि ।
जान परतु है काक पिक , ऋतु बसंत के मांहि ॥ ४५ ॥
भाव भाव की सिद्धि है , भाव भाव में भेव ।
जो मानो तौ देव है , नहीं भीत को लेव ॥ ४६ ॥
निरफल श्रोता मूढ़ पै , कविता बचन बिलास ।
हाव भाव ज्यौं तीय के , पति आंधे के पास ॥ ४७ ॥
भले बुरे जहां एक से , तहां न बसिये जाय ।
ज्यौं अन्याय पुरमें बिकै , खर गुर एकै भाय ॥ ४८ ॥
न करि नाम रंग देखि सम , गुन बिन समझे बात ।
गात भात गोदूध तें , सेंहुड के तें घात ॥ ४९ ॥
बिन गुन कुल जाने बिना , मानन करि मनुहारि ।
ठगत फिरत सब जगत कौं , भेष भक्त कौं धारि ॥ ५० ॥
हितहू की कहिये न तिंहिं , जो नर होय अबोध ।
ज्यौं नकटे कौं आरसी , होत दिखाये क्रोध ॥ ५१ ॥
अति अनीति लहिये न धन , जो प्यारो मन होय ।
पाये सोने की छुरी , पेट न मारे कोय ॥ ५२ ॥
मूरख कौं पोथी दई , बांचन कौं गुन गाथ ।
जैसे निरमल आरसो , दई अंध के हाथ ॥ ५३ ॥
मधुर बचन तें जातु मिट , उत्तम जन अभिमान ।
तनक सीत जलसौं मिटै , जैसें दूध उफान ॥ ५४ ॥
जासो रक्षा होत है , ह्वै ताही सौं घात ।
कहा करै कोऊ जबै , बार ककरिया खात ॥ ५५ ॥
सबै सहायक सबल के , कोउ न निबल सहाय ।
पवन जगावत आग कौं , दीपहि देत बुझाय ॥ ५६ ॥
कछु बसाय नहिं सबल सौं , करै निबल पर जोर ।
चलै न अचल उखार तरु , डारति पवन झकोर ॥ ५७ ॥
सबै समझ के कीजिये , काम वहै अभिराम ।
सेंधव माग्यौ जेव तें , घोरा कौ कहा काम ॥ ५८ ॥

जो जाही सों रच रह्यो , तिहिं ताही सों काम ।
जैसें किरवा आक को , कहा करे बज आम ॥ ५९ ॥
जिय चाहै सोई मिलै , जियत भलो हिय लागि ।
प्यासो चाहत नीर कों , कहा करै लै आगि ॥ ६० ॥
जिय पिय चाहै तुमकारो , घन चन्दन उपचार ।
रोग कछू औषध कछू , कैसें होत करार ॥ ६१ ॥
बिरह तपन पिय बात तै , उठत चौगुनी लागि ।
जल के सीचे चढत है , ज्यों सनेह की आग ॥ ६२ ॥
रोस मिटे कैसें कहत , रिस उपजावन बात ।
इंधन डारे आग मों , कैसे आग बुझात ॥ ६३ ॥
अति हट मत कर हट बढे , बात ना करिहै कोय ।
ज्यों ज्यों भीजै कामरी , त्यों त्यों भारी होय ॥ ६४ ॥
लालच हू ऐसो भलो , जासों पूरे आस ।
चाटे हू कहुं ओस के , मिटे काहु की प्यास ॥ ६५ ॥
विष हूं तें सरसी लगे , रस में रिस की भाख ।
जैसें पित्त ज्वरीन को , करवी लागति दाख ॥ ६६ ॥
जो जेहिं भावै सो भलो , गुन को कछु न बिचार ।
तज गजमुकता भीलनी , पहरति गुंजा हार ॥ ६७ ॥
हरिरस परिहरि विषयरस , संग्रह करत अजान ।
जैसे कोउ करत है , छाडि सुधा बिष पान ॥ ६८ ॥
कुल मारग छोडि न कोउ , होइ बुधि के हानि ।
गज इक मारत दूसरो , चढत महावत आनि ॥ ६९ ॥
जासों निभहैं जीविका , करिये सो अभ्यास ।
वेश्या पाले सोल तो , कैसें पूरे आस ॥ ७० ॥
दुष्ट न छाडे दुष्टता , कैसेंहू सुख देत ।
धोये हूं सौ बेर के , काजर होय न सेत ॥ ७१ ॥
कहुं अवगुन सोइ होत गुन , कहुं गुन अवगुन होत ।
कुच कठोर त्यों हैं भले , कोमल बुरे उदोत ॥ ७२ ॥
असुभ करत सोइ होत सुभ, सज्जन बचन अनूप ।
स्रवन पिता दिय दसरथहि, स्राप भयो बर रूप ॥ ७३ ॥

एक भलो सब को भलो , देखो सबद विवेक ।
जैसें सत हरिचंद के , उधरे जीव अनेक ॥ ७४ ॥
एक बुरे सब को बुरो , होत सबल के कोप ।
अवगुन अर्जुन के भयो , सब छत्रिन को कोप ॥ ७५ ॥
बड़े न पै जाचे भलो , तदपि होत अपमान ।
गिरत दंत गिरदाह तें , गज के तज बखान ॥ ७६ ॥
अवगुन करता और ही , देत और कों मार ।
ज्यों पहुंचै नहि रुद्र कों , जारत बिरह निमार ॥ ७७ ॥
मान होत है गुननि तें , गुन बिन मान न होइ ।
सुकसारी राखैं सबै , काग न राखै कोइ ॥ ७८ ॥
आडंबर तज कीजियै , गुन संग्रह चित चाय ।
छीर रहत न बिकै गऊ , आनिय घंट बंधाय ॥ ७९ ॥
जैसो गुन दीनो दई , तैसो रूप निबंध ।
ये दोऊ कहां पाइये , सोनो और सुगंध ॥ ८० ॥
अभिलाषी इक बात के , तिन में होय बिरोध ।
काज राज के राज सुत , लरत भिरत करि क्रोध ॥ ८१ ॥
जो जाको चाहै भलो ; सो ताही को पीर ।
नीर बुझावै आग कों , सोखै ताहि समीर ॥ ८२ ॥
अहित कियेहू हित करै , सज्जन परम सधीर ।
सोखें हूं सीतल करै , जैसें नीर समीर ॥ ८३ ॥
है सहाय हित हू करै , तऊ दुष्ट दुख देत ।
जैसें पावक पवन कों , मिलैं जराये लेत ॥ ८४ ॥
अपनी अपनी ठौर पर , शोभा लहत विशेष ।
चरन महावर ही भलो , नैनन अंजन रेख ॥ ८५ ॥
जो चाहो सोई करो , मेरो कछु न बसाय ।
जंत्री के कर जंत्र है , जो भावै सो बजाय ॥ ८६ ॥
जाको जैसो उचित तिहिं , करियै सोइ बिचारि ।
गीदर कैसें ल्याई है , गज मुक्ता गज मारि ॥ ८७ ॥
छुटै न जैसे लहत है , मिलि बिरंगहू रंग ।
काय संग चुनी परस , होत लाल मिलि संग ॥ ८८ ॥

महि इलाज देख्यौ सुन्यौ , जासौं मिटत सुभाव ।
मधु पुट कोटिक देत तऊ , विष न तजत विषभाव ॥ ८९ ॥
जाकौ जासौं मन लग्यौ , सो तिहिं भावै दाय ।
भाल भस्म विष मुंड शिव , तौहूं शिवा सुहाय ॥ ९० ॥
होय कछू समझै कछू , जाकी मति विपरीत ।
कनक भखी जैसें लखै , स्याम सेत कौं पीत ॥ ९१ ॥
प्रेम निबाहन कठन है , समझ कीजियौ कोय ।
भांग भखन है सुगम पै , लहर कठिन ही होय ॥ ९२ ॥
कोउ बिन देखे बिन सुनै , कैसें कहै बिचार ।
कूप भेख जाने कहा , सागर कौ बिस्तार ॥ ९३ ॥
देव सेव फल देत है , जाकौ जैसौ भाय ।
जैसैं सुख करि आरसी , देखौ सोइ दिखाय ॥ ९४ ॥
कुल बल जैसौ होय सो , तैसो करि है बात ।
बनिक पुत्र जाने कहा , गढ लेवे की घात ॥ ९५ ॥
जाकी ओर न जाइये , कैसें मिलि है सोइ ।
जैसे पछिम दिस गये , पूरब काज न होइ ॥ ९६ ॥
जैसौ बंधन प्रेम कौ , तैसो बंध न और ।
काठहि भेदै कमल कौं , छेद न निकरै भौंर ॥ ९७ ॥
जे उदार ते देत हैं , रिझत जिंहिं तिहिंकाल ।
गाल बजायें हूं करैं , गौरीकंत निहाल ॥ ९८ ॥
अपनी अपनी गरज सब , बोलत करत निहोर ।
बिन गरजै बोलै नहीं , गिरवर हू कौ मोर ॥ ९९ ॥
जो सबही कौं देत है , दाता कहिये सोइ ।
जलधर बरषत सम विषम , थल न बिचारत कोइ ॥ १०० ॥
तिन सौं बिमुख न हूजिये , जे उपकार समेत ।
मोर ताल जल पान करि , जैसें पीठ न देत ॥ १०१ ॥
जो समझै जा बात कौं , सो तिहिं कहै बिचार ।
रोग न जानै ज्योतिषी , वैद्य ग्रहन की चार ॥ १०२ ॥
नवल नेह आनंद उमंग , दुरें न सुखचख ओर ।
तबही जान्यौ जात है , ज्यौं सुगंध कौ ओर ॥ १०३ ॥

प्रकृत मिले मन मिलत है, अन मिलतें न मिलाय ।
दूध दही तें जमत है , कांजी तें फटजाय ॥ १०४ ॥
बात कहन की रीति में , है अंतर अधिकाय ।
एक वचन तें रिस बढै , एक वचन तें जाय ॥ १०५ ॥
एक वस्तु गुन होत है , भिन्न प्रकृत के भाय ।
भंटा एक कों पित करत , करत एक कों बाय ॥ १०६ ॥
सुख में होत सरीक सो , दुख सरीक सो होय ।
जाको मीठी खाइयै , कटुवा खाइयै सोय ॥ १०७ ॥
स्वारथ के सबही सगे , बिन स्वारथ कोउ नाहिं ।
जैसें पंछी सरस तरु , निरस भये उडजाहिं ॥ १०८ ॥
जो लायक जिनि भांति को, ताकों तैसो होय ।
सज्जन सों न बुरी करै , दुरजन भली न कोय ॥ १०९ ॥
सुख बीते दुख होत है , दुख बीते सुख होत ।
द्विवस गये ज्यों निस उदित, निस गत द्विवस उदोत ॥ ११० ॥
जो भाखें सोई सही , बड़े पुरुष सुख खानि ।
है अनंग ताकों कहैं , महा रूप की खानि ॥ १११ ॥
दोष भरी न उचारियै , जदपि जथारथ बात ।
कहे अंध कों आंधरो , मान बुरो सतरात ॥ ११२ ॥
पर घर कबहुं न जाइयै , गयै घटत है जोति ।
रबिमंडल में जातु ससि , छीन कला छबि होति ॥ ११३ ॥
औरहि तें कोमल प्रकृति , सज्जन परम दयाल ।
कौन सिखावत है कहो , राज हंस कों चाल ॥ ११४ ॥
सज्जन अंगीकृत किए , ताकों छेहि निवाहि ।
करई कलंकी कुटिल ससि , तउ शिव तजत न ताहि ॥ ११५ ॥
जिन पंडित विद्यातजहु , धन मूरख अवरेख ।
कुलजा सील न पर हरै , कुलटा भूषित देख ॥ ११६ ॥
एक दसा निबहै नहीं , जिन पछतावहु कोय ।
रविहूं की इक द्विवस में , तीन अवस्था होय ॥११७॥
होय शुद्ध मिटि कलुखता , सतसंगति कों पाय ।
जेसें पारस कों परस , लोह कनक ह्वै जाय ॥ ११८ ॥

## प्रेमगङ्ग तरङ्ग।

( बिशेष सिखरनी छंद। )

जय जयति जय सीता रमन;
जय जय रमा पति, सुख सदन;
जय राम, सन्सृति दुख शमन;
भवभय हरन, अशरन शरन।
जय अवधपति, रघुकुल मनी;
निज दास वश, त्रिभुवन धनी;
आनन्दकन्द कृपायतन;
भवभय हरन. अशरन शरन।
अव्यक्तमेकमगोचरम् ;
विज्ञान घन, धरणीधरम् ;
मण्डन मही, निशिचर दमन;
भवभय हरन अशरन शरन।
लावण्य निधि, राजिव नयन;
तपसीसुखद, करुणा अयन;
कलिमल दबन, मङ्गल भवन;
भवभय हरन अशरन शरन॥

( बिचित्र छंद। )

नमामी जानकीरमनं नमामी।

भजामी भक्तभै शमनं भजामी ॥
कृपासागर, मुनीरंजन, गुनागार ।
शरासनबानधर, भंजनमहीभार ॥
उमावरप्रिय. राजिवनैन. रघुबीर ।
खरारी, रावणारी, धीर, गम्भीरं ॥
कमलकर, पद्मपद, नवकंजलोचन ।
महा भौ भीर हर, त्रैताप मोचन ॥
बिरज, रघुबंशभूषण, भूमिमण्डल ।
परशुधर मोहहर, हरचापखण्डन ॥
नृकेहरि, मीन, कछ, बाराह, बावन ।
बिविधतनुधर, सदानवचरितपावन ॥
बिभीषणराजप्रद, अवधेश, सुखधाम ।
निरखिलावण्य, लज्जतकोटिशतकाम ॥
पतितपावन, शरणभौपीरहर्त्ता ।
चराचरस्वामि, रघुवर, बिश्वभर्त्ता ॥
अमित, अज, निर्विकाराव्यक्त, जगदीश ।
दिवाकर कुलकमलवनरवि, तपस्वीश ॥
सहसफन शारदा सकुचायं जिस्में ।
तो आस्तुतिशक्ति है फिर और किस्में ॥
प्रभो ! तव पद्मपद तजि, सुख कहीं है । ?

नहीं ही है, नहीं ही है नहीं है ॥
परम विश्राम है नित एक किसको ।
तुम्हारी ही है अबिरलप्रीति जिसको ॥
किया सब ने यही सिद्धान्त अपना ।
'सिया रघुबीर सीताराम' जपना ॥
प्रबल कलिकाल, और माया प्रबलतर ।
अबला सब जीव, औ तपसी अबलतर ॥
प्रणतपरितापभक्षक ! पाहि रघुबीर ।
धनुषधर, दीनरक्षक ! त्राहि रघुबीर ॥
अब अबिरलभक्ति अपनी मुझ को दीजे ।
मुझे सब भांति से अपनाय लीजे ॥

( अनूप छंद । )

"जयराम, रूपराशि, कृपासिन्धु, सुखसदन ।
सीतानयनचकोरि शरदपूरससिबदन ॥
राजीवनैन, नीलसरोरुह तमाल सतन ।
लावण्यताविलोकि लजित कोटिशतमदन ॥
दशरथतनय, प्रमोदबिहारी, रमारमन ।
गौरीशप्रिय विरञ्जि अमर सेव्य, स्यामघन ॥
दशसीसरिपु खरारि, स्वभक्तापदादलन ।
मुनि, विप्र, सन्त, धेनु धरा देव दुख दमन ॥
करकंजचापबान मनोहर जलज नयन ।

सौन्दर्य्यखान मूरति माधुर्य्य छबि अयन ॥
केवल कृपा तुम्हारि है कलिकालमलशमन ।
बिनुतवभजन सुखीनहि करिकोउशतयतन ॥
हिय हेरि नाथ ! एक तुम्ही सर्वभयहरन ।
सीता सवेरे आयउ प्रभुपद्मपदशरन ॥

( विशेषतोटक छंद । )

"जय अशरणशरण, राम दशरथकिशोर ।
जनकनन्दनी मुखबिधू बरचकोर ॥
सियाप्राणपति, भक्तवत्सज, हरी ।
कृपासिन्धु, भगवन्त, रावणअरी ॥
कौशल्यातनय, दीनहित, भयशमन ।
महीदेव, गो, देव, महि दुखदमन ॥
उमानाथ ब्रह्मादि सेवित, उदार ।
उरे द्विज चरण चिन्ह, प्रभुताअपार ॥
त्रिविधतापहर, कारुणीक, अघहरनैं ।
बिनाहेतु सुखदाइ, मंगलकरन ॥
अलख, सच्चिदानन्द, छबिमूर्तिमान ।
पतितपावन, अवधेश, करुणानिधान ॥
विभुव्यापकानन्त, विज्ञानभूप ।
धरे सुर धरा धेनु हित नर स्वरूप ॥

प्रभु स्तुति तेरी मुझसे किसभांति हो ।
बड़े से बड़े भी सकेक्र न जो ॥
न देखी किसूने गिरा थाह लेति ।
कही शेष औ वेदोंने "नेतिनेति ॥
मैं बालक, प्रभो ! अल्प अति मति मेरी ।
अपार और अकथनीय महिमा तेरी ॥
अमित है, अमित है, अमित है, अमित ।
अधिक और क्या कह सके रामहित ॥
तेरे पद्मपद छुट, नहीं और ठौर ।
न तव भक्तिछुट जगमें कछु सार और ॥

---

## प्रासङ्गिक कविता ।

पण्डितवर श्रीदुर्गादत्त कवि कृत ।

---

धिग जीवन है जग में तिनको ज़िन शास्त्र को भेद कछू नहीं जानो। धिग जीवन दत्त कह्यो तिनको जिनको कहुं उद्यम को न ठिकानो ॥ धिग जीवन जाति के बाहिर को जिन को न कछू मर जाद को बानो । सब व्यर्थ मनोरथ हैं जिन के धिग जीवन तो तिनहूँ को बखानो ॥ १ ॥

चंचल बीज़ुरी को चमको जिमि बादर खण्ड

को चंचल छाया। चंचल है जिमि पीपर पात औ चंचल दीप को सीस बताया ॥ चंचल है जिमि फूल की आगि धुजाहु को कोन ज्यों चंचल गाया। दत्त जू तैसोई चंचल जोबन तैसिये चंचल है यह काया ॥ २ ॥

जनम सुधारिबे कों आपनो जो चाहै है तो मानैं मति मतो मित्र अब तू अपर को। मूड़ तो मुड़ें है घर के नतें छुड़ें हैं कैहें गिरि को निवासी के भिखारी घर घर को ॥ दत्त कवि तेरो सुभ चिन्तक सदा को कहै नरक निवारि पद पाय है अमर को। धामहूँ सम्हाँरि निज काम जनि टारि पर द्वै घरी उचारि नित नाम हरीहर को ॥ ३ ॥

देव को मन्दिर हू किन होइ पै चोर रहै नित चोरि के तार में। कामु के चेला जु कामी अहैं तिन को मन जैसें रहै पर दार में ॥ भक्तन को भगवन्त के माहिं त्यों दत्त ग्रही को रहै ग्रह कार में। त्योंही महान सुजानन को मन सान्यो रहै पर के उपकार में ॥ ४ ॥

बाह वा खाई न जाति अहै पहिरी नहि जाति या नीकै पतीजिये। बेचन याहि गयो सो बिको

नहि नाहि गिरों धरी का अब्र कीजिये ॥ जो कुछ आप की है सरधा तो सुदत्त दया करि द्रव्यहि दीजिये। तो यह बाहवा राखिहों मैं न तो आपनो बाहवा आपुहि लीजिये ॥ ५ ॥

कैसेहु पण्डित होय गुनी बरु कैसहु बेद करो जु उचारन । कैसहु जोगी जती किन होहु चढ़ाय करो बरु पान को धारन ॥ आपने धाम अजाचक ह्वै रहै दत्त यहै सनमान को कारन । औसि लहैगो अनादर सो नर जांचि है जाय जोई पर द्वारन ॥ ६ ॥

होत नाहि जौन मनोरथ दिकपाल सेये दियो जात काहु भांति नांहि जो दिगीस तें। बेद औ पुरान हूँ के पढ़े ते मिलत नांहि सिद्ध होत नाहिं जोपै जोधा दस बीस तें ॥ बुद्धि बल देह बल सबै थकि जाँहि जहाँ पायो नहि जात जोई बिद्याहू छतीस तें। होत सोई वांछित सहज में बतावै दत्त तोषिस किये पै एक बिप्र की असीसतें॥७॥

काहे दहै तन कों सुपचागिन इन्द्रिय कों अति संजम नाँथै। त्यागि के भूषन बास सुबास तपै तप ऊरध कौं करि हाथै ॥ क्यों बहु तीरथ कौं

भरमैं पुनि गावत औरन के गुन गाथे । सुद्ध भयो चहै तौ तू धरै किन मात पिता चरनोदक माथे ॥८॥

जग्य न आदि करै करमैं तन धूनी लगाय करै गर मैं । धारत है मृग के चरमैं कंहु बैठत है बरषा झर मैं ॥ औरही और रचै धरमैं नहिं बूझत बेदन के मरमैं । नाहक तू जग मैं भरमैं तव तीरथ मात पिता घर मैं ॥ ९ ॥

आछे गजराज आछे घोरे सुभ सजेसाज पैंगाति सिपाहि को त्यौं जुद्ध मैं सुहाति है । आछे सुक सारिकादि आछी गऊ आछे बृष आछी तिया जापै छबि खानि सरसाति है । आछे कवि पण्डित गवैया गुनी जन आछे बानी दत्तकवि जूकी साँची ही लखाति है । ल्याय ल्याय ग्रह माँहि राखिबो सकल चाहैं तिन के निबाहिबे मैं बाई पचिजाति है ॥ १० ॥

मानुख जनम कों सुधार्‍यों तिन नीको भाँति तिनने सुधार्‍यौ सब परलोक साज है । अरथ धरम काम सकल सुधार्‍यो तिन तिन नै सुधार्‍यो सब सुख को समाज है ॥ देव ऋषि पित्रन को काजह सुधार्‍यो दत्त तिननै सुधार्‍यो दुहुँ लोकन को राज है । सरग सुधार्‍यो अप बर्गन सुधार्‍यो

तिन जिन मन लाय कै सुधार्‌यो पर काज है ॥११॥

तन हूँ धन हूँ न रहै जग मैं सुख साज समाज रहै दिन चारहि । अरु पुत्र कलत्र सदा न रहै बय हू लय होय कै रूप बिगारहि ॥ यह धाम अराम रहै न कहूँ अरु औरहु बस्तु सकै कछु ना रहि । लखि दत्त कहै रहि जात अहै जग माँहि सदा पर को उपकारहि ॥ १२ ॥

मेरु विंध्य आदि गिरि धरा के धरनिहार वेऊ कोउ समय मै थान तें हलत हैं । दिग्गज दराज देह दाबे रहैं भूमि कों जे तेउ काल पाय निज दिसा तें टलत हैं ॥ छिति थहरात जो पचास कोटि जोजन की तरुहू को मूल कबों दत्त दहलत हैं । बड़े बड़े अचल चलाय मान होय जौ पै सज्जन के बैन कढ़े नैक न चलत हैं ॥ १३ ॥

सोमल को संखिया को बिरच्यो धतूराहू को हीरा की कनी को ना अफीम घुरे पानी को । सकुचीं की पूँछ को न सिंह हू की मूछ को न बिष माहि बोरि पेसंकबज घुसानी को ॥ दत्त कवि कहै स्वान हूं को एतो बिष नाहि एतो बिष नाहि मधुमाछी के डसानीं को । गोहरा को सांप

को सु बीछू हू को सुन्यो नाहि जैसो कछु चढ़ि जात जहर जुबानी को ॥ १४ ॥

---

## कविता ।

महामहोपाध्याय कविराज श्यामल दासकृत ।

---

पंकज इच्छन तैं कबि भृंग महा रस दीधिति के मिस लेत हैं। चोर लवार उलूकन कों निरवार प्रजा गन सागन हेत हैं ॥ सभ्यन के खटके तम तोम मिटाय किये सब कों मुद पेत हैं। सज्जन आज के द्यौस प्रकास प्रभाकर रूप सबैं सुख देत हैं ॥ १ ॥

सोवत खोल कपाट प्रजाभय छोर निसंक बिधान सुभाय की। सावन की निस बीथिन बीच सुनी न कथा पद ठोकर खाय की ॥ सेवत जो तन तैं मन तैं निधि उन्नति होत दिनोत्तर छाय की। सज्जन रान के राज की रीति भई सब नीति ज्यों कोशल राय की ॥ २ ॥

मेद पाठ उदयाद्रि पैं, सज्जन सूर प्रकास ।
होत भये कबि कुल कमल, सरस सत्रास बिकास ॥

---

# जानकीमङ्गल नाटक ।

## नान्दी ।

पुष्पेभ्यो बिचरन् विदेहनृपतेः क्रीडा बनं सानुजो ।
दृष्ट्वा तत्तनयां हृदि प्रमुदितोऽलङ्कारभूतां भुवः ॥
प्राप्तो रङ्गमहीं महेश्वरधनुर्भङ्क्त्वा वृतः सीतया ।
जित्वा भार्गवमर्चितः सुरगणैः श्रीराघवः पातु वः ॥ १ ॥

अपिच ।

या पूर्णचन्द्राधिकसुन्दरास्या या शुद्धचामीकरदेहकान्तिः ।
या रामचक्राऽमृतपानलुब्धा सा जानकी मङ्गलमातनोतु ॥ २ ॥

नान्दी पाठ के अनन्तर ।

सूत्रधार ।—( नेपथ्य की ओर देखकर ) प्यारी ? सिंगार कर चुकी हो और वस्त्र आभूषण पहिन लिये हो तो यहां आवो ।

नटी ।—( आकर ) प्राणनाथ ? क्या आज्ञा होती है ।

सूत्र० ।—प्यारी ? आज श्रीयुतमहाराजाधिराजकाशिराज द्विजराज श्रीईश्वरी प्रसाद नारायण सिंह बहादुर की इस सभा में बड़े २ विद्यावान बुद्धिमान गुणग्राही महाशय इकट्ठे हुए हैं । इन लोगों ने परम अनुग्रह कर के हम लोगों को आज्ञा दी है कि किसी अपूर्व नाटक की लीला कर के दिखाओ । प्यारी ! देखो कैसे आनन्द की बात है यह नाटक की लीला पहिले हमारे इस भारतखण्ड के सकल लीलाओं में शिरोमणि गिनी जाती थी । और महाराज विक्रम आदि बड़े बड़े राजाओं की सभा में इसी की लीला होती थी । और कालिदास आदि बड़े बड़े कवियों ने इस विषय पर ही अनेक अद्भुत प्रबन्ध निर्माण किये हैं सो अब तक वर्त्तमान हैं परन्तु काल के माहात्म्य से हम लोगों का यह परम सुख-दायक बिलास; बहुत दिनों से लोप हो गया था और इस का व्यवहार भी सम्पूर्ण रूप से उठ गया था आज परम सुदिन है कि इन महाशयों के अनुग्रह से फिर इस का नवीन अवतार हुआ चाहता है । प्यारी ! मैं तुम से यह बात पूछता हूं कि आज हम लोग कौन से नाटक की लीला करें जिसे देखकर इन महाशयों के चित्त को आनन्द हो ।

नटी।—प्राणप्रिय ? मेरी बुद्धि में यह बात आती है कि इन सहाशयों के संमुख रघुनाथ के चरित्रामृत की लीला हो तो बहुत अच्छा।

सूत्र०।—प्राणप्रिये ! रघुनाथ के चरित्र तो अनंत हैं। और कवियों ने अनेक चरित्रों पर अनेक प्रकार के नाटक के ग्रन्थ रचे हैं हम किस नाटक की लीला करें।

नटी।—प्राणनाथ ! रघुनाथ जी के सकल चरित्र आनन्द के खान और भक्त जनों के मन को सुखदान है परन्तु मुझे तो जनकनन्दिनी के विवाह की कथा अति प्रिय लगती है और दृढ़ विश्वास है कि इन सभासद लोगों के हृदय को भी अति सुख दायक होगी।

सूत्र०।—( अति प्रसन्न होकर ) प्राण प्रिये ! वाह ! तुम ने बहुत अच्छी बात कही रघुनाथ के विवाह के चरित्र मेरे भी मन को अति भावते हैं। इस लिये हम लोग आज कामी वासी कविवर श्रीयुत पण्डित शीतला प्रसाद त्रिपाठी जी की लेखनी से निर्गत जानकी मंगल नाम नाटक की लीला इस सभा में करेंगे।

( नेपथ्य में कोलाहल )

नटी।—प्राणनाथ ? यह क्या कोलाहल होता है।

सूत्र०।—प्यारी ! मैं ने ध्यान नहीं दिया।

( फिर नेपथ्य में कोलाहल )

सूत्र०।—हां ? समझा श्री अवधेश महाराजाधिराज के राजकुमार राम और लक्ष्मण जनक महाराज का धनुर्यज्ञ देखने को मिथिला नगर में आये हैं इस समय विश्वामित्र मुनि से आज्ञा लेकर पुष्प वाटिका में फूल लेने को जाते हैं हर एक गली और सड़कों में लोग उनकी अद्भुत सुन्दरता देखने को इकट्ठे हुए हैं उन्हीं का कोलाहल होरहा है।

नटी।—प्राणनाथ ! चलिये हम लोग भी उन राजकुमारों का दर्शन कर जन्म सुफल करें।

सूत्र०।—प्राणप्यारी शीघ्र चलो।

( दोनों नेपथ्य में जाते हैं )

इति प्रस्तावना।

## अङ्क पहिला ।

( स्थली वाटिका मध्य में सरोवर और उस के तट पर गिरिजा का मंदिर माली बाग सुधारते और गाते हैं )

गीत—आजु जानकी केर बिवाहू । आये इहाँ सकल नर नाहू ॥
माच्यो घर घर परम उछाहू । सब मिलि भूप दुआरे जाहू ॥
होइहैं हमें बहुत कछु लाहू । दधि चूरा भर इच्छा खाहू ॥

( राम और लक्ष्मण का प्रवेश )

राम ।—लक्ष्मण ! देखो यह कैसी सुन्दर वाटिका है इसमें कैसे मनोहरलता लगी हुए हैं इन पर चातक कोकिला चकोर इत्यादि पक्षी कैसी मीठीर बोलियां बोल रहे हैं और देखो इस के मध्य में यह सरोवर कैसा रमणीय है इसमें अनेक रङ्ग के कमल खिल रहे हैं और हंस सारस इत्यादि जल के पक्षी कलोल कर रहे हैं वृक्षों पर ठौर ठौर भौंरें कैसे मधुर स्वर से गूंज रहे हैं ।

लक्ष्मण ।—भैया ! सत्य है ! भैया ! हमने सुना है कि इस समय जनक राज-किशोरी इस बाग में गिरिजा पूजने आवेगीं इस लिये फूल जल्दी से तोड़ लीजिये तो अच्छा ।

राम ।—अच्छा पहिले इन मालियों से पूछ लो ।

लक्ष्मण ।—क्यों जी हम लोग इस बाग में से कुछ फूल ले लें ?

माली ।—राजकुमार ? यह वाटिका आप ही की है चाहिये जितना फूल फल लीजिये ।

( दोनों भाई फूल तोड़ते हैं गाती हुई सखियों समेत सीता का प्रवेश )

गीत—। जय जय जग जननि देवि सुर नर मुनि असुर सेवि भुक्तिमुक्ति दायिनि भय हरनि कालिका १ मङ्गल मुद सिद्धि सदनि पर्व सर्वरीश बदनि ताप तिमिर तरुन तरनि किरन मालिका २ वर्म चर्म कर कृपान सूल सेल धनुष बान धरिनि दलनि दानव दल रन कालिका ३ पूतना पिशाच प्रेत शाकिनि डांकिनि समेत भूत ग्रह बेताल खग मृगालि जालिका ४ जय महेश भामिनि अनेक रूप नामिनि समस्त लोक स्वामिनि हिम शैल बालिका ५ सुन्दर बर सुभ संयोग मांगति सब कुँअरि लोग देहु है प्रसन्न पाहि प्रणत पालिका ॥ ६ ॥

( सीता सरोवर में मार्जन कर के गिरिजा के मन्दिर में जाकर पूजन करती हैं प्रेमसखी बाग देखने जाती है और राम लक्ष्मण को देख कर अति आनन्द से भरी हुई जानकी के पास लौट आती है )

चतुरसखी।—ऐ सखी ! तू इतनी मगन क्यों देख पड़ती है।

प्रेमसखी।—हे आली ! दो राजकुंवर इस बागमें आये हैं मैं उनकी सुन्दरता का वर्णन कहां तक करूं जब से मैं ने देखा तन मन की सुध भूल गई है उन की अवस्था किशोर सब भांति से सुंदर और सोहावने हैं।

चौ॰—स्याम गौर किमि कहौं बखानी। गिरा अनयन नयन बिनु बानी॥

कवित्त—जुगल कुमार सुकुमार महा मारहू तें आई घेरि आली जिन्हें शोभा त्रिभुवन की। अधर ललाई दृग देखे बनि आवै जिन जोती है ललाई औ लोनाई पदमन की॥ फूल फुलवाई में चुनत दोउ भाई प्रेम सखि लखिआई गहे लतिका द्रुमन की। चलत सोहायं और जियरा हेराय हाय गड़ि जनि जाय पाय पांखुरी सुमन की॥ १॥

( सब सखी जानकी की ओर देख कर मुसकाती हैं )

रहस्य सखी।—हे आली ! मैं जानती हूं कि ये वेई राजकुमार हैं जो मुनि के साथ कल्ह हमारे नगर में आये हैं। और जिन्हों ने सारे नगर में अपने रूप की मोहनी डाल दी है और सकल नर नारियोंको बस कर लिया है। आली ? आज कल्ह हर जगह इन की सुंदरता की धूम है। और जहां तहां सब लोग उन्हीं की छवि का वर्णन करते हैं चलो हम सब उन्हें देख आवें वे देखने योग्य हैं।

चतुरसखी।—( कवित्त ) एरी सखी रामरूप देखिवे को चाहती हौ बूझी तो बुलाय काहू जुवती सयानो सों। मिथिला शहर बीच कहर पर्यो है भईं घायलें घनेरी कहूं मूठ ना जवानो सों॥ बैधो परीं प्यारो नारी गयलन अटारिन पैं तीखे नयन बान मारे भौंह धनु तानो सों। अति मंजु मंद हांसी फांसी गर डारि डारि कीन्हो कतलाम केतो जुलुफ छपानी सों।

( सीता अत्यन्त प्रसन्न होकर उसी प्रिय सखी को आगे करके चलती हैं और आगे बढ़ के सचकित हो इधर उधर देखती हैं )

राम—( आभूषण का शब्द सुनकर ) लक्ष्मण ! सुनो यह कैसा मधुर मधुर शब्द सुनाई देता है मानो कामदेव डंका बजाता चला आता है। और सारे जगत को जीता चाहता है।

( यह कह कर उस ओर देखते हैं और एकाएक जानकी के मुखारविंद पर दृष्टि पड़ती है एक टक देख कर )

( स्वगत ) वाह ! यह कैसा रूप है मानो ब्रह्मा ने इसे प्रगट कर के अपनी सारी चतुराई जगत को दिखाई है। यह बाला सुन्दरता को भी सुन्दर कर रही है और छबि के गृह में दीप शिखा सी बर रही है।

( प्रकाश ) हे तात ! यह वही जनकनंदनी है जिस के लिये धनुर्यज्ञ होता है। सखियों को संग ले गौरी का पूजन करने आई है। इस पुष्प बाटिका को प्रकाश करती फिरती है इस की अपूर्व शोभा को देख मेरे स्वाभाविक पुनीत मन को भी क्षोभ होता है इस का कारण विधाता जाने मेरे दाहिने अंग फरकते हैं। लक्ष्मण ! रघुबंशियों का यह सहज ही सुभाव है कि उन में से कोई भी कभी कुपंथ पर पांव नहीं रखता। मुझे अपने मन का परम बिश्वास है जिस ने सपने में भी पर स्त्री की ओर नहीं देखा। लक्ष्मण ! जो संग्राम में शत्रु को पीठ नहीं दिखाते और पर स्त्री की ओर मन और दृष्टि को नहीं लगाते जिन के द्वार से मंगन फिरा नहीं पाते ऐसे उत्तम पुरुष संसार में बहुत थोड़े होते हैं।

लक्ष्मण।—भैया यथार्थ है।

( सीता इधर उधर देखती हैं। प्रेमसखी लता के ओट में रामचन्द्र को देखाती है। राम को देख कर आनन्द से मग्न होकर नेत्र को मूंद लेती हैं। दोनों भाई लता के ओट से निकल आते हैं। )

एक सखी।—( हंस कर ) आली गौरी का ध्यान फिर कीजियो इस समय राजकुमार को आंख भर देख लो।

सीता।—(सकुच कर आंखें खोल देती हैं)

( स्वगत ) हाय ! यह कोमल मूर्ति और पिता का वह कठोर प्रण )

( सब सखी हंसती हैं )

एक सखी।—आली आज अलक्षर देवी का पूजन करो कल्ह फिर इसी समय यहां आवेंगी।

सीता।—( सुन कर लज्जित हो के पछताती हुई चलती हैं और गिरिजा के सन्मुख जाकर प्रणाम कर के हाथ जोड़ के स्तुति करती हैं)

चौ०—जय जय जय गिरिराजकिसोरी। जय महेस मुख चंद चकोरी॥

जय गजबदन षडानन माता । जगत जननि दामिनि दुति गाता ॥
नहिं तव आदि मध्य अवसाना । अमित प्र भाव वेद नहि जाना ॥
भव भव विभव पराभव कारिनि । विश्व विमोहनि स्ववस विहारिनि ॥

दोहा—पति देवता सुतीय महँ · मातु प्रथम तव रेष ।
महिमा अमित न कहि सकहिं · सहस शारदा शेष ॥

चौ०—सेवत तोहि सुलभ फल चारी । बरदायिनि त्रिपुरारी पियारी ॥
देवि पूजि पद कमल तुम्हारे · सुर नर मुनि सब होहि सुखारे ॥

( गौरी के कंठ से माला गिरती है सीता प्रणाम करके माला उठा कर गले में पहिन लेती हैं । )

गौरी ।—सुनो जानकी ! मेरा आशीर्वाद सच है तुम्हारे मन की कामना पूर्ण होगी नारद का बचन कभी मिथ्या नहीं होता तुम को वह बर मिलेगा जिस पर तुम्हारा मन लगा है ।

छन्द—मन जाहि राचो मिलिहि सो बर सहज सुन्दर सांवरो ।
करुणानिधान सुजान शील सनेह जानत रावरो ।

( जानकी यह सुनकर प्रसन्न होकर सखियों के साथ बायें अंग का फरकना देखती हुई एक ओर से और. राम लक्ष्मण दूसरे ओर से जाते हैं )

( जवनिका गिरती है )

प्रथम अङ्क समाप्त ।

---

## अङ्क दूसरा ।

### दृश्य २ ।

(राजसभा, राजाओं का सिंहासन, मध्य में सब सिंहासनों से उत्तम और ऊंचा एक सिंहासन, धनुष, रानियों का महल, राजा जनक सतानन्द बन्दीजन )

जनक ।—( सतानन्द जी से ) पुरोहित जी ! महाराज दशरथ के राजकुमार राम और लक्ष्मण विश्वामित्र मुनि के साथ हमारे नगर में धनुषयज्ञ देखने को आये हैं । चैत्ररथ बाग में डेरा किया है । आप जा कर उन को यज्ञशाला में ले आइये ।

सतानन्द ।—महाराज ! जैसी आज्ञा ।

( नेपथ्य में जाते हैं )

बाजा बजता है ।

( प्रथम राजा का प्रवेश । )

बन्दी ।—( आगे बढ़ के राजा को ले आता है )

( जनक से ) महाराजाधिराज ! यह मगध देश के राजा प्रताप मुकुट हैं । इन का यश और प्रताप पृथ्वी मंडल में छाय रहा है इन के भय से शत्रु लोग रात दिन थर थर कांपते हैं ।

( दूसरे राजा का प्रवेश )

बन्दी ।—महाराज ! यह उज्जैन के राजा हैं जब इन की सवारी निकलती है तो घोड़ों के टाप की धूर बड़े बड़े राजाओं के मुकुट के मणि की चमक को छिपा देती है ।

( तीसरे राजा का प्रवेश )

बन्दी ।—महाराज ! यह काश्मीर के राजा हैं सब विद्याओं में निपुण और सर्वदा पंडितों का सत्कार करते हैं इन्होंने लक्ष्मी की चञ्चलता के दुर्यश को दूर कर दिया है क्योंकि लक्ष्मी कभी इनका परित्याग नहीं करती । यह कैसे आश्चर्य की बात है कि लक्ष्मी और सरस्वती दोनों एक ही पुरुष के आधीन हों ।

( चौथे राजा का प्रवेश । )

बन्दी ।—महाराज ! यह सुषेन नाम मथुरा के राजा हैं यह अपने दोनों कुल के दीपक हैं और इन के शरीर की कान्ति स्त्रियों को पूर्ण चन्द्र की नांई सुखदाई और शत्रुओं को ग्रीष्म ऋतु के सूर्य्य की नांई दुसह है ।

( पांचवें राजा का प्रवेश ।)

बन्दी ।—महाराज ! यह हेमांगद नाम राजा हैं महाबली और बड़े प्रतापी हैं महेन्द्र पर्वत और समुद्र इन दोनों पर इन का अधिकार है ।

( छठे राजा का प्रवेश । )

बन्दी ।—महाराजाधिराज ! यह नागपूर के राजा हैं गले में मोतियों का हार पहिरे हुए ऐसे शोभायमान हैं कि जैसे तारों से चन्द्रमा की शोभा होती है । महाराज ! जब लंका पति रावण इन्द्र लोक के विजय को जाने लगा तब उस को यह भय हुआ कि यह राजा कहीं हमारे पीछे लंका पर चढ़ाई न करे इस लिये वह इन से मिल कर के तब गया ।

( सातवें राजा का प्रवेश । )

बन्दी ।—महाराज यह पंजाब देश के राजा हैं इन का यश स्वर्ग मृत्युलोक

और पाताल इन तीनों स्थानों में फैल रहा है इन के राज्य में ऐसा प्रबन्ध है कि जब विलासिनी वाटिका में विहार कर के घर को फिरती हैं और जो आलस्य से कहीं मार्ग ही में निद्रा आ जाती है तो वायु को भी सामर्थ्य नहीं कि इनके वस्त्र को स्पर्श कर सके और मनुष्य की तो क्या गती है।

( आठवें राजा का प्रवेश )

बंदी—महाराज! यह नेपाल देश के राजा हैं इन की सुंदरता पर अप्सरा लोग मोहित होती हैं इनके यहां ऐसे ऊंचे और मतवारे हाथी हैं कि जिन के आगे ऐरावत भी कुछ नहीं।

( नववें राजा का प्रवेश )

बंदी।—महाराज! यह गुजरात देश के राजा हैं यह प्रजा का ऐसे पालन करते हैं जैसे पिता पुत्र का पालन करे इनकी यश के आगे चन्द्रमा मलिन और प्रताप के आगे सूर्य ठंढा मालूम होता है।

( दशवें राजा का प्रवेश )

बंदी।—महाराज! यह बंगदेश के राजा हैं इनके ऐश्वर्य को देखकर शत्रु भी लज्जित होता है बड़े गुणी बड़े, प्रतापी, बड़े सुशील हैं क्षमा के तो समुद्र हैं शत्रु पर भी क्षमा करना इन्हीं का काम है।

( नेपथ्य में कोलाहल रावण का प्रवेश। )

( जनक और सब राजा घबड़ा कर उठ खड़े होते हैं, जनक अचम्भित और भयातुर होकर देखते हैं, रावण सिर उठा के क्रोध से उन की ओर देखता है, वह आंख नीची कर लेते हैं रावण धनुष की ओर बढ़ता है )

बन्दी।—महाराज! महाराज! यह वह लंकापति रावण हैं जिनके भुज बल को कैलाश पर्वत जानता है और जिनने अपने मस्तकों को अपने हाथ से काट काट कर फूल के बदले महादेव को चढ़ाये हैं, इन के पराक्रम को देवता लोग भली भांति जानते हैं, उन के हृदय में इन का पराक्रम शूल के समान आज तक चुभता है, महाराज! इन की छाती की कड़ाई को दिग्गज जानते हैं, जब यह उनसे आ कर भिड़ते हैं और अपनी छाती से उन के दांतों में टक्कर मारते हैं तब उन के दांत मूली की नाईं पट से उखड़ जाते हैं इन के चलने के समय पृथ्वी ऐसे डगमग करती है जैसे हाथी के चलने से छोटी डोंगी।

(रावण धनुष के पास जा कर देखता है और फिर नीचा सिर किये आ कर बैठ जाता है)

( बाणासुर का प्रवेश । )

बन्दी ।—महाराज ! यह बलि के पुत्र और शोणितपुर के राजा बाणासुर हैं, त्रिलोकी को जीत सब देवताओं को बस कर अपने नगर के चारों ओर जल को चुआन चोड़ी खाई और अग्नि पवन के कोट के बनाय निर्भय राज करते हैं त्रिभुवन में इन का सामना करने वाला कोई नहीं है।

रावण ।—( बन्दी से चुप रह ।

( फिर बाणासुर से, तुम क्या आये हो )

( बाणासुर इस धनुष को तोड़ जानकी को बिवाह ले जाऊंगा बड़ घमंड से धनुष के पास जाकर उसे देख कर सिर नीचा कर के पीछे हट आता है )

बाणासुर ।—लंकेश ! हम तुम से कुछ कहा चाहते हैं।

( दोनों नेपथ्य में जाते हैं )

राम लक्ष्मण और बिश्वामित्र का प्रवेश ।

जनक ।—( उठ कर मुनि का चरण छू कर रंगशाला दिखाते हुए धनुष की पास ले जा कर )

मुनिराज ! सुनिये किसो समय त्रिपुरारि त्रिपुरासुरको मारि मिथिला पुर पधारि यह धनुष यहां धर गये पहले यह धनुष हमारे मन्दिर से दूर रहा और मैं नित्य इस की पूजा करने को जाता था एक दिन कुमारी मेरे साथ गई और जब मैं पूजा कर के चला आया तो उस के मन में यह बात आई कि मेरे पिता को यहां आने में बड़ा श्रम होता है सो धनुष उठा कर मेरे पास ले आई और पूछा कि जहां आज्ञा हो वहां रख दूं आप इसी महल में इस धनुष की पूजा कर लिया करें, हे मुनिराज उस दिन से मैंने यह प्रतिज्ञा की है कि जो कोई इस धनुष को तोड़ेगा मैं कुमारी का बिवाह उसी से करूंगा इसी कारण से देश देश के नरेश इस रंगभूमि में आज इकट्ठे हुए हैं। आप लोग इस आसन पर बिराजें।

( राम लक्ष्मण बिश्वामित्र बैठते हैं आकाश से पुष्पवृष्टि होती है )

जनक ।—( बन्दी से ) मंजीरक ! जाओ सीता को ले आओ।

बन्दी ।—महाराज ! जैसी आज्ञा।

बन्दी।—( नेपथ्य में जाता है )

( सखियों समेत हाथ में जयमालें लिये जानकी का प्रवेश )

सखियों का गीत।

जयमाल जानकी जलज कर लई है। सुमन सुमंगल सगुन की बनाय मञ्जु मानहु मदन माली आप निरमई है।

( आकाश में दुन्दुभी बजती है और पुष्प की दृष्टि होती है। )

( सब राजा जानकी की ओर चकचका कर देखते हैं )

( सीता नेत्र उठा कर इधर उधर देखती है )

( रामचन्द्र को देख कर मुस्करा कर सिर नीचा कर लेती है ) ( जनक बन्दी को निकट बुला कर धीरे से )

( सज्जोरक ! हमारी प्रतिज्ञा इन राजा लोगों को सुना दो )

बन्दी।—महाराज ! जैसी आज्ञा ( हाथ उठा कर )

हे सकल महिपाल ! इस बात को ध्यान दे कर सुनो ! यह शिव जी का धनुष राजाओं के मुखकमलरूपी चंद्र का ग्रसने वाला राहु है और सब कोई जानते हैं कि यह कैसा भारी और कैसा कठोर है। रावण बाणासुर ऐसे भारी भट भी इसे देख कर गर्व से चल दिये इस लिये हमारे महाराज जनक की यह प्रतिज्ञा है कि जो कोई इस राजसभा में आज इस धनुषको तोड़ेगा त्रिभुवनके विजय समेत कन्या उसको निस्संदेह मिलेगी।

( आठ राजा बारी बारी से उठ कर कमर बाध कर अपने इष्टदेवता को प्रणाम कर के धनुष के पास जाते हैं और तमकि के उठाने लगते हैं जब नहीं उठता तब अपने आसन पर फिर आते हैं। इस के पश्चात् कई राजा एक ही बार उठाने लगते हैं और जब नहीं उठता तो लज्जा के अपने आसन पर आ कर मस्तक नीचा कर के बैठ जाते हैं )

जनक।—( राजाओं को देख क्रोध कर के ) हमारी प्रतिज्ञा को सुन कर ऐसा कौन सा देश है कि जिस का राजा आज यहां नहीं आया। और कहां तक कहैं ! देवता और दैत्य भी मनुष्य का रूप धरके आये। बड़े बड़े वीर और रणधीर इस रंगभूमि में विराजमान हैं ! कुंअरि मनोहर और बड़ी विजय और कीरति अति कमनीय इन तीनों अद्भुत पदार्थों का पावने वाला वह पुरुष होता जो धनुष तोड़ता सो इस के योग्य पुरुष जानौं

कोई विधाता ने रचा नहीं। इस बड़े लाभ में लोभ किस को नहीं है। भला तोड़ना तो किनारे रहा, कोई पृथ्वी से तिल भर हटा भी न सका तो अब कोई न जोश उठे कि मैं बाकी हूं तोड़ने को। इसने निश्चय किया कि अब पृथ्वी पर कोई वीर न रह गया। इस लिये आप लोग आशा को परित्याग कर के अपने अपने घर जाइये क्या कोशियेगा ब्रह्मा ने जानकी का विवाह ही नहीं लिखा है। यदि अपनी प्रतिज्ञा छोड़ दूं तो धर्म जाता है। कुंअरि कुआरी रहैगी इस को मैं क्या करूं। यदि मैं जानता कि पृथ्वी पर कोई वीर नहीं है तो ऐसी प्रतिज्ञा कर के अपनी हंसी न कराता।

लक्ष्मण।—( उठ कर क्रोध से ) जिस सभा में एक भी रघुबंसी होगा वहां ऐसी अनुचित बानी जैसी जनक ने अभी रघुकुल मणि के सामने कही है कोई नहीं कहैगा। ( रामचन्द्र से हाथ जोड़ कर ) हे भानुकुल कमल दिवाकर ? सुनिये मैं घमंड नहीं करता अपना स्वभाव कहता हूं यदि आपकी आज्ञा पाऊं सारे ब्रह्मांड को गेंद के समान उठाकर कच्चे घड़े की तरह फोर डालूं। और सुमेर पर्वत को मूली की तरह तोड़ डालूं। हे स्वामी ? आप के प्रताप और महिमा से इस बिचारे पुराने धनुष की क्या गुनत। हे नाथ ! यह जान के आप आज्ञा दे दें और मैं जो कौतुक करता हूं उस को देख लें। कमल की डंटी को नाईं इस धनुष को चढ़ा लूं और चार सौ कोस तक दौड़ता चला जाऊं। हे नाथ छत्ते की डंटी की नाईं इस धनुष को आप के प्रताप से तोड़ डालूं और जो यह न करूं तो हे स्वामी आप के चरण कमल की सपत है फिर धनुष बाण हाथ से न छूऊं।

जनक।—( सिर नीचा कर लेते हैं ) ( रामचन्द्र लक्ष्मण को नेत्र का इशारा कर के पास बैठा लेते हैं )

विश्वामित्र जी।—( रामचन्द्र से ) रघुनाथ ! बेटा उठो शिव के धनुष को तोड़ कर राजा जनक का दुःख दूर करो।

( रामचन्द्र उठ के गुरु के चरण कमल को प्रणाम करके मञ्चपर खड़े होते हैं पुष्प की वृष्टि और जय जय कार शब्द होता है। फिरि गुरु के चरण को प्रणाम करके मंद मंद चलते हैं और धनुष के पास जाकर खड़े होते हैं )

सुनयना।—( सखियों को बुलाकर ) हे आली ! देखो जो लोग हमारे हितू कहाते हैं सो भी सब तमाशा देख रहे हैं। हाय ! यह बात राजा से

समझा कर कोई नहीं कहता कि ये बालक हैं और इन के साथ ऐसा हठ करना अच्छा नहीं। जिस को रावण और बाणासुर ने भी हाथ से नहीं छुआ और सारे राजा गर्व कर करके हारे वह धनुष इस राजकुमार को देते हैं। भला हंस के बच्चे कहीं मन्दराचल को उठाते हैं। आली! आज न जाने राजा की सारी चतुराई कहां गई ब्रह्मा की गति जानी नहीं जाती।

एक सखी।—महारानी! तेजवंत को छोटा न समझना चाहिये। कहां अगस्त्य मुनि और कहां अपार समुद्र अगस्त्य ने समुद्र को सोखा यह बात सारे संसार में प्रसिद्ध है। सूर्य का मण्डल देखने में कैसा छोटा जान पड़ता है परन्तु उस के उदय होते त्रिभुवन का अन्धकार दूर हो जाता है। महारानी मंत्र कैसे छोटे होते हैं परंतु ब्रह्मा विष्णु महेश इत्यादि बड़े बड़े देवता उनके आधीन रहते हैं। छोटा भी अंकुश बड़े मतवारे गजराज को अपने बश में रखता है। कामदेव के हाथ में धनुष और बाण फूल के हैं परन्तु उस ने सारे जगत को बस कर लिया है। हे महारानी आप संशय को अपने मन से दूर कर दें रामचन्द्र इस धनुष को निःसंदेह तोड़ेंगे।

सीता।—( रामचन्द्र की ओर देख कर करुणा से )

( स्वगत ) हे महेश! हे भवानी! प्रसन्न हो कर आज अपनी सेवा का फल दीजिये हम पर कृपाकर के इस धनुष की गरुआई को दूर कीजिये। हे गण नायक बरदायक! तुम्हारी सेवा मैंने आज ही के लिये की थी मैं बार बार बिन्ती करती हूं इस धनुष की गरुआई दूर हो जाय। (बार बार रामचन्द्र की ओर दे कर ) हाय! पिता ने यह कैसा दारुण हठ ठाना है लाभ और हानि का कुछ भी बिचार नहीं है। कोई मंत्री मारे डर के समझा कर नहीं कहता हाय विद्वानों की सभा में यह बड़ा अनुचित होता है। कहां वज्र ऐसा धनुष कहां कमल ऐसे कोमल श्याम किशोर। हे विधाता मैं कैसे धीरज धरूं भला सिरिस के फूल भी कहीं हीरे को वेधते हैं। जो कदाचित् तन मन बचन से मेरी प्रीति श्याम सुन्दर के चरण कमल में सच्ची होगी तो घट घट के अन्तर्यामी भगवान हम को रघुनाथ की दासी बनावेंगे।

चौपाई—जाकर जापर सत्य सनेहू। मिलैं सो ताहि न कछु संदेहू॥

कवित्त—मो मन में निहचौ सजनी यह तातहु तें पन मेरो महा है।
मुन्दर प्यारो सुजान शिरोमणि मो मन में रमि राम रहा है।
रीत पतिव्रत राखि चुकी सुख भाखि चुकी अपनो दुलहा है।
चाप निगोड़ी अबै जरिजाव चढ़ो तो कहा न चढ़ो तो कहा है।

लक्ष्मण।—( एक पैर टेक के ) हे दशों दिशा के दिग्गज! हे कमठ! हे सेष हे शूकर! तुम धीरज धरके पृथवी को अच्छी तरह संभाले रहो जिस में हिलने न पावै। श्रीरामचन्द्र शङ्कर का धनुष तोड़ा चाहते हैं तुम लोग हमारी आज्ञा से सावधान हो जाओ।

( रामचन्द्र चारों ओर देखते हैं और धनुष उठा लेते हैं चढ़ाके तोड़ डालते हैं बड़ा शब्द होता है )

( जयजय मचता है )

पुष्प की वृष्टि होती है और बाजा बजता है

सतानन्द।—( सीता से ) राज किशोरी! राज कुंअर को जयमाल पहराओ।

(सीता जयमाल लेकर सखियों के साथ रामचन्द्र के पास जाकर खड़ी होती है)

सखियों की गीत

मन में मञ्जु मनोरथ होरी। सो हर गौरि प्रसाद एकतें कौशिक कृपा चौगुनी भोरी॥ पन परिताप चाप चिन्ता निशि सोच सकोच तिमिर नहिं थोरी। रविकुल रवि अवलोकि सभा सर हितचित वारिज बन बिकसोरी॥ कुंअर कुंअरि दोउ मंगल मूरति नृप दोउ धर्म धुरन्धर धोरी। राजसमाज भरि भागी जिन लोचन लाहु लह्यौ इकठोरी॥ व्याह उछाह रामसीता को मुकृत सकल बिरंचि रच्योरी। घर घर मुद मंगल मिथिला पुर चिरजीवो यह सुंदर जोरी।

( जानकी जयमाल पहरातो है )

सखियों की गीत।

लेहु री लोचननि को लाहु। कुंअर सुन्दर सांवरो सखि सुमुखि सादर चाहु॥ खण्डि हरकोदण्ड ठाटो जानु लम्बितबाहु॥ रुचिर उर जयमाल राजति देति सुख सब काहु। चितै चित हित सहित नखसिख अंग अंग निवाहु॥ मुकृत निज सिय राम रूप बिरंचि-मतिहिं सराहु। मुदित मन

वर बदन सोभा उदित अधिक उछाहु ॥ मनहु दूर कलङ्ककरि ससि अमर मूखो राहु। नयन सुखमा अयन हरत सरोज सुन्दर ताहु ॥ बसहु इहिं छबि सदा उर पुर जानकी को नाहु ॥

( सीता सखियों समेत नेपथ्य में जाती हैं )

( रामचन्द्र विश्वामित्र के पास जाते हैं )

दूसरा अङ्क समाप्त ।

---

## तीसरा अङ्क ।

स्थली पहली की

( नेपथ्य में कोलाहल )

( परशुराम का प्रवेश )

( सब राजा खड़े होते हैं )

एक राजा ।—महाराजा ! मैं अमुक देश का राजा हूं आप के चरण कमल को प्रणाम करता हूं ।

दूसरा राजा ।—महाराज मैं अमुक देश का राजा हूं ।

( इस प्रकार से सब उठ उठ कर क्रम क्रम से प्रणाम कराते हैं )

( जनक आप प्रणाम कर के सीता को बोलाय प्रणाम कराते हैं )

परशुराम ।—पुत्री तेरा कल्याण हो ।

( सीता सखियों समेत नेपथ्य में जाती हैं ) ( विश्वामित्र राम लक्ष्मण को चरण पर गिराते हैं )

परशुराम ।—राजकुमार सुखी रहो । ( जनक की ओर देख के क्रोध से ) आज क्यों इतनी भीड़ है ?

जनक ।—( हाथ जोड़ कर ) महाराज ? हम ने प्रतिज्ञा की थी कि जो कोई शिव काधनुष तोड़ेगा ।

परशुराम ।—( चारों ओर देखते हैं धनुष टूटा देख कर क्रोध से ) अरे जड़ जनक यह धनुष किस ने तोड़ा है । अरे मूढ़ इस को जल्दी दिखानहीं तो जहा तक तेरा राज है उतनी पृथ्वी आज उलट दूंगा ।

( जनक थरथर काँपते हैं और सिर नीचा किये खडे रहते हैं । )

एक राजा ।—( दूसरे राजा से ) यहीं जी धनुष का तोड़ना तो सहज था

दूसरा राजा।—अब जानकी बिराह ले जांय तो जाने।

तीसरा राजा।—यह लड़के तो कुछ भी नहीं हैं जो काल भी होता तो उस उस के एक बार सामना करती।

सुनयना।—(स्वगत) हाय! विधाता ने सब बनी बनाई बिगाड़ी।

रामचंद्र।—(परशुराम से) हे स्वामी! शिव के धनुष का तोड़ने वाला कोई आप का दास ही होगा। क्या आज्ञा है सो कहिये।

परशुराम।—(क्रोध से) दास उस को कहते हैं जो दास का काम करे और जो शत्रु को करनी करे उस को लड़ना चाहिये। हे राम! सुनो, जिस ने शिव के धनुष को तोड़ा है वह सहस्रबाहु के समान मेरा बैरी है। वह इस समाज में उठ कर किनारे खड़ा हो नहीं तो जितने राजा हैं सब के सब मारे जायंगे।

लक्ष्मण।—(मुस्करा कर) हे गोसाईं हमने लड़कपन में ऐसी बहुत धनुही तोड़ी परन्तु आप ने ऐसा क्रोध कभी नहीं किया इस धनुष पर आप की इतनी ममता का कारण क्या है।

परशुराम।—(क्रोध से तड़प के) अरे राजकिशोर काल के बस हुआ है संभाल के नहीं बोलता यह त्रिपुरारि का धनुष जो सारे संसार में विदित है धनुही के समान है रे!

लक्ष्मण।—(हंस कर) हमारे जान में तो महाराज! सब धनुष बराबर हैं इस पुराने धनुष के तोडनेसे हमारी क्या हानि और क्या लाभ है। रघुनाथ ने तो नये के भूल से इसे देखा। और यह उनके छूते ही टूट गया। हे मुनि राय इसमें रघुपति का भी कुछ दोष नहीं है। आप क्यों व्यर्थ क्रोध करते हैं।

परशुराम।—(फरसा की ओर देख कर) अरे मूर्ख! तूने मेरे स्वभाव को नहीं सुना है मैं तुझे बालक जान के नहीं मारता हूं। अरे जड़ तू मुझ को केवल मुनि जानता है यद्यपि मैं बालब्रह्मचारी हूं तो भी यह बात जगत में विदित है कि मैं क्षत्री कुल का द्रोही और परम क्रोधी हूं मैंने अपने भुजों के बल से कई बार रजाओं को मार मार पृथ्वी ब्राह्मणों को देदी। ए राजा के छोकरे! मेरे फरसे को देख मैंने इसी से सहस्रबाहु के भुज को काटा था। ए राजा के लड़के! तू अपने माता पिता को शोक बस क्यों करता है मेरे इस फरसे ने गर्भ के बालकों को भी नहीं छोड़ा है।

लक्ष्मण।—(हंस कर) अहो महा भट मानी मुनीश! तुम मुझे बारबार

फरसा दिखाते हो। तुम फूंक कर पहाड़ उड़ाया चाहते हो यहां कोई कोंहड़ा की बतिया नहीं है कि उंगली दिखाने से मुरझा जायगा। हे मुनीश मैंने तुम्हारा फरसा और धनुष बाण देख कर कुछ अभिमान की बातें कहीं अब तुम्हारे सूत के जनेऊ से जाना कि तुम भृगु मुनि के वंश में हो। अब चाहै जो कहो मैं क्रोध को रोककर सभी कुछ सहूंगा। सुनो मुनिराय हमारे वंश में देवता ब्राह्मण साधु और गौ इन पर सूरताई नहीं होती तुम को मारने से पाप और तुम से हारने में अपकीर्ति है इस लिये तुम चाहे हम को मारो भी पर हम तुम्हारे पैर ही पड़ेंगे तुम्हारा तो बचन ही कोटि बज्र के समान है धनुष बाण और फरसा तो व्यर्थ धारण करते हो मैंने इन चिन्हों को देख कर जो कुछ अनुचित कहा हो सो क्षमा कीजिये आप धीर वीर महा मुनि हो।

परशुराम।—(क्रोध से) विश्वामित्र! सुनो, यह बालक अतिमन्द है यह कुटिल काल के बश हुआ है। यह अपने वंश भर का नाश करेगा। यह सूर्यवंश रूपी चंद्रमा में कलङ्क उत्पन्न भया है। इस के सिर पर कोई नहीं है यह महा मूर्ख और अत्यन्त निर्भय जान पड़ता है। यह क्षण भर में काल का कलेवा होगा। मैं पुकार के कहता हूं। पीछे कोई मुझे दोष न दे। तुम बचाया चाहो तो हमारा प्रताप बल और क्रोध सुनाकर इसे मना करो।

लक्ष्मण।—हे मुनि! आप के रहते आप का सुयश दूसरा कौन बर्णन कर सक्ता है आप ने अपनी करनी कई बार कई तरह से अपने ही मुंह से बरनी। जो इतने पर भी आप को सन्तोष न हो तो फिर कुछ क्यों नहीं कहते। रिस को रोक के आप क्यों दुसह दुःख सहते हैं। आप तो वीर ब्रतधारी धीर और निर्भय हैं गाली देते आप शोभा नहीं पाते। बीर लोग समर में जो काम करते हैं वह अपने मुंह से आप नहीं कहते फिरते। शत्रु को रण में पा कर कादर लोग डींग मारते हैं। आप तो मानों काल को हांक लाये हैं और बार बार हमारे वास्ते पुकार पुकार के बुलाते हैं।

(परशुराम फरसा को उठा कर एक पैर आगे बढ़ा के)

अब हमको लोग दोष न दें यह कटुबादी बालक बध के योग्य है। लड़का जान के मैंने इसे अब तक छोड़ा था अब यह सचमुच मरने पर भया है।

लक्ष्मण।—हे भृगुवर तुम क्या बारबार मुझे फरसा दिखाते हो हे नृपद्रोही

मैं केवल ब्राह्मण जान कर तुम्हें छोड़ता हूं कभी किसी सुभट से रणभूमि में सामना नहीं पड़ा ब्राह्मण और देवता घर ही के बढ़े हुए हैं ।

जनक ।—राजकुमार ! ऐसा न चाहिये ।

सभा के लोग ।—हां हां यह बात अनुचित है ।

रामचन्द्र ।—( मुसकरा कर लक्ष्मण को हाथ के इसारे से मना करते हैं । वह सिर नीचा कर के पीछे हट जाते हैं ( परशुराम से हाथ जोड़कर ) हे नाथ ! बालक पर कृपा कीजिये अभी तो इसके दूध के दांत भी नहीं टूटे हैं । आप को इसपर क्रोध करना अनुचित है । आप यह तो बिचार करें कि जो यह कुछ भी आपके प्रभावको जानता तो क्या यह अज्ञान आपकी बराबरी करता । जो लड़के खेल में कुछ अनुचित करते हैं तो गुरु माता पिता उन पर क्रोध नहीं करते परन्तु प्रसन्न होते हैं । आपतो सुशील धीर और ज्ञानी मुनि हैं । आप इसको बालक और अपना सेवक समझ के इसपर दया करें ।

( परशुराम ) (पीछे पैर हटा कर फरसा नीचा कर लेते हैं ।

लक्ष्मण ।—( हां और क्या ) ( यह कह के मुस्काराते हैं ) ।

परशुराम ।—( झुंझला कर ) राम ! तेरा भाई बड़ा पापी है देखने में तो गोरा परन्तु भीतर से काला है । और इस को जीभ से हलाहल विषय बरसता है । यह स्वाभाविक कुटिल और तेरे योग्य भाई नहीं है यह नीच हम को अपने काल के समान नहीं देखता ।

लक्ष्मण ।—( मुस्करा के ) हे मुनि ! क्रोध नहीं करना चाहिये क्रोध पाप का मूल है । इस से बड़े बड़े पाप होते हैं । अच्छे २ सज्जन भी क्रोध के बश में हो कर अनुचित काम कर के सारे संसार को अपना द्रोही जानते हैं । हे मुनिराय ! मैं तो आप का सेवक हूं अब कोप छोड़ के मेरे ऊपर दया कीजिये । यह टूटा हुआ धनुष क्रोध करने से जुड़ेगा भी नहीं । आप बहुत देर से खड़े हैं पांव दुखने लगे कृपा कीजिये बैठ जाइये । और जो यह धनुष आप को बड़ा प्यारा है तो उपाय कीजिये कोई बड़ा कारिगर बुलाकर बनवादये ।

जनक :—राजकुमार चुप रहिये यह बात अच्छी नहीं है ।

परशुराम ।—( राम से ) तेरा छोटा भाई जान के मैं इसे छोड़ता हूं यह मन का मैला और तन का सुन्दर है । जैसें सोने के घड़े में विष भरा होय ।

( लक्ष्मण मुस्कराते हैं ) ( राम चन्द्र भौं चढ़ा कर लक्ष्मण की ओर देखते हैं )

( वह गुरु के पास चले जाते हैं )

राम।—( अति नम्रता से हाथ जोड़ कर ) हे प्रभु! सुनिये आप तो सहज सुजान हैं आप को बालक की बात पर ध्यान न देना चाहिये। बरैंय और बालकों का एक स्वभाव होता है यह छेड़ने से दुःख देते हैं बुद्धिमान उन को दोष नहीं देते। हे नाथ! इसने कुछ आप का नहीं बिगड़ा है अपराधी तो आप का मैं हूं। अपने दास की नाईं मेरे ऊपर कृपा अथवा क्रोध कोजिये चाहिये मारिये चाहिये बांधिये। मैं तो आप का सेवक हूं। हे मुनिनायक! आप जल्दी बतावें मैं वही उपाय करूंगा जिस में आप का क्रोध जाता रहै।

परशुराम।—राम! मेरा क्रोध कैसे जाय देख तेरा भाई अभी तक मेरी ओर ऐसे देखता है मानों मैं कुछ पदार्थ ही नहीं हूं जो इस के गले में कुठार न दिया तो मैंने क्रोध कर के क्या किया। इस कुठार के घोर शब्द से रानियों के गर्भ गिर जाते थे। और वही फरसा मेरे हाथ में हो और मैं अपने बैरी भूप किशोर को जीता देखूं। हाय! हाय हाथ तो चलता नहीं और मारे क्रोध के छाती जली जाती है इस से मालूम होता है कि आज इस नृपघाती कुठार की धार जाती रही। विधाता के बाम होने से मेरा स्वभाव भी बदल गया नहीं तो मेरे हृदय में कब किसी पर कृपा होने वाली थी। दया ने आज मुझे दुसह दुख सहाया।

लक्ष्मण।—( हंस के सिर नीचा कर लेते हैं। ) ( स्वगत ) वाह! क्या बात है कृपा की तो आप मूर्ति हैं बचन जो बोलते हैं सो मानो फूल झड़ते हैं। जो कृपा से मुनि की देह जलती है तो क्रोध से ब्रह्मा इन के तन की रक्षा करें।

परशुराम।—अरे जनक! देख यह बालक हठ कर के जमपुरी को जाया चाहता है। जल्दी इसको हमारी आंखों की ओट में क्यों नहीं ले जाता। यह नृप बालक देखने में छोटा पर बड़ा खोटा है।

लक्ष्मण —( हंस कर ) ( स्वगत ) आप ही अपनी आंख मूंद लीजिये कहीं कोई नहीं दीख पड़ेगा;

परशुराम।—( राम से क्रोध कर के ) क्यों रे शठ! शिव का धनुष तोड़ के हम को बातें बना के समझाता है। तेरा भाई तेरी सलाह से टेढ़ी टेढ़ी बातें बोलता है और विष उगलता है और तू छल से हाथ जोड़ के विनती करता है। अब संग्राम में हमारा सन्तोष कर नहीं तो आज से राम कहना छोड़

रे। रे ! शिवद्रोही सुनता है कि नहीं छल छोड़ कर हम से युद्ध कर नहीं तो भाई समेत तुझ को अभी मार डालता हूं।

(परशुराम) फरसा उठाते हैं।

राम।—(नम्र हो कर) (स्वगत) हं लक्ष्मण से तो कुछ न चल सकी अब वह क्रोध हमारे ऊपर निकाला चाहते हैं। हाय! सुधाई भी कहीं कहीं दुखदाई होती है टेढ़ा जान के सब किसी को भय होता है टेढ़े चन्द्रमा को राहु भी नहीं ग्रसता।

(प्रकाश) हे मुनीश! रिस को छोड़ दीजिये आप के हाथ में कुठार है और यह मेरा सिर आप के आगे है। स्वामी! मुझ को अपना दास जान के जिस में रिस जाय सो कीजिये सेवक और स्वामी! में युद्ध कैसा! हे विप्रवर! क्रोध को परित्याग कीजिये। आप का क्षत्री भेष देख के बालक ने कुछ कहा उस का भी दोष नहीं है। कुठार धनुष और बाण हाथ में देख के हमारे भाई ने आप को वीर समझा। और इस से उस को कुछ क्रोध आ गया। आप का नाम जानता था परन्तु आप को पहचानता न था सुना था पर देखा न था। कुल के स्वभाव से उस ने आप की बातों का उत्तर दिया है स्वामी! जो आप मुनि की नाईं आते तो वह आप के चरण कमल की धूर अपने सिर से लगाता! अनजाने की चूक क्षमा कीजिये। ब्राह्मण के उर में घनेरी कृपा होनी चाहिये। हे नाथ! हम आप की बराबरी कैसे कर सकते हैं। कहां सिर और कहां पैर केवल राम यह छोटा सा नाम हमारा है और उस में परशु लगने से आप का नाम बड़ा है महाराज हमारे पास तो एक गुण का धनुष है और आप के बारह में तो परम पुनीत नव गुण हैं इस लिये हम तो सब तरह से आप से हारे हैं हे विप्र! आप कृपा करके हमारे अपराध को क्षमा कीजिये।

परशुराम।—(क्रोध से) तैं भी अपने भाई की तरह कुटिल है। क्यों रे? हम को निपट ब्राह्मण ही समझता है। तू सुन मैं जैसा ब्राह्मण हूं। मेरा धनुष सुवा था और मेरे बाण आहुति थे मेरा कोप प्रबल अग्नि था। और चतुरङ्गिनी सेना ईंधन थी और बड़े बड़े राजा आकर पशु हुए मैं ने इसी फरसे से काट काट के उन को बलि दे दिया। और इस प्रकार से संसार में करोड़ों समर रूपी यज्ञ किये। तू ने मेरा यह प्रभाव न सुना था। नहीं तो केवल ब्राह्मण के भरोसे इतना टेंटें न करता। क्या

एक धनुष के तोड़ने से ऐसा घमंड हो गया तूं समझता है कि हम ने सारे जगत को जोत लिया।

रामचन्द्र।—( हाथ जोड़ के ) हे मुनिराय ! विचार के बोलो। आप का क्रोध बहुत बड़ा है और हमारी चूक बहुत थोड़ी है। हमारे छूते ही तो यह पुराना धनुष टूट गया हम घमंड किस बात का करेंगे। भला मुनिये तो जो हम ब्राह्मण जान के आप का निरादर करते हैं तो फिर संसार में ऐसा कौन सुभट होगा जिससे डर कर सिर झुकावेंगे। और मुनिये ऋषि-राय ? देवता हो या दैत्य राजा हो या प्रजा चाहै हमारे बराबर हो या हम से बलवान परन्तु जो कोई लड़ाई में हम को ललकारेगा हम अवश्य उस का सामना करेंगे वह काल क्यों न हो। चत्री शरीर धारन कर के जो लड़ाई में डरा वह अपने कुल का कलंक है हम अपने कुल की कुछ प्रशंसा नहीं करते परन्तु स्वभाव कहते हैं कि रघुबंशी युद्ध में काल को भी नहीं डरते। और जो आप यह पूछें कि हम से क्यों इतना दबते हो। तो इस का कारण यह है कि विप्रबंश की यही प्रभुता है कि जो आप से डरे वह फिर किसी से न डरै।

परशुराम।—( भैंचक्के हो और पीछे हट कर ) हे राम ! यह नारायण का धनुष है। इस को लीजिये और आप इस को चढ़ा कर खींचिये तो हमारे मन का सन्देह जाता रहे।

( परशुराम धनुष देते हैं वह आप चढ़ जाता है )

परशुराम।—( अति गद्गद हो कर हाथ जोड़ कर )

जय रघुबंश बनज बन भानू। गहन दनुज बन दहन कृसानू ॥
जय सुर बिप्र धेनु हितकारी। जय मद मोह कोह भ्रम हारी ॥
बिनय सील करुनागुनसागर। जयति बचन रचना अति नागर ॥
सेवक सुखद सुभग सब अंगा। जय सरीर छबि कोटि अनंगा ॥
करौं कहा मुख एक प्रसंसा। जय महेस मन मानस हंसा ॥
अनुचित बहुत कहेउ अज्ञाता। छमहु छमा मंदिर दोउ भ्राता ॥

( प्रणाम कर के नेपथ्य में जाते हैं )

( राजा लोग भी धीरे धीरे नेपथ्य में जाते हैं ) ( बाजा बजता है फूल बरसते हैं ) ( सब नेपथ्य में चले जाते हैं ) ( परदा गिरता है )

इति जानकी मङ्गल समाप्त।

# ऋणी होने के दुःख।

## ( स्पेक्टेटर से )

एक दिन का हाल यह है कि मैं एक जेलखाने के पास से जहां दीवानी के कैदी रहते थे जाता था कि यकायक मेरे कान में एक ऐसा शब्द आया जैसे कोई भीख मांगता हो। दर्वाज़े के पास पहुंचने पर कैदी ने मेरा नाम ले कर पुकारा और कहा कि मुझे कुछ दान देते जाव। मुझ को उसे देख कर बड़ा आश्चर्य हुआ और उस की प्रार्थना के अनुसार एक रुपया दे कर चलता हुआ। राह में मैं कई लोगों की चित्तवृत्ति पर विचार करने लगा कि वह हर हाल में नीचता और निर्लज्जता क्यों कर बरत सकते हैं। जिस मनुष्य ने मुझ से भी भीख मांगी थी उस की अवस्था इस समय पचास बरस की होगी और जब उस की अवस्था पच्चीस बरस की थी तब मैं उसे भली भांति जानता था। उस काल में उस के एक सम्बन्धी के मर जाने से एक बड़ी सम्पत्ति उस के हाथ लगी थी जिस के पाते उस ने सब बातों में वह धूम मचाई और इतना धन लुटाया कि नाक में दम कर दी। जब देखिये हज़रत नशे में चूर रहते थे, बात बात में लड़ पड़ते थे, झूठी कसमें जीभ पर रहती थीं, अपने बड़ों का सब मर्य्याद और विचार उठा दिया था, और लोगों का नाक में दम कर रक्खा था। इन्हीं बातों को जो मेरी आंखों की देखी थी सोचकर मेरे मन में विचार उत्पन्न हुआ कि यह वही नीचता है जो दोनों हालत में अपना रंग दिखाती है और यह वही छोटी चित्तवृत्ति है जो सम्पन्नता काल में लोगों से अभिमान के साथ वर्त्तती थी और अब भिखमंगोंमें निर्लज्जतासे काम लेती है।

इस हाल को देख कर मैं अपने जी में एक तो ऋणी होने की दशा दूसरे इस बात पर विचार करने लगा कि किस स्वभाव के मनुष्य इस प्रकार की भूल करते हैं और ऋणी होने से उन को क्या क्या आपत्तियां सहनी पड़ती हैं। अपने विषय में तो मैं यह चाहता हूं कि मुझे अभिमानके साथ चबाचबा कर ऐसी बातचीत करनी कि जिससे औरों की दृष्टि में हम बहुत कुछ मालूम हों सदा से बुरी लगती है और इसी कारण से मुझे बहुत व्यय करने की आवश्यकता नहीं पड़ती। इसके सिवा मुझे केवल इतनेहीं काम करने पड़ते है कि एक विश्वास योग मनुष्य को जो मेरी सम्पत्ति का प्रबन्ध करता है त्रैमासिक

किश्तों को जिस समय तहसील होकर आवें रसीद दे दूं और जितना कपड़ा मेरी धोबन धो कर लावे उन्हें गिन कर अपना बोध कर लूं। इस में भी मुझे कुछ बड़ा पचड़ा करना नहीं पड़ता क्यों कि मेरा कारिन्दा रसीद तैयार कर के मेरे पास लाता है और मैं केवल हस्ताक्षर कर देता हूं और कपड़ों के लिये रूमाल, कुर्ते, दस्ताने मोज़े इत्यादि की एक सूची छपी रक्खी है जिस में हर एक कपड़े कि गिनती भर देता हूं और जब वह धोकर आते हैं मिलान कर लेता हूं। अत: जब मेरा निज का काम केवल इतना ठहरा तो मैं अपने सारे अवकाश के समय को दूसरों की सजधज और व्यय इत्यादि देखने में बिताता हूं। मैं जिधर दृष्टि डालता हूं हर मनुष्य को अपनी धुन में व्याकुल पाता हूं परन्तु जो लोग धन की खोज में मारे फिरते हैं उन को देख कर इतना आश्चर्य नहीं होता जितना उन लोगों पर जो ऋण लेने के लिये कमर कसे प्रस्तुत रहते हैं। यह बात असम्भव है कि जो मनुष्य ऋण लेता हो वह यह न जानता हो कि जिस समय वह प्रतिज्ञा से झूठा हुआ उसी समय से ऋणदाता को ऋण के परिमाण अनुसार उस मनुष्य की प्रतिष्ठा, स्वतंत्रता और धन पर स्वत्व प्राप्त हो गया। प्रकट में तो ऐसा प्रतीत होता है कि मानो वह इस बात को जानता ही नहीं कि ऋणदाता उस के विषय में कठोर से कठोर बात अर्थात् "तुम अधर्मी हो" निकाल सकता है और उस का हाथ पकड़ सकता है तो भी उस के लिये प्रतिज्ञा भंग या बलात्कार करने का दोष स्थिर नहीं होसकता। परन्तु कोई २ लोगों का चित्त ऐसा साफ होता है कि यद्यपि इन बातों का भय उन को दिन रात सताए रहता है फिर भी वह इन के प्रधान कारण को बढ़ाये जाते हैं। अब बताइये कि इस से बुरी कौन सी अवस्था मनुष्य की होगी कि जहां उसने एक मनुष्य को देखा डर के मारे चिहरे पर हवाई उड़ने लगी, लज्जा से आंखें नीची कर लीं और मुंह छिपा कर घर में जा घुसा, न कि जो मनुष्य अधिक ऋणग्रस्त होता है उस को तो यह दशा बीसों मनुष्यों के साथ दिखलाई देती है। इस स्थान पर हमरा यह तात्पर्य्य नहीं है कि सब लोग जो ऋणी हो जाते हैं वह अपनी व्यय व्यर्थ या अभिमान के कारण होते हैं बल्कि कोई २ अच्छे लोग भी अपने किसी काम के बिगड़ जाने या दूसरे मनुष्य की ज़मानत करने या इसी प्रकार के दूसरे कारणों से इस आपत्ति में फंस जाते हैं परन्तु यह बात किसी अवसरों और दशाओं में यह बात पाई जाती है इस लिये साधारण रीति पर

उस के विषय कुछ नहीं कहा जा सकता। जहां एक मनुष्य इस भांति पर ऋणी हो जाता है वहां दश मनुष्य ऐसे दृष्टि आते हैं जो लोगों के दिखाने के लिये धनिकों का सा धूमधाम करने के कारण ऋणी बनते हैं और ऋणदाता का नाम सुन कर हर समय डरते हैं। सच पूछिये तो ऋणी ऋणदाता का अपराधी है और सब सर्कारी पदाधिकारी और अनुचर जिन का लोग इतना रोब और डर मानते हैं इसी लिये हैं कि ऋणदाता का देन ऋणी से जिस भांति हो दिलवाएं। यह बात समाज की भलाई से सम्बन्ध रखती है कि इस विषय में जो कुछ न्याय का उद्देश्य हो वह पूरे तौर पर काम में लाया जाय अतः ऐसी अवस्थां में ऋणी की स्वतंत्रता ऋणदाता के हाथ में है जैसे बधिक का जीवन उस के बादशाह के वश में रहती है।

---

# कनरपी घाट लड़ाई।

## श्रीयुत लालकवि रचित और मान्यवर जी० ए० ग्रियर्सन साहिब बहादुर संग्रहित।

दोहा—राम नारायन भूप तें, कह्यौं मुखालिफ जाय।
हाकिम को मिथिलेश ने, दीन्हो अदल उठाय॥
सीर करो तिरहूति को, ता के रची उपाय।
फौजदार महथा भय, सङ्ग सलावति राय॥
बखत सिङ्घ कुल उद्धरन, रोड़ मल्ल दिल पूर।
चौभान भानु भानु सुकुल, एक एक तें सूर॥
याही सभ तैनाथ करि, फौजे पांच हजार।
दिगसुल सन्मुख जोगिनी, महथा उतरे पार॥ १॥

छंद भुजंगप्रयात।

चले फौज़ नाजिम को बाजत नगारे। सभे खुल गए तोपखाने सकारे॥
घटा गज के ऊपर सौं गाजत निशानैं। जजायिल धमक्का करैं चन्द्रबानैं॥
अही धर मही कोल दिक्पाल कप्पैं। उड़े गर्द अम्बर भरे सूर झम्पैं॥
दमामा नफीरी ओ कर्नाल बोलैं। बड़े दलदले रे सभे दीप डोलैं॥
खड़ैतें खड़े खूब खामिन के आगें। बड़े रङ्ग तें जङ्ग के ओर पागें॥

बड़े मोद के खुल गए द्वार आवैं । जो पक्खर लिए शेख सैअद सवांरे ॥
जो आगे छड़ीबान के दल बिराजैं । बरच्छा के छाहें किए रङ्ग साजैं ॥
चलो जी शिताबी लगी दूर जाना । लदे साथ छक्कर में केते खजाना ॥
बड़ी दाप तें कूचे, दर कूच आवैं । कहीं सान को नाहि मघवान पावैं ॥
सभै सो पीठि बान्हि कम्मर जड़ावा । पुछे राह में दूर केते भड़ावा ॥२॥

दोहा— खबरदार ने खबरि करि, त्रिप सें कहउ बुझाय ।
पांच हजार सवार ले, महथा पहुंचे आया ॥
त्रिपति बोलाए ज्योतखी, कीजे कोटि बिचार ।
इहां तो लड़नां है नहीं, बड़ी बलान के पार ॥
भुप मसूरति सकल करि, बाहिर बैठे आय ।
कीजै फौज तयार तु, कहौ नकीब बोलाय ॥ ३ ॥

छंद नाराच ।

कहौ नकीब धाय धाय फौज बीच जाय कै ।
तयार हो बहादुरो सभे सिलाह लाय कै ॥
तयार होन को लगे जमातिदार गज्जई ।
दसो दिसा अनोर सोर घोर बम्ब बज्जई ॥
कहूं कमान बान सान भांति भांति देखिए ।
निदान मो मैदान बीच भीम से बिसेखिए ॥
चले महा बली तयार होय भौन भौन सें ।
तुरङ्ग छेड़ छाड़ में तुले न पौन गौन तें ॥ ४ ॥

दोहा—खारियात दे सभनि को, करि के बिबिध बिलास ।
चले सिपाह महा बली, मिथिला पति के पास ॥
द्वारपार भूपाल तैं, अर्ज कियो है जाय ।
ढालबन्द तैयार है, हाज़िर पहुंचे आय ॥
एक एक करि मोजरा, सब को लीन्ह सलाम ।
हाल महा कवि बैठि गौ, तहां तहां सुख धाम ॥
दच्छिन बैठे त्रिपति को, बाबू और दिमान ।
उत्तर ओझा बैठि गौ, साथ लिए मतिमान ॥
पश्चिम सकल सिपाह गन, बकसी बैठे पास ।

बने बनाए देखिए, पीछे खास खबास ।
रैनि दिबस हाजिर रहे, रतन रतन सो जान ।
मोतसदी तलिका करै, तोफा बान कमान ॥
बैठे सभ के बीच मों, महाराज नरइन्द्र ।
सोभा बरनो जात नहिं, ज्यों तारन मों चन्द्र ॥ ५ ॥

**छन्द भुजङ्ग प्रयात ।**

सुपण्डित कहूं पच्छ रच्छा संभारे । कहूं चारु बैदिक पढ़ै बेद सारें ।
कहूं ज्योतखी सो घड़ी नेक साधैं । कहूं आगमी यन्त्र के मन्त्र लाधैं ॥
कबीश्वर लगें सौ कंड़ाखा बनाबैं । कहूं भांट बैठे कबित्तें सुनाबैं ।
कहूं सर्ब जानै कहें सर्ब जाने । कहूं कोष साहित्य हूं को बखाने ॥
कहूं मोलना सैं करैं बैत बातें । कहूं मोंनसी पारसी रङ्ग रातें ।
कहूं बल्लभी सो दही द्वार लाबैं । लिए गागरी नागरी रङ्ग लाबैं ॥६॥

दोहा—राज सभा रजपूत गन, बरनत हैं कबि लाल ।
बैठे न्रिप चहुओर सैं, लिए ढाल तलबाल ॥ ७ ॥

**छंद त्रिभंगी ।**

राउत रजपूतें सभैं सपूतैं लखि पुरहूते सबल डरैं ।
सुर बैस बुनेला बीर चनेला लसैं बघेला खड़ग धरैं ॥
चौभान बिसेना सम्बर सेना रायठौर दल बीर भरैं ।
हाडा कछवाहा लाय सिलाहा हा हा करि कैं झुकि परैं ॥
दब्बै अरिदम्मा जाति निकुम्भा औ गन्हबरिआ सूर भला ।
सेंगर परिबाहा हैहरबाहा हैहयबन्सी भीम भला ॥
गौतम बिजहरिआ औ सरवरिआ रघुबन्सी नरनाह कला ।
गौड़ा बछगोती सुजस सुमोती गड़वार निज साजि दला ॥
सिरमोरक कन्दा कौसिक चन्दा बड़गैंआं करचोउलिआ ।
जो सगरबार सरदार सिपाही गोड़ अमैठी चौधरिआ ॥
तोमर गहनौता गुजर समेता रानाबन्सी सिघोटिआ ।
मौनस त्रिजहरिआ न्रिप नमपुरिआ बड़ महरौडी सतौड़िआ ॥ ८ ॥

**छन्द पदाकुलक ।**

करम्बार पम्मार कटेला बटहरिआ सुरनेक सिपाही ।

तहँ लाल महा कवि जान महा छबि अरि गन सिर में असि बाही ॥

दोहा—तुङ्ग तुरङ्गम तरल गति, प्रबल जङ्ग में जोर ।
ले लै आवत खोलि कैं, गहैं बाग की डोंर ॥ १० ॥

छन्द भुजङ्गप्रयात।

तुरक्की अरब्बी इराकी सुकच्छी । दराथी खन्हारी जितें मीन लच्छी ॥
चलै तेज ताजी मुजन्नस पिठानी । करै चारु बाजी कहां लौं बखानी ॥
भलो चारु कम्बोज अम्बू बनाई । मनो थार पारा धरै चञ्चलाई ॥
तुरङ्गा सुरङ्गा लसैं मीन रङ्गा । पिलङ्गा सबैं सों महा नील रङ्गा ॥
जरदा मुसकी समुन्दा छबीला । हराबोज सबजाओ लीला औ तीला ॥
सुरक्खाऽवलक्खा मनो वायु सक्खा । सु उच्चैस्रवा को दले दर्प्प देखा ॥
खड़े पञ्च कल्यान कल्यान कारी । कपोतच्छबी ज्यौं चितेरे समारी ॥
हज़ारें हजारें लगें हेग तारें । चुनी से जड़ी जीन पट्टा समारें ॥ ११ ॥

दोहा—सुमैं सिपाह सलाम करि, चढ्यौ तुरङ्गम खास ।
किल्लाहू तें मिसि लगी, कमला जी के पास ॥
छेमङ्करनि निहारि नभ, भौ बिकासित मुख चन्द्र ।
लम्बोदर बिघ्नेस कहि, बहराए नरइन्द्र ॥
मच्छ पुच्छ के तिलक करि, पैन्ह. कुसुम के मान ।
कै प्रनाम बिघ्नेस कें, बहराने भूपाल ॥ १२ ॥

छन्द त्रिभङ्गी।

सुर पुर के राजा सङ्कहि भाजा मेरु समाजा जाय परैं ।
तहां करत बड़ाइ दुर्गा माई लेहु बचाई अधिक डरैं ॥
को गनति महीसा रङ्काधीसा लावैं सीसा सुनि ठहरैं ।
धूली के दर्प्पें दिनकर झप्पैं मेदनि कम्पैं को ठहरैं ॥
बीजापुर बङ्गा और सुरङ्गा जित त्रिप सङ्गा जोग भरैं ।
हुगली कलकत्ता त्रिपतनि सत्ता तेजहि लत्ता फिरति फिरैं ॥
दच्छिन नर नाहा तेजि सिलाहा भेजहि बाहा को ठहरैं ।
ढक्का के रानी फिरहिं दिवानी औ मकमानी त्रिप हहरैं ॥
डिल्ली सगबग्गी कासी भग्गी बेतिआ टग्गी को ठहरैं ।
दीनन सभ के गाति डरत सकल आति मैथिल भूपति को बहरैं ॥

दोहा—किल्लाहू तें कूच करि, कर मैं गहो कमान ।
महाराज डेरा दियो, हरिना के मैदान ॥ १४ ॥

छन्द नराच ।

बड़ी बड़ी बनात की कनात जाहि राउटी ।
तहां तहा जमाहिरे जड़ाउ लाल तें जटी ॥
लगे लगे हजार हेम- तार कोर सो भरे ।
कहू कहू बितान आसमान ल्यो रहै खरे ॥
कहूं अनेक रूप की बिचित्र पालकी पड़ी ।
कहूं हजार के सिलाही और लालकी धड़ी ॥
कहूं तुरङ्ग और मतङ्ग सों धरें हजारहीं ।
कहूं कमान और बेस बान बेसुमारही ॥
कहूं अनेक दुन्दुभी म्रिदङ्ग रङ्ग रङ्ग के ।
कहूं सिपाह तुङ्गदार जेतबार जङ्ग के ॥ १५ ॥

दोहा—उरदू नृप मिथिलेस को, बरनत हैं कबि लाल ।
अमर नगर तें चौगुनो, लागत अधिक बिलास ॥

छन्द भुजङ्ग प्रयात ।

फुहाड़ा गड़े ओ वने चारु हट्टा । हजारी बेपारी चलै बान्हि टट्टा ॥
घनेरे जहां जाचि कै जाचि आवैं । नयी अङ्गना सो बनी गीत गावैं ॥
कहूं कन्द चीनी बिकै नोन गट्टा । कि जाके चखे तें सुधा होत खट्टा ॥
कहूं तें बतासा बनै ओ मिठाई । कहूं आनि मेवा धरे हैं बनाई ॥
कहूं मीसरी ओ जिबेवी पके हैं । करैं मोल जोलैं बहुतो खड़े हैं ॥
कहूं सक्करे औ बिकै गूड़ चक्की । कहूं तैं सोहारी धरी घीउ पक्की ॥
जबाड़ा- सरोही कहूं तेग बिकैं । कहूं जोहरे मोहरे देत सिक्कैं ॥
कहूं तोसखाने लगी भीर भारी । तुरङ्गे बिकै लच्छ कच्छी खन्हारी ॥
कहूं मत्त मातङ्ग ऊंचे घनेरा । कहूं चित्र लेखत खड़े हैं चितेरा ॥
कहूं दाख लखैं कहूं हैं छोहाड़ा । कहूं हौज में बेस छूटंत फोहाड़ा ॥
कहूं बादला साल बांफी, दोसाला । कहूं लाल मोती बिकै कण्ठ माला ॥
कहूं बाफ़दा थान खासा पोसाकी । कहूं नाहि जाने कोउ मोल जाकी ॥

दोहा—रामपटी तें कूचकरि, पड़ी अचानक आय ।
तब डङ्का भूपति सुन्यो, नाजिम पहुंचे आय ॥ १८ ॥

छन्द भुजङ्ग प्रयात ।

दोऊ ओर फौजें भयीं हैं तयारी । तहां बीचदरम्यान दरिआओ भारी ॥
चलें बान कम्मान गोला हजारे । सभैं एक हो कै गिरे जो सितारे ॥
छड़ीबाम छूटे गजब के घड़ी सी । छकी आसमानो लगी फुलझड़ी सी ॥
पहुंच के बहेलिएं ने गोली सैं मारी । हटी जाय पीछे लटी फौज सारी ॥
जो घाइल पड़े सो चढ़नु जाय खाटैं । कहूं कोउ आओ न सके नाहि बाटैं १९॥

दोहा—बकसी से भूपति कह्यौ , चढ़ि देखो मैदान ।
रहौ सभै होसिआर सैं , करि हैं दगा निदान ॥
जाफर खां को साथ करि, दूनै हाला राय ।
डङ्का दै बकसी चलैं , चढ़ै खेत पर जाय ॥
महथा पेच खेलाय कै , काहु देखायो बाट ।
चढ़ी सवारी पार ह्वै , गङ्गदुआर के घाट ॥
धावा करि कै आए गौ, बिष्णु पूर है टौल ।
हलकारे न्रिप सैं कह्यौ , भयौ मोहब्बिल गोल ॥
आए दोउ महा बली , मित्रजीत उमराओ ।
भूपति को परनाम करि , दियौ रिकेबनि पांओ ॥ २० ॥

छन्द भुजङ्ग प्रयात ।

चलें बैस बघेल बछबौत हाड़ा । लिऐं हाथ के बीच तेगा जड़ावा ॥
बने सूर के सूर हाडा बिराजैं । चहू ओर सै दुन्दुभी जोर बाजैं ॥
चले बान कम्मान गोला हजारैं । बहादुर दोऊ बाग को नाहि फेरैं ॥
कदम दर कदम तें पड़ी फौज जाई । महा अष्टमी को लगी है लडाई ॥
दमामा नफीरी घने सङ्ख बाजें । अनोरें पड़ी राम चङ्गे अवाजें ॥
उठाई सलाबति ने घोड़े के बागें । भय सिङ्घ उमराओ आड़े हो आगें ॥
बहादुर कोऊ को कहां लयी बड़ाई । पड़ी कानें पारथ के ऐसी लडाई ।
निकलि खाप तें खूब तेगा चली है । महा घनघटा दामिनी जो भयी है ॥
जखम खाय पीछे भए हैं नचारा । पकड़ि कै सलावति को नीचे देमारा ॥
चूले धाय कै देखि आगे भिखारी । पहुंच तो सके नाहि हौदे को मारी ॥

लगी आनि गोली गिरै बीर बङ्का । भरी सी पुरन्दर पुरी जाय सङ्का ॥
चहूओर जाको छकी कीर्त्ति आई । लिऐ फूल माला परी पास आई ॥
बड़ी बीर साथी हजारैं हजारैं । सभै छाडि घोडा भयो हैं उतारैं ॥२१॥

छन्द नाराच ।

पड़े उठाय धाय धाय एक एक सैं लड़ैं ।
मनो गजेन्द्र सो गजेन्द्र जङ्ग जोर को धरैं ॥
महीप मित्रजीत राओ बखत सिङ्घ को धरैं ।
चखा चखी चपेट चोट लोट पोट ह्वै गिरैं ॥
सनासनी घनाघनी सुनी न जात तीर के ।
पड़े जो खुब्ब रङ्ग रङ्ग जङ्ग जो अमीर के ॥
जमातिदार और चोट को करैं निरन्तरा ।
पड़े कमान बान सैं मही अकास अन्तरा ॥
सुन्यो बिपच्छ पच्छ लच्छ धीरता तबै गयी ।
धड़ा धड़ी हजार बार तोप की जबै भयी ॥
उठे अनोर घोर सोर ढाल की घटा घटी ।
जहां तहां चहू दिसा क्रिपान की खटा खटी ॥
भला भला हला करैं लड़ैं जो बीर कोप सैं ।
बदा बदी गिरैं जो मुण्ड कोटि २ धोप तैं ॥
कटैं कवन्ध भूमि घूमि घोर भाउरी भरैं ।
हहा गिराय कैं हलाल केहु काहु को करैं ॥
सुमुण्ड कञ्ज रक्त पानि ओ सेमार केस के ।
नदी बही जहां तहां मैदान मीथिलेस के ॥
भयो फतेह बैरि जाल को निदान भोगिनी ।
गयी अघाए खाय खाय गण्ड मुण्ड जोगिनी ॥
असेख मुण्ड माल जाल कालिका के आउती ।
कराल भूत साथ भूतनाथ को पेन्हांउती ॥
सबै फिरै मैदान छाडि फौजदार भागि गौ ।
भयो फतेह भूप को सुकीर्ति बम्ब बाजि गौ ॥ २१ ॥

दोहा—रन फतेह भौ भूप को, फौजदार गौ भागि ।
चौगुन ह्वै तिरहूति को, कीर्त्ति उठी है जागि ॥
छाड़्यौ हाकिम जानि कै, फक्त भिखारी एक ।
राखि लियौं जगदम्ब ने, महाराज के टेक ॥ २३ ॥

छन्द भुजङ्ग प्रयात ।

जो पीछे लगे हैं सभैं राओ राने । लुटै तोसखाने नगारे निसाने ॥
कहूं पालकी लालकी कोटि हीरा । लुटै तोसदानें भरैं खास बीरा ॥
ओ तम्बू कनातें लुटे ऊंट गाड़ी । लुटे हैं कहु केहू काहू पिछाड़ी ।
बरच्छी धमाका लुटे सांगि नेजा । गथे हैं कहुं केहू काहू करेजा ॥
कहूं बाजि हाथी लुटै बैस धाई । महाराज जू को फिरी हैं दोहाई ॥
दोहा—लूटि कूटि कौव्यो सभनि, खिधुर लपेटे अङ्ग ।
लाल सुकबि एह भांति भौ, समर भिखारी भङ्ग ॥ २९ ॥

# कवित्त रामायण।

## तुलसीदास कृत।

बासव बरुन विधि बनतें सोहानो दसानन को कानन बसंत को सिंगार सो.
समय पुराने पात परत डरत बात पालत लालत रति मार को बिहार सो.
देखे वर वापिका तडाग बाग को बनाव रागवस भो बिरागी पवन कुमार सो.
सीय की दसा बिलोकि बिटप असोकतर तुलसी बिलोक्यो सो तिलोक सोक सोर सो. १
माली मेघमाल बनपाल बिकराल भट नीके सम काल सींचैं सुधासार नीर को.
मेघनाद ते दुलारो प्रान ते पियारो बाग अति अनुराग जिय जातुधान धीर को.
तुलसी सो जानि सुनि सीय को दरस पाइ पैठो बाटिका बजाय बल रघुबीर को.
बिद्यमान देखत दसानन को कानन सो तहसनहस कियो साहसी समीर को. २
बसन बटोरि बोरि बोरि तेल तमीचर खोरि खोरि धाइ आइ बांधत लँगूर हैं.
तैसो कपि कौतुकी डरात ढीलो गात कैकै लात के अघात सहै जी में कहै कूर है.
बाल किलकारी कै कै तारी दै दै गारी देत पाछे लागे बाजत निसान ढोल तूर हैं.
बालधी बढ़न लागि ठौर ठौर दीन्ही आगि बिंध की दवारि कैधौ कोटि शत सूर है. ३
लाइ लाइ आगि भागे बाल जात जहां तहां लघु ह्वै निबुकि गिरि मेरु ते बिसाल भो.

कौतुकी कपीस कूदि कनक कँगूरा चढ्यो रावन भवन चाढि ठाढो त्यहि काल भो.
तुलसी बिराज्यो ब्योम बालधी पसारि भारी देखे हहरात भट काल सों कराल भो.
तेज को निधान मानों कोटिक कृशानु भानु नख बिकराल मुख तैसो रिस लाल भो.४
वालधी बिसाल बिकराल ज्वाल जाल मानौं लंक लीलिबे को काल रसना पसारी है.
कैधौं ब्योम वीथिका भरे हैं भूरि धूमकेतु वीर रस वीर तरवारि सी उघारी है.
तुलसी सुरेस चाप कैधौं दामिनी कलाप कैधौं चली मेरु ते कृसानु सरि भारी है.
देखें जातुधान जातुधानी अकुलानी कहैं कानन उजारे अब नगर प्रजारी है. ५
जहां तहां बुबुक बिलोकि बुबुकारी देत जरत निकेत धाओ धाओ लागि आगि रे.
कहां तात मात भ्रात भगिनी भामिनी भाभी ढोटा छोटे छोहरा अभागे भोरे भागि रे.
हाथी छोरो घोरा छोरो महिष वृषभ छोरो छेरी छोरी सोवै सो जगावो जागि जागि रे.
तुलसी बिलोकि अकुलानी जातुधानी कहै बारबार कह्यो पिय कपि से न लागि रे.६
देखि ज्वाल जाल हाहाकार दसकंध सुनि कह्यो धरो धरो धाये बीर बलवान हैं.
लिये सूल सैल पासु परिघ प्रचण्ड दण्ड भाजन सनीर धीरं धरे धनुवान हैं.
तुलसी समिध सौज लंक जज्ञ कुण्ड लखि जातुधान पुंगी फल जव तिल धान हैं.
श्रुवा सो लँगूल वल मूल प्रतिकूल हबि स्वाहा महा हांकि हांकि हुने हनुमान हैं.७
गाज्यो कपि गाज ज्यों विराज्यो ज्वाला जालजुत भाज्यो बीर धीर अकुलाइ उठ्यो रावनो.
धावो धावो धरो सुनिधायो जातुधान धारि बारि धारा उलचै जलद जौन सावनो.
लपट झपट झहराने हहराने बात भहराने भट परे प्रवल परावनो .
ढकनि ढकेलि पेलि सचिव चले लै ठेलि नाथ न चलैगो बल अनल भयावनो. ८
बड़ो बिकराल बेख देखि सुनि सिंह नाद उठे मेघनाद सबिखाद कहै रावनो.
बेग जीतो मारुत प्रताप मारतण्ड कोटि कालऊ करालता बड़ाई जीतो बावनो.
तुलसी सयाने जातुधाने पछिताने कहैं जाको ऐसो दूत सो तौ साहेब अबै आवनो.
काहे की कुसल रोखे राम बामदेव हू की बिखम बली सो बादि बैर को बढ़ावनो.
पानी पानी पानी सब रानी अकुलानी कहैं जाति है परानी गति जानी गज चालि है.
बसन बिसारै मनि भूषन सँभारत न आनन सुखाने कहैं क्यों हू कोउ पालि है.
तुलसी मदोवैं मींजि हाथ धुनि माथ कहै काहू कान कियो न मैं कह्यों केतो कालि है.
बापुरो बिभीषन पुकारि बारबार कह्यो बानर बड़ो बलाय घने घर घालि है. १०
कानन उजार्‌यो तौ उजार्‌यो न बिगार्‌यो कछु वानर बिचारो बांधि आनो हठि हार सों.
निपट निडर देखि काहू न लख्यो बिसेखि दीन्हो न छुड़ाइ कहि कुल के कुठार सों.

छाटे औ बडेरे मेरे पूतऊ अनेरे सब सांपनि सो खेलैं मेलैं गरे छुरा धार सों.
तुलसी मदोवै रोइ रोइ कै बिगोवै आपु बारबार कह्यो मैं पुकारि दाढ़ी जार सों. ११
रानी अकुलानी सब डाढ़त परानी जाहि सकैं न बिलोकि बेख केसरीकुमार को.
मींजि मींजि हाथ धुनि माथ दसमाथ तिय तुलसी तिलोन भयो बाहिर अगार को.
सब असबाब डाढ़ो मैं न काढ़ो तैं न काढ़ो जिय की परी सँभारैं सहन भँडार को.
खीझति मदोवै सबिखाद देखि मेघनाद वयोलुनियत सब याही दाढ़ी जार को. १२
रावन की रानी बिलखानी कहै जातुधानी हाहा कोउ कहै बीसबांहु दसमाथ सों.
काहे मेघनाद काहे काहेरे महोदर तू धीरज न देत लाइ लेत क्यों न हाथ सों.
काहे अतिकाय काहे काहेरे अकंपन अभागे तिय त्यागे भोंडे भागे जात साथ सों.
तुलसी बढ़ाय बाद सालते बिसाल बाहैं याही बल बालिसों बिरोध रघुनाथ सों. १३
हाट बाट कोट ओट अटनि अगार पौरि खोरि खोरि दौरि दौरि दीन्ही.अति आगि है.
आरत पुकारत सँभारत न कोऊ काहू व्याकुल जहां सो तहां लोग चले भागि है.
बालधी फिरावै बारबार झहरावै, झरै बूंदिया सी लंक पघिलाइ पाग पागि है.
तुलसी बिलोकि अकुलानी जातुधानी कहैं चित्र हू के कपि सों निसाचरन लागि है. १४
लागि लागि आगि भागि भागि चले जहां तहां धीय को न माय बाप पूत न संभारहीं.
छूटे बार बसन उघारे धूम धुंध अंध कहैं बारे बूढ़े बारि बारि बारबा रहीं.
हय हिहिनात भागे जात घहरात गज भारी भीर ठेलि पेलि रौंदि खौंदि डारही.
नाम लै चिलात बिलालत अकुलात अति तात तात तौसियत झौंसियत झारहीं. १५
लपट कराल ज्वाल जालमाल दुहूं दिसि धूम अकुलाने पहिचाने कौन काहिरे.
पानी को ललात बिललात जरे गात जात परे पाइ माल जात भ्रात तू निबाहिरे.
प्रिया तू पराहि नाथ नाथ तू पराहि बाप बाप तू पराहि पूत पूत तू पराहिरे.
तुलसी बिलोकि लोक व्याकुल बिहाल कहैं लेहि दससीस अब वीस चख चाहिरे. १६
बीथिका बजार प्रति अटनि अगार प्रति पँवरि पगार प्रति बानर बिलोकिये.
अर्द्ध उर्द्ध बानर बिदिसि दिसि बानर है मानो रह्यो है भरि वानर तिलोकिय.
मूंदे आंखि हीये में उघारे आंखिआगे ठाढ़ो धाइ जाइ जहां तहां और कोऊ कोकिये.
लेहु अब लेहु तब कोऊन सिखाओ मानों सोई सतराइ जाइ जाहि जाहि रोकिये. १७
एक करै धौंज एक कहै काढ़ो सौंज एक औंजि पानी पीकै कहै बनत न आवनो.
एक परे गाढ़े एक डाढ़तही काढ़े एक देखत हैं ठाढ़े कहैं पावक भयावनो.
तुलसी कहत एक नीके हाथ लाये कपि अज हूं न छांडै बाल गाल को बजावनो.

धावरे बुझावरे कि बावरे जिआवरे हो औरे आगि लागि न बुझावै सिंधु सातनो,१८
कोपि दसकंध तब प्रलय पयोद बोले रावन रजाइ धाइ आये जूथ जोरि कै.
कह्यो लंकपति लंकबरत बुतावो बेगि बानर बहाइ मारौ महाबारि बोरि कै.
भले नाथ नाइ माथ चले पाथप्रदनाथ बरखै मुसलधार बारबार घोरि कै.
जीवन ते जागी आगि चपरि चौगुनी लागी तुलसी भभरि मेघभागे मुख मोरि कै. १९
इहां ज्वाल जरे जात उहां ग्लानि गरे गात सूखे सकुचात सब कहत पुकार है.
जुग षट भानु देखे प्रलय कृशानु देखे सेसमुख अनल बिलोके बारबार है.
तुलसी सुन्यो न कान सलिल सर्पी समान अति अचरज कियो केसरी कुमार है.
बारिद बचन सुनि धुनै सीस सचिवन कहै दससीस ईस बामता बिकार है. २०
पावक पवन पानी भानु हिमवान जम काल लोकपाल मेरे डर डावां डोल है.
साहब महेस सदा संकित रमेस मोहिं महातप साहस बिरंचि लीन्हें मोल है.
तुलसी त्रिलोक आजु दूजो न बिराजै राज बाजे बाजे राजन के बेटा बेटी ओल है.
को है ईस नाम को जो बाम होत मोहूं से को मालवान रावरे के बावरे से बोल है.२१
भूमि भूमिपाल ब्यालपालक पताल नाकपाल लोकपाल जेते सुभट समाजु है.
कहै मालवान् जातुधान पति रावरे को मनहुं अकाज आने ऐसो कौन आजु है.
राम कोह पावक समीर सीय स्वास कीस ईस बामता बिलोकी बानर को ब्याजु है.
जारत प्रचारि फेरि फेरि सो निसंकलंक जहां बांको बीर तो सों सूर सिरताजु है. २२
पान पकवान बिधि नाना के संधानो सीधो बिबिधि बिधान धान बरत बखारही.
कनक किरीट कोटि पलंग पेटारे पीठ काढ़त कहार सब जरे भरे भारही.
प्रबल पावक बाढ़े जहां काढ़ें तहां डाढ़े झपट लपट भरे भवन भंडारही.
तुलसी अंगारन पगारन बजार बच्यो हाथी हथसार जरे घोरे घोरसारही. २३
हाट बाट हाटक पिघिलि चलो घीसो घनो कनक कराही लंक तलफत तायसों.
नाना पकवान जातुधान बलवान सब पागि पागि ढेरी कीन्ही भली भांति भायसों.
पाहुने कृशानु पवमान सो परोसो हनुमान सनमानिकै जेंवाये चित्त चायसों.
तुलसी निहारि अरि नारि दैदै गारि कहैं बावरे सुरारि बैर कीन्हों राम रायसों. २४
रावन सों राज रोग बाढ़त बिराट उर दिन दिन बिकल सकल सुखरांकसो.
नाना उपचार करि हारे सुर सिद्ध मुनि होत न बिसोक औत पावै न मनाँकसो.
राम की रजाय ते रसायनी समीरसूनु उतरि पयोधि पार सोधिसर बांकसों.
जातुधान बुटपुटपाक लंक जातरूप रतन जतन जारि कियो है मृगांकसो. २५

जारि बारि कै बिधूम बारिधि बताइ लूम नाइ माथो पगनि भो ठाढ़ो करजोरिकै.
मातु कृपा कीजै साहि दान दीजै सुनि सीय दीन्हीं है असीस चारु चूड़ामनि छोरिकै.
कहा कहौं तात देखे जात जो बिहान दिन बड़ी अवलंबही सो चले तुम तोरिकै.
तुलसी सनीर नैन नेह सों सिथिल बैन बिकल बिलोकि कपि कहत निहोरिकै. २६
दिवस छसात्त जात जानबे न मातु धरु धीर अरि अन्त की अवधि रही थोरिकै.
बारिधि बंधाय सेतु ऐहैं भानुकुलकेतु सानुज कुसल कपि कटक बटोरिकै.
बचन बिनीत कहि माता को प्रबोध करि तुलसी त्रिकूट चाढि कहत डफोरिकै.
जैजै जानकीस दससीस करि केसरी कपीस कूद्यो बात घात उदधि हलोरिकै. २७

सवैयां—वेद पढ़ै बिंधि सम्भु सभीत पुजावन रावन सो नित आवैं ।
दानव देव दयावने दीन दुखी दिन दूरहि ते सिर नावैं ॥
ऐसेहु भाग भगे दसभाल ते जो प्रभुता कवि कोबिद गावैं ।
रामसे बाम भये त्यहि बांमहिबाम सबै सुख सम्पाति लावैं ॥ २ ॥
वेद बिरुद्ध मही मुनि साधु ससोक किये सुरलोक उजाऱ्यो ।
और कहा कहौं तीय हरी तबहूं करुनाकर कोप निवाऱ्यो ॥
सेवक छोहरे छाँडि छमा तुलसी लख्यो रामसुभाव तिहाऱ्यो ।
तौलौं न दापदल्यो दसकन्धर जौलौं बिभीषन लात न माऱ्यो ॥ ३ ॥
सोक समुद्र निमज्जत काढि कपीस कियो जग जानत जैसो ।
नीच निसाचर बैरी को बन्धु बिभीषन कीन्ह पुरन्दर सैसो ॥
नाम लिंये अपनाय लियो तुलसी सो कही जग कौन अनैसो ।
आरत आरतिभंजन राम गरीब निवाज न दूसर ऐसो ॥ ४ ॥
मीत पुनीत किये कपिभालु को पाल्यो ज्यों काहु न बाल तनूजो ।
सज्जन सींव बिभीषन भो अजहूं बिलसै बर बन्धु बधूजो ॥
कौसल पाल बिना तुलसी सरनागत पाल कृपाल न दूजो ।
कूर कुजाति कपूत- अघी सब की सुधरै जो करै नर पूजो ॥ ५ ॥
तीय सिरोमनि सीय तजी ज्यहि पावक की कलुखाई दही है ।
धर्म्म धुरन्धर बन्धु तज्यो पुरलोगन की बिधि बोलि कही है ॥
कीस निसाचर की करनी न सुनी न बिलोकि न चित्त रही है ।
राम सदा सरनागत की अनखौही अनैसी सुभाय सही है ॥ ६ ॥
छप्पय—जाइ सो सुभट समर्थ पाइ रन रारि न मंडै ।

जाय सो जती कहाय विषय बासना न छंडै ॥
जाइ धनिक बिन दान जाइ निर्धन बिनु धर्महि ।
जाइ सो पंडित पढ़ि पुरान जो रत न सुकर्महि ॥
सुत जाइ मातुपितु भक्ति बिनु तिय सो जाइ जेहि पति न हित ।
सब जाइ दास तुलसी कहै जौ न राम पद नेह नित ॥११०॥

सवैया—भौंह कमान सुधान सुठान जे नारि बिलोकन बान तें बाँचे ।
कोप कृशानु गुमान अँवाँघट ज्यों जिनके मन आँचन आँचे ॥
लोभ सबै नट के बस ह्वै कपि ज्यों जग में बहु नाच न नाँचे ।
नीके हैं साधु सबै तुलसी पै तेई रघुवीर के सेवक साँचे ॥११२॥

बालक बोलि दिये बलि कालको कायर कोटि कुचाल चलाई ।
पापी है बाप बडे परिताप ते आपनी ओर ते खोरि न लाई ॥
भूरि दई बिष मूरि भई प्रहलाद सुधाई सुधा की मलाई ।
राम कृपा तुलसी जन को जग होत भले को भलोई भलाई ॥१२४॥

कंस करी ब्रजबासिन पै करतूति कुभाँति चली न चलाई ।
पाण्डु के पूत सपूत कपूत सुजोधन भो कलि छोटो छलाई ॥
कान्ह कृपाल बडे नतपाल गये खलखेचर खीस खलाई ।
ठीक प्रतीति कहै तुलसी जग होइ भले को भलोई भलाई ॥१२५॥

अवनीस अनेक भये अवनी जिनके डरते सुर सोच सुखाहीं ।
मानव दानव देव सतावम रावन घाटि रच्यो जगमाहीं ॥
ते मिलते धरि धूरि सुजोधन जे चलते बहु छत्र कि छाहीं ।
बेद पुरान कहैं जग जान गुमान गोविंदहि भावत नाहीं ॥१२६॥

घनाचरी।

जहां बन पावनो सुहावने बिहंग मृग देखि अति लागत अनंद खेत खूंट सो ।
सीता राम लखन निवास बास मुनिन को सिद्ध साधु साधक सबै बिबेक बूढ सो ॥
झरना झरत झार सीतल पुनीत बारि मंदाकिनि मंजुल महेस जटा जूट सो ।
तुलसी जो रामसों सनेह सांचो चाहिये तौ सेइये सनेह सों बिचित्र चित्रकूट सो ३३५॥
मोह बन कलिमल पलपीन जानिजिय साधु गाइ बिप्रन के भय को नेवारि है ।
दीन्हीं है रजाय राम पाइ सो सहाय लाललखन समर्थ वीर हेरि हेरि मारि है ॥
मंदाकिनी मंजुल कमानु आसिवान जहां बारिधार धीर धरी सुकर सुधारि है ।

चित्रकूट अचल अहेरी बैठ्यो घात मानों पातक के ब्रात घोर सावज संहारि है ॥१३६॥

सवैया—लागि दवारि पहार ढही लहकी कपि लंक जथा खर खोकी ।
चारु चुवा चहुंओर चली लपटैं झपटैं सो तमीचर तोकी ॥
क्यों कहि जात महा सुखमा उपमा तकि ताकत है कबिकोकी ।
मानो लसी तुलसी हनुमान हिये जग जीति जराय की चौकी ॥१३७॥

# आर्य्यावर्त का विलाप ।

हाय ! पीड़ित न रहे की मेरा किस भांत् निदान,
क्यों न फट जाय हृदय और निकलने प' हो प्राण ।
शोक-सागर में भला डूब न क्यों लुप्त हो ज्ञान,
मित्र बैरी पड़े सूझ, अपना पराया, अनजान ।
देश की हो य' दशा और य' गति लोगों की,
बिना संदेह है मारी गई मति लोगों की ॥ १ ॥
हाय ! छन भर न बिसरता है तेरा दुख मन से ।
ले गया कौन बदल रंग-भवन को बन से ?
किस लुटेरे को हुआ राज तेरे धन धन से ?
कौन सा रोग गया तुझ में समा यों तन से ?
आर्य्यावर्त ! तु क्यों करति है, दिन रात, विलाप,
कौन से क्रूरहृदय ने किया है यह सन्ताप ॥ २ ॥
दुर्दशा तेरि है जब ध्यान में आती एक बार,
आंसु आंखों में उमड़ आता है, बंध जाता है तार ।
सोच यों व्यग्र है करता कि न रहता है विचार,
सर्वथा जो से बिसर जाता है जग का व्यवहार ।
सोना स्वप्न होता है, अच्छा नहिं मन लगता है,
शीश को आग से भस्म होने लगता है ॥ ३ ॥
एक दिन वो' थे कि था नाम तेरा हो निराला,
तेरिही कीर्त कि हर देश में फिरती थी ध्वजा ।
थी न धन धंन कि कमी, सब का सबहि था पूरा,
आंखें जिस ओर थीं उठती बस उधर सब कुछ था ।
यां', जो शोभा थी, कहीं देख नहीं पड़ती थी,
दूसरा स्वर्ग के आने के लिये मरती थी ॥

# मेघदूत ( पूर्वार्द्ध )

सवैया—कारज में उनमत्त भए इक जच्छ दई सब खोई बड़ाई।
नारि तजी निज द्वादश मास कों सोंह पड़ो यह नाथ खमाई॥
जाइ बस्यो गिरिराम के आश्रम शीतल छांह में गेह बनाई।
जानकी स्नान कों पावन नीर बहे चहुं ओर जहां सुखदाई॥ १॥
बसि ताही महीधर में बिरही कितने एक मास बिताइ गयो।
भुजबन्द गए गिर सोरन के इतनो थकि दूबर गात भयो॥
फिर आगत मास असाढ़ लख्यो गिरि पै घन सोहनी आइ छयो।
जुवा के मनहू गजराजबलि मढ़ढावन खेल मचाइ रह्यो॥ २॥
केतकी फूल फुलावनहार वा मेघ पै दास कुबेर गयो।
अन्तर में अंसुवा भरकी कछु बेर लों सोचत ठाडो भयो॥
कंठ लगी दुखियानहु के चित धीरज दुखि घटा न रह्यो।
बात कहा फिर ऐसेन को जिन मीत तें दूर बसेरो भयो॥ ३॥
सावन के ढिग आवत में वह नारि के प्रान बचावन काज।
बादरदूत बनावन कों कुशलात संदेश पठावन काज॥
लै कर कूटजफूल नए मनकल्पित अर्घ बनावन काज।
बोलन प्रीति के बोल लग्यो हंसतेसुख नेह बढावन काज॥ ४॥

घनाक्षरी—घाम धूम नीर औ समीरन को सन्निपात ऐसो जड़ मेघ कहा दूत काज करि है। नेह को संदेसो हाथ चातुर पठैवे जोग बादर बिचारो कौन रीति सें उचरि है॥ बाढ़ी उत्कंठा जच्छ बुद्धि बिसरामी सब बाही सो निहोरे जानि काज यातें सरि हैं। काम के सताए मतिहीन हैं सदाईं तिन्हे चेत औ अचेत कहा भेद जानि परि है॥ ५॥

पुष्करावर्तक हैं प्रसिद्ध लोक लोकन में वंश तिनही के नीके तैंने जन्म पायो है। इच्छारूप धारन की गति है दई ने दई मन्त्री सुरराज हू ने आपनो बनायो है॥ एते गुन जानि तोपै मंगिता भयोहूं मेघ बन्धुन तें दूर मोहि विधि ने बसायो है। सज्जन पै मांगिबो बिनाहूं सरें काज भलो नीच पै सरें हूं काज आछो ना बनायो है॥ ६॥

तू तो है सहाई तनताप के सताएन को भयो हूं बियोगी मैं कुबेर कोप पाई के। छेम को संदेसो यातें मेरो प्रानप्यारी पास अलकापुरी में मीत दीजो

पहुंचाई के॥ देखन ही जोग जाकी नगरी बनी है वह कीनो जच्छराजन सुवास जहां जाइ के। बागन में बाहरें बिराजें चन्दचूड़ जाके नित्तही अटान रहैं चन्दछटा छाइ के॥ ७॥

बातपंथ जात तोहि लागी परदेसिन की देखेंगी बार केशन कर सों उठाइ। बालम के आवन की आसा उर लाइ लाइ धीरज धरेंगी पीर नैक जिय सों बिहाइ॥ आए' जो समीप कोई नारि कों बिसारे नाहिं बिरहा बिथा में नर जौपै अपनी बसाइ। ऐसो मंद भागी मैं हूं दूसरो न और होइ पराधीनवृत्ति हेत बैठो सुख हूं नसाइ॥ ८॥

दोहा—मन्द मन्द मारुत बहै, जैसो तोहि सुहाइ।
हरषित यह चातक मधुर, बाएं बोल्यो आइ॥
बगुली हू नभ में सुभग, आईं बांधि कतार।
गरभदान समरथ समुझि, देन तोहि मनुहार॥ ९॥
मग में तू रुकिहै नहीं, लखि है भौजि जाइ।
जीवति दिन गिनती करति, पति भरता चितलाइ॥
नेही हिरदो नारि को, कोमल जैसो फूल।
बिरह मांहि आसा करति, ताहि कछुक दृढ़ मूल॥ १०॥
छत्रवती छिति कों करति, उच्छलिन्ध्र उपजाइ।
ऐसो तेरी गरज सुनि, हंस हियो हुलसाइ॥
मानसरोवर जान कों, कमल नाल ले पाथ।
उड़ि हैं धुर कैलास लों, राजहंस तो साथ॥ ११॥
मांगि सीख गिरि तुंग पै, अब मोतहि भरि अंक।
पावन रघुपति चरन सों, अंकित याको लंक॥
जब जब तू यातें मिलत, बहुत दिनन में आइ।
प्रीति प्रगट तो में करत, आंसू तप्त बहाइ॥ १२॥

कुंडलिया—गैल बताऊं मेघ अब जिहिं चलि पावै चैन।
फिर सुनियो संदेश मम कानन अति सुखदैन॥
कानन अति सुखदैन थके वा मग में जब तू।
चलियो चढ़ि धरि पांव शिखर ऊंचिन पै तब तू॥
भूख लगी सोता मिलैं उथरे अरु बिन मैल।
पो तिन कों पानी तुरत लीजो अपनी गैल॥ १३॥

## रुक्मिणी परिणय ।

( कवित्त दंडक । )

कारे नाग मेघ राजैं दुन्दभी अवाजैं गाजैं बाजैं बेस बांसुरी बिराजैं मोर सोर है । चमकैं कृपान तेई दामिनी दमङ्कै दौरि बान बृन्द बूंदन की भई वृष्टि घोर है ॥ फहरैं पताके व्योम डहरैं ते बकपांति मांगैं पानी घायल तेचातृक वा ठौरहै । इन्द्रचाप चाप झिल्ली झिलीम झनङ्कति हैं फैली रन पावस की सोभा चहुँ ओर है ॥ १ ॥

सोनित सरीर छाये किंसुक सुहाये भट लतिका कृपानहीं की लोनी लहराती है । रतन अनेक ते प्रसून रंग रंग राजैं कोप छाये बीर मुख कोक नदपाती है ॥ बाजत मृदङ्ग संख कोकिला कलापैं तेई बानन की गांसी अलि औलि दरसाती है । बीर औं बराङ्गना बिमान में बिनोद करैं समर बसन्त बेस सोभा सरसाती है ॥ २ ॥

तल के प्रहार होते तेई मनो ताल देते दुन्दुभी मृदंग ढाढ़ी मारु गान करते । गदा के अवाज ते मँजीरा मनो बाजि रहे तेग की ठनाक ते तमूरा सुर भरते ॥ जोगनी जमाति भांति भांति दौरैं ठौर ठौर तेईं नाचि गनिका के गुन मन हरते । संगर सभा में संगीत सांचो सौहि रह्यो बीर प्रान के इनाम दै दै नहिं टरते ॥ ३ ॥

पिचका तमञ्चा अहै सोनित को रंग बहै धूरि-की अबीर चहुँ ओर दरसाय है। दुन्दुभी धुकार सो मृदंग ठनकार होती भिंडिपाल केरे कुमकुमा त्यों सुहाय है॥ जोगिनी जमाति भूत औ पिसाच प्रेत पांति नाचि नाचि भांति भांति बोलै धाय धाय है। बीर जदुबंसी शत्रु सेना सुन्दरी के संग खेलैं फागु जंग अंग अंग रंग छाय है ॥ ४ ॥

बानन के माड़ो छाये कुम्भ मुण्डही के भाये केटे केस तेई कुस सोनित सु नीर है। भटन के पीठिन की पीठि पील पेट बेदी प्रेत औ पिसाच ते पुरोहित की भीर है॥ जोगिनी जमाति नारी मंगल को गानवारी दन्तन के लाजा अरु मेदन की खीर है। कोप को कृसान त्योंहीं सुरुवा कृपा-नही को बधूवै बरांगनानि ब्याह ते प्रवीर है ॥५॥

एक ओर गूद एक ओर केस मध्यरक्त सुरसरि सूरसुता सरस्वती भावै है । छत्र वटवृक्षतरे लोथिन के घाटन में मोदित मुनीसन ते प्रेतह्वां-नहावै है ॥ क्रीड़ा करैं जोगिनी अनेक देवनारी सम मुण्ड पुण्डरीक लै लै खेल को मचावै है। शम्भु को चढ़ाय सीस प्रान दान दै दै तहां समर त्रिवेनी न्हाय स्वर्ग सूर जावै है ॥ ६ ॥

## भाषासार पहला भाग।

यह पुस्तक मिडल स्कूलों और जिला स्कूलों में पढ़ाई जाती है लड़के और मास्टर लोग बराबर भाषासार की (टीका) मांगते थे पर अब तक यह छपी न थी अब सातवीं एडिशन में बहुत कुछ घटा बढ़ाकर छापी गई है मैंने संग्रह करता की राय ले कर इस के कई एक विषय की उत्तम उत्तम टीका बनवाई है। यदि मास्टर और विद्यार्थियों को इस से कुछ भी लाभ हुआ तो और और विषय जो कविता में बाकी रह गई है उस की भी टीका बनवा कर छपवा दूंगा।

## बालकांड सटीक।

'बंदो राम नाम रघुबर को' से ले कर 'सुमिरि भवानी संकरहि कह कवि कथा सहाय' तक का अर्थ अपूर्व रीति से छापा गया है। क्योंकि भाषासार को कोर्स की पुस्तक है उस में यह प्रकरण दिया गया है और इस का अर्थ ऐसा उत्तम रीति से लिखा है जिस से उत्तम होना ही दुर्लभ है। पाठकों को और वर्नेक्युलर के हरेक विद्यार्दियों को एक एक प्रति अपने पास रखना चाहिये यह ऐसा है कि जिस से पाठकों के पास पढ़ने की अवश्यकता नहीं आप से आप अर्थ मालूम हो जायगा और इस टीका के पढ़ने से इतनी चतुराई होगी कि साधारण लोगों में अच्छा पंडित गिना जायगा। यह पुस्तक बड़ी है। दाम भी साधारण लोगों के सुभीते के लिये ॥) आना रक्खा गया है।

## सूरसागर सटीक।

पचासी कूट के सूरसार का अर्थ भली भांति से किया गया है एक बार पढ़ने से अर्थ भली भांति से आ जायगा इस में कुछ सन्देह नहीं और इस के बिना क्या विद्यार्थियों और क्या पाठकों सभी को अत्यन्त कष्ट होगा इसलिये आठ आना खर्च कीजिये नहीं तो फिर यों हीं रहियगा। यह टीका भारतेन्दु हरिश्चन्द्र संग्रहित है।